Indirā-kalā-Saṅgīta-Viśwavidyālaya Series : No.—1

# BHARATABHĀṢYAM

of

NĀNYABHŪPĀL

Part—I

(Chapters 1—5)

EDITED BY

CHAITANYA P. DESAI

FIRST EDITION

Indirā Kalā Sangīt Viśwavidyālaya

KHAIRAGARH (M. P.)

INDIA

1961

Published By :
P. N. CHINCHORE
Vice-chancellor
I. K. Sangeeta vishwavidyalaya
KHAIRAGARH (M. P.)



Price Rs. 8·00

Printed by :
Laxmibai Narayan Chaudhari
Nirnayasagar Press
26–28, Kolbhat Street,
Bombay 2



इन्दिरा-कला-संगीत-विश्वविद्यालय-ग्रन्थमाला—क्र० १



श्रीनान्यभूपाल-प्रणीतम्

# भरतभाष्यम्

## प्रथमः खण्डः

( अध्यायाः १–५ )

चैतन्य पुण्डरीक देसाई इत्येतैः

संशोधितं संपादितम्

हिन्दी-भाषा-टीकया टिप्पण्या च समलङ्कृतम्

प्रथमं संस्करणम्

इन्दिरा-कला-संगीत-विश्वविद्यालय
खैरागढ़ ( म० प्र० )

संवत् २०१८ ] [ ईस्वी सन् १९६१

—: प्रकाशक :—

**प्रभाकर नारायण चिंचोरे**
उपकुलपति
इं० क० संगीत विश्वविद्यालय
खैरागढ़ ( म० प्र० )

मूल्य रु० ८·००

—: मुद्रक :—

**लक्ष्मीबाई नारायण चौधरी**
निर्णयसागर प्रेस,
२६–२८ कोलभाट स्ट्रीट,
बम्बई–२



# निवेदन

भरतभाष्य के प्रकाशन के लिए जब मैंने डॉ० **गोडे** जी से उनकी सम्मति माँगी, तब उन्होंने प्रत्युत्तर में कहा था—' किसी नैसर्गिक आपत्ति के कारण अगर आपको सम्मति मिलने में विलम्ब हुआ, तो क्या आप यह महत्कार्य रोक देंगे ?' उनके इस प्रत्युत्तर से आज मुझे ऐसा लगता है कि शायद उन्हें अपने जीवनयात्रा के अन्त होने की सूचना पहले से ही मिल चुकी थी !

खैरागढ़ विश्वविद्यालय द्वारा ग्रंथप्रकाशन की योजना कार्यान्वित करने का श्रेय विश्वविद्यालय के प्रथम उपकुलपति तथा मेरे गुरु पद्मभूषण डॉ० श्री० ना० **रातांजनकर** जी का है। इस पुस्तक के प्रकाशन के लिए आवश्यक द्रव्य केन्द्रीय सांस्कृतिक मन्त्री श्री० **हुमायुन कबीर** जी की कृपा से उपलब्ध हुआ।

खैरागढ विश्वविद्यालय का 'अनुसंधान विभाग' निकट भविष्य में ही प्रारंभ होनेवाला है। आगामी प्रकाशन के लिए अन्य पुस्तकें तैयार हो चुकी हैं तथा भरतभाष्य का द्वितीय खण्ड तैयार हो रहा है। परन्तु प्रकाशन–कार्य के लिए आवश्यक द्रव्य का अभाव, यह विश्वविद्यालय के सामने एक विकट समस्या है।

आशा करता हूँ, कि पाठकगण हमारे इस कार्य को समुचित रूप से सफल बनाने के लिए अपना उचित सहयोग प्रदान करेंगे।

**प्रभाकर नारायण चिंचोरे**

# भूमिका

खैरागढ़ संगीत विश्वविद्यालय द्वारा यह प्रथम प्रकाशन है। संगीत के कतिपय संस्कृत ग्रंथ अभी तक अमुद्रित हैं, भरतभाष्य उनमें प्रमुख है। भरतभाष्य की मूल हस्तलिखित प्रति बहुत ही अशुद्ध तथा खण्डित है, उसको शुद्ध करना महान् प्रयास का तथा विद्वत्ता का कार्य है। श्री० चैतन्य देसाई ने इस ग्रंथ का संशोधन तथा संपादन किया है। वे संस्कृत के पंडित तथा संगीतशास्त्र के विशेषज्ञ हैं।

संगीत का प्रथम प्राचीन ग्रंथ भरतनाट्यशास्त्र है, उसमें जो चर्चा है, वह नाट्यसंगीत की है, ऐसा विद्वानों का मत है। प्रचलित संगीत रागों का है, परन्तु नाट्यशास्त्र में रागों की चर्चा नहीं है। तत्पश्चात् के मतंग के बृहद्देशी ग्रंथ में रागों का विषय चर्चित है।

संगीत वास्तव में मौखिक तथा प्रायोगिक विषय है। प्राचीन संगीत के श्रुति, ग्राम, मूर्च्छना आदि मूलभूत विषय प्रायोगिक ही थे, अतः शाब्दिक वर्णन द्वारा उनका बोध होना असंभव है। वेद के स्वरोच्चार भी प्रायोगिक ही हैं, उनकी मौखिक शिक्षा अनेक शिष्य-प्रशिष्यों को प्राप्त हुई, परिणामतः स्वरोच्चार में भिन्नता आ कर वेद की अनेक शाखाएँ उत्पन्न हुईं।

प्राचीन ग्रंथोक्त श्रुति, ग्राम, मूर्च्छनादि विषयों का विवेचन आजकल कतिपय विद्वान आधुनिक विज्ञान के आधार पर करते हैं तथा विशिष्ट निष्कर्ष निकालते हैं। संगीत के संस्कृत ग्रंथ प्रायः दुर्बोध हैं और अपने अपने मतानुसार विशिष्ट अर्थ निकालने के लिए विद्वद्गण प्राचीन ग्रंथवचनों को विकृत करते हैं। अतः प्रथमतः यह आवश्यक है, कि प्राचीन मध्ययुगीन संस्कृत ग्रंथों का सरल भाषान्तर तथा विवेचन पाठकों के सामने रखा जाय। श्री० चैतन्य देसाई के यह प्रयत्न कुछ इसी दिशा में हैं, जिससे संगीतशास्त्र के जिज्ञासुओं को काफी लाभ होगा। संगीत का इतिहास आदि Musicology के विषय समझने के लिए प्राचीन ग्रंथों का अभ्यास अत्यंत आवश्यक है।

मतंग के ग्रंथ की रचना सातवीं शताब्दी में हुई, ऐसा अनुमान है। भरतभाष्य बारहवीं शताब्दी का ग्रंथ है। रत्नाकर ने भरतभाष्य से पर्याप्त सामग्री ली है; रागप्रकरण में नान्यदेव स्वयं मतंग का ऋणी है।

प्रकाशन-कार्य में खैरागढ़ विश्वविद्यालय का यह प्रथम प्रयत्न है। पुस्तक-प्रकाशनार्थ आवश्यक द्रव्य प्राप्त करने के लिए विश्वविद्यालय को घोर प्रयत्न करने पडे !

खैरागढ विश्वविद्यालय द्वारा संगीत के संशोधन का तथा ग्रंथप्रकाशन का कार्य उत्तरोत्तर प्रगति करेगा, ऐसी आशा रखते हुए देवी सरस्वती के चरणकमलों पर शतशः प्रणाम अर्पित करता हूँ !

**श्री० ना० रातांजनकर**

राजभवन
भोपाल

विश्वविद्यालयों द्वारा अपेक्षित कार्यों में संशोधन कार्य प्रमुख है। खैरागढ़ विश्वविद्यालय द्वारा संगीत के संशोधन की एवं संगीत ग्रंथों के प्रकाशन की योजना बनायी गयी थी, जो संगीत के विकास के लिए श्रेयस्कारक है। उक्त योजना के अनुसार विश्वविद्यालय द्वारा यह प्रथम प्रकाशन हो रहा है। श्री० चिंचोरे जी ने इस प्रकाशन का यह कार्य अपने हाथ में लिया है।

इस पुस्तक की हिंदी टीका में अनेक ग्रंथकारों के तथा आधुनिक विद्वानों के मतमतान्तर दे कर संपादक ने प्राचीन संगीत के कई विषयों का विवेचन किया है, वह संगीत के अभ्यासकों को उपयुक्त प्रतीत होगा।

मुझे विश्वास है कि, भविष्य में खैरागढ़ विश्वविद्यालय संगीत के संशोधन तथा प्रकाशन के कार्य में अधिकाधिक प्रगति करेगा।

**ह० वि० पाटसकर**

# प्रस्तावना



खैरागड़ विश्वविद्यालय के भूतपूर्व उपकुलपति डॉ० **रातांजनकर** जी ने संगीत ग्रंथों के प्रकाशन की योजना ई० स० १९५९ में बनाई तथा भरतभाष्य के संपादन का कार्य मुझे सौंपा। पूना के साहित्य-संगीत के एक रसिक श्री० सरदार आबासाहब **मुजुमदार** ने भरतभाष्य की एक प्रतिलिपि लगभग २० वर्ष पहले मुझे पढ़ने के लिए दी थी, उस समय से ही भरतभाष्य के प्रति मेरा ध्यान आकृष्ट हुआ था। मेरे इस कार्य में मेरे मित्र पूना भां० ओ० रि० इन्स्टिट्यूट के भूतपूर्व क्युरेटर स्व० डॉ० **गोडे** रुचि लेते थे। दुर्भाग्य से वे इस पुस्तक का प्रकाशन देखने के पूर्व ही इस संसार से चल बसे!

डेक्कन कॉलेज डिक्शनरी विभाग (पूना) के उपसंपादक डॉ० **पळसुले** तथा संगीतशास्त्र के एक विद्वान प्रो० वा० ग० **परांजपे,** इन्होंने प्रेसकॉपी का प्रारंभिक अंश देख कर सुधार के सुझाव दिये। पुस्तक की प्रेसकॉपी तैयार करवाने से लेकर पुस्तक प्रकाशनार्थ द्रव्य एकत्रित करने तक का कार्य विश्वविद्यालय के विद्यमान उपकुलपति श्री. **चिंचोरे** जी ने अत्यंत सहृदयतापूर्वक किया। यदि उनका सहकार न प्राप्त होता, तो इस पुस्तक का प्रकाशन दुष्कर हो जाता! इंदोर के मेरे एक मित्र प्रो० य० रं० **विप्रदास** जी तथा निर्णयसागर प्रेस के अनेकभाषातज्ज्ञ पं० नारायण राम **आचार्य** जी ने पुस्तक के संस्कृत पाठ का शुद्धिपत्र बनाया। इन सभी विद्वानों के प्रति मैं अतीव कृतज्ञ हूँ।

विश्वविद्यालय के कुलपति तथा म० प्र० के राज्यपाल महामहिम श्री० ह० वि० **पाटसकर जी** ने इस पुस्तक के प्रकाशन में वारंवार प्रोत्साहन दिया तथा अपना आशीर्वाद प्रेषित कर पुस्तक की शोभा बढायी, जिसके लिए मैं हृदय से उनका ऋणी हूँ!

मेरे इतने प्रयत्नों के बावजूद पुस्तक में अनेक त्रुटियाँ रही हैं, जिसके लिए मैं पाठकों से क्षमायाचना करता हूँ।

**चैतन्य देसाई**

# ग्रंथपरिचय



## नान्यभूपाल

भरतभाष्य का कर्ता नान्यभूपाल मिथिला (तिर्हुत) का नरेश था। उसने मिथिला का शासन ई० स० १०९७ से ११३३ तक किया। ई० स० ९५० से १२५० तक का युग संगीत का स्वर्णयुग था। नान्यदेव, भोज, सोमेश्वर, परमर्दी, शार्ङ्गदेव आदि संगीतशास्त्रकार इसी युग में हुए।

भरतभाष्य के प्रत्येक अध्याय के 'इतिश्री' (colophon) में 'मिथिलेश्वर' 'मिथिलाधिप' आदि स्वयं का निर्देश नान्यदेव ने किया है। 'नान्य' यह 'नारायण' नाम का दाक्षिणात्य लौकिक संक्षेप होगा, कारण ग्रंथकर्ता ने स्वयं के नारायण नाम का भी कहीं कहीं उल्लेख किया है :–

'गान्धारग्राममित्येवं राजनारायणोऽभ्यधात्।' इ०; कहीं कहीं 'नान्यपति' नाम भी प्रयुक्त है:–

श्रीनान्यपतिः क्षितेरधिपतिः' इ० (गीताध्याय)।

नान्यभूपाल के ज्येष्ठ बंधु का नाम कीर्तिराज था, जिसका निर्देश एक स्थल पर 'कीर्तिराजानुजन्मना' इस प्रकार उपलब्ध है।

## ग्रंथ का नाम

इस ग्रंथ का वास्तविक नाम 'सरस्वती-हृदयालङ्कार' है, जिसका निर्देश 'इतिश्री' में वारंवार आया है। कतिपय अध्यायों में 'सरस्वती हृदय-भूषण' नाम प्रयुक्त है (प० ८)। एक दो अध्यायों में केवल 'भरतभाष्य' नाम निर्दिष्ट है। प्रचार में भरतभाष्य नाम ही प्रसिद्ध है।

## ग्रंथ की श्लोकसंख्या

ग्रंथ का कुछ अंश गद्यात्मक है, उसे मिला कर श्लोकसंख्या लगभग ७००० होती है। विलुप्त दो अध्यायों की श्लोकसंख्या डेढ़ हजार मानने से कुल श्लोकसंख्या आठ से नौ हजार तक हो सकती है। **ना० शा०** की श्लोकसंख्या सात हजार के लगभग है।

## हस्तलिखित का स्वरूप

भरतभाष्य की पाण्डुलिपि भाण्डारकर ओरिएण्टल् इन्स्टिट्यूट (पूना) में सुरक्षित है। इसकी अन्य एक प्रति सौराष्ट्र में थी, जो लुप्त हुई, ऐसा **ऑफ्रेक्ट** का कहना है।

ग्रंथ की प्रति बहुत ही जीर्ण तथा स्थल स्थल पर खण्डित है। अक्षर सुंदर तथा घुमावदार है। प्रत्येक पत्र में ११ पंक्तियाँ और प्रत्येक पंक्ति में ४० से ५० तक अक्षर हैं। लिपिकार मूल प्रति को संभवतः ठीक प्रकार से पढ न सका होगा क्योंकी उपलब्ध हस्तलिखित प्रति अत्यंत अशुद्ध है।

भरतभाष्य में भरतोक्त संगीत का विवेचन विस्तार से दिया है, साथ साथ मतंगोक्त रागों की चर्चा भी विस्तार से की है। प्रत्येक विषय अनेक उदाहरण दे कर समझाया है, फलतः कहीं कहीं पुनरुक्ति भी हुई है। भाषा सुगम तथा मधुर है।

शिक्षाध्याय में नारदी-शिक्षान्तर्गत संगीतविवेचनात्मक सभी अंश नान्यदेव ने उद्धृत किये हैं, उनमें नारदीशिक्षा का ग्राम रागवर्णनात्मक श्लोक—'ईषत्स्पृष्टो निषादः स्यात्०' भी अंतर्भूत है। (प० ७९, ९६)। पाणिनीय शिक्षा के श्लोक नान्यदेव द्वारा संग्रहित हैं।

## ग्रंथ में चर्चित विशेष विषय

नान्यदेव ने अन्य अनेक ग्रंथ-ग्रंथकारों के निर्देश इस ग्रंथ में किये है, उदाहरणार्थः– बृहत्कश्यप (प० १११), कश्यप (६७, ९६, ९७, इ०), विशाखिला (३६, १३८, १९६, १९८ इ०), नन्दि (२९०), याष्टिक (१०८, ११२, ११४), देवराज या देवराज (६९, ७०, १३४), अर्चचार्य (? ७०), अभिनवगुप्त (१८४ इ०), भगवतीपुराण (१३०), कालिकापुराण (१३२), भागवत (१३८), रत्नकोश (१६९) इत्यादि

रागप्रकरण में नान्यदेव ने अधिकप्राय कश्यप तथा मतंग को उद्धृत किया है। उसके विवेचन में कश्यप का संदर्भ इस प्रकार दिया है :—

'अस्माभिस्तु कश्यपादिभी रागा अभ्यनुज्ञाता' ॥ प० ६७ ॥

मतंग के ग्रंथ का वाद्याध्याय उपलब्ध नहीं है, किन्तु उसका कुछ अंश नान्यदेव ने उद्धृत किया है।

रत्नाकर ने प्राचीन संगीत के कतिपय विषय संक्षेपित किये हैं या अव्यवहार्य समझ कर बिलकुल हटा दिये हैं। उदाहरणार्थ प्राचीन 'पुष्कर' (पखवाज) का विवेचन रत्नाकर ने टाल दिया है :—

'प्रोक्तं मृदङ्ग-शब्देन मुनिना पुष्कर-त्रयम्।
अत्यन्ताव्यवहार्यत्वान्निःशंको न तनोति तत्' ॥ ६ । १०२५ ॥

इसी प्रकार रत्नाकर ने प्राचीन वीणा तथा वेणु का विवेचन संक्षेपित किया है, किन्तु यह विषय नान्यदेव ने विस्तार से दिया है।

प्राचीन संगीत के कतिपय विषय नान्यदेव ने दिये हैं, जिनका विवेचन रत्नाकरादि ग्रंथों में उपलब्ध नहीं है। प्रारंभ के केवल ७० पत्रों में आये हुए विशेष विषयों की सूची नीचे दे रहे हैं:—

१ वक्त्रा, कौर्मी, अलाबू आदि वीणाएँ (प० ४)
२ तीनों ग्रामों के स्वरों का अनुक्रम (१०, १४)
३ कुष्टादि सामिक स्वरों का षड्जादि स्वरों से मेल (११)
४ चार स्वरों के राग (१५)
५ वादी-संवादी आदि स्वरभेदानुसारी ४ वर्ण तथा वादी अर्थात् स्थायी स्वर की व्याख्या (२०)
६ षाड्जी जाति के स्वरसंनिवेश का विवेचन (२०–३०)
७ ग्रह, अंश आदि के परिवर्तन से प्राप्त षाड्जी जाति के ९५ भेदों के उदाहरण (२४–३४)
८ ग्रहादि के परिवर्तन द्वारा प्राप्त पञ्चमी-कम्बल के प्रकार (६२)
९ दीप्तादि श्रुतिजातियों के रस
१० ग्रामरागों के एवं गीतों के ऋतु (७६, ७७)
११ राग की परिभाषा (७७)
१२ रागों के नामकरण का उद्देश्य (७७)
१३ ग्रामराग, भाषाराग आदि की परिभाषा तथा उद्देश्य (७७)

तदुपरान्त प्राचीन ध्रुवागीत, ऋक्, गाथा, असंख्य देशी गीत, एला आदि के एवं प्राचीन ताल के विपुल उदाहरण; प्राचीन पणव, दर्दुर आदि वाद्यों का वर्णन, प्राचीन बाँसुरी के नाप, श्रुतिसंख्या के अनुसार रन्ध्रान्तर तथा वादन की रीति इत्यादि विषय भरतभाष्य में विवेचित हैं। सारांश, प्राचीन



संगीत के अभ्यासकों के लिए भरतभाष्य ग्रंथ अत्यन्त महत्त्व का है। साहित्यशास्त्र के संस्कृत टीकाकारों ने भरतभाष्य से कुछ अंश उद्धृत किये हैं, उससे अनुमान लगा सकते हैं, कि भरतभाष्य का महत्त्व उस समय के संस्कृत साहित्यकार भी मानते थे।

## पूना-संपादकोक्त अध्याय-क्रम

स्व० डॉ० **गोडे** ने भरतभाष्य के विषय में B. O. RI., Cat., Vol. xii में एक लेख संक्षेप में लिखा है, उसी लेख में श्री० एम० आर० **कवि** के लेख का सारांश भी उद्धृत किया है। स्व० डॉ० गोडे के मतानुसार अ० ८, ९ तथा १० की संगति लगती नहीं है तथा अ० १७ वाँ लुप्त है। ह० लि० के संग्रहकर्ता की टिप्पणी 'Incomplete, 16th and 17th Chapters wanting' इस प्रकार है। डॉ० गोडे ने अध्यायों का सिलसिला बता कर तर्क किया है:— 'Presuming that Chapters 8, 9 and 10, which we are unable to account for, are really missing, if the English endorsement is correct' ग्रंथ में वेणु-वादन का विषय दिया नहीं है, ऐसा भी उन्होंने लिखा है:— 'The work gives full information except on Flute' (p. 379). परन्तु उन्होंने उद्धृत किये हुए श्री. कवि के लेख में 'Folios 195-201, Chapter XII सुषिराध्यायः' तथा 'Chapters—12th वीणाs and flutes' स्पष्ट है। डॉ० गोडे ने अध्यायों का क्रम निम्नानुसार दिया है:—

| पत्राङ्क | अध्याय | अध्याय का नाम |
|---|---|---|
| २–५ | १ | प्रथमोऽध्यायः |
| ५–८ | २ | शिक्षाध्याय द्वितीयः |
| ८–१२ | ३ | तृतीयः |
| १२–१७ | ४ | तानाध्यायः |
| १७–६३ | ५ | जातिकाध्यायः |
| ६३–१११ | ६ (IV ?) | रागोत्पत्त्यध्यायः |
| १११—११६ | ७ | सप्तमाध्यायः रागोत्पत्तिः |
| ११६—१६३ | ८ | गीताध्यायः |
| १३३—१६६ | ९ | मार्गाश्रितानि गीतानि |
| १६६—१८१ | १० | देशी-गीतकाध्यायः |
| १८१—१९५ | ११ | तालाध्यायः चतुर्दश |
| १९५—२०१ | १२ | सुषिराध्यायः |
| २०१—२२१ | १३ | पुष्कराध्यायः |

उपरोक्त के अनुसार क्रम बता के अन्त मे निष्कर्ष निकाला है कि :—'इस प्रकार केवल १३ अध्यायही प्राप्त होते हैं। अ० ७ वें तक गडबडी प्रतीत नहीं होती; परन्तु ११ वें अध्याय के अन्त में 'तालाध्यायः चतुर्दश' इस प्रकार निर्देश आता है, तदनुसार अ० ११ वें को १४ वाँ, १० वें को १३ वाँ इत्यादि प्रतिलोम गणना करने पर स्पष्ट होता है, कि अ० ८, ९ तथा १० लुप्त हैं।'

## श्री० कवि-प्रणीत अध्याय-क्रम

Chapters 1 to 4 स्वर, श्रुति, ग्राम, मूर्च्छना
and ताल s

| | | |
|---|---|---|
| × 5 th wanting (अलंकार s) | | |
| 6 th | – | जाति |
| 7 th | – | of राग s |
| 8 th | – | सप्तगीत |
| 9 th & 10 th | – | ध्रुवा s and ध्रुवा-ताल s |
| 11 th | – | देशी राग s |
| 12 th | – | वीणा s and Flutes |
| 13 th & 14 th | – | मृदङ्ग, पणव and दर्दुर |
| × 15 th & × 16 th | – | (Missing) |

सारांश श्री० कवि जी के मतानुसार भरतभाष्य के कुल १६ ही अध्याय हैं, जिनमें से दो लुप्त हैं।

## नान्यदेवकृत अध्याय-सूची

नान्यदेव ने प्रथम अध्याय में विषयसूची दी है, अतः उसके अनुसार ह० लि० के पत्र पढ कर अध्यायों का क्रम लगा सकते हैं, किन्तु यह कार्य इतना सरल नहीं है; कारण कतिपय अध्यायों के अंश आगे पीछे के अनेक अध्यायों के साथ मिश्र हो गये हैं; पत्राङ्क देखने से उनका क्रम जमता नहीं है। इससे भी अधिक यह है, कि मिश्र अध्यायों की इस संकीर्णता के अनुसार किसी धृष्ट लेखक ने नान्यदेवोक्त सूची में भी हस्तक्षेप कर के उसको उसी तरह विपर्यस्त कर डाली है।

भरतनाट्यशास्त्र में नाट्य-सबंधित अनेक विषयों की चर्चा आयी है, उसमें नाट्य, नृत्य एवं गीत-वाद्य प्रमुख हैं। नाट्य तथा नृत्य के विषय अभिनयात्मक अर्थात् आङ्गिक हैं, एवं वेष-भूषादि का विषय 'आहार्य' है। अवशिष्ट तृतीय अवयव गीत-वाद्य तथा उसके आनुषंगिक छन्द इत्यादि विषय साहित्यानुगामी अतएव 'वाचिक' अंश कहलाते हैं। भरतभाष्य का क्षेत्र इस **वाचिक** अंश तक मर्यादित है:–

'अध्यायैः सप्तदशभिरग्रेऽस्मिंश्च करिष्यते ।
साङ्गं सलक्षणं चैव सालङ्कारं च वाचिकम् ॥'

नान्यदेव ने सूची में कुल १७ अध्यायों के विषय बताये हैं, उदाहरणार्थः–

१: 'अस्मिँस्तु प्रथमाध्याये उद्देशाख्ये विधास्यते ।
······रथाध्याये समुद्देशे यथाक्रमम् ॥
आतोद्यस्य भिदा ...... गीतस्य गुणदोषयोः ।
कण्ठस्य गुणदोषौ च यादृशो गायनस्तथा ॥
२: अध्याये तु द्वितीयेऽत्र शिक्षाख्ये कथयिष्यते ।
वर्ण–जाति–ध्वनिं सप्तर्षि – देव ..... ॥



इत्यादि, जो इस पुस्तक में प्रथमाध्याय को देखने से ज्ञात हो सकते हैं। नान्यदेवोक्त सूची में निर्दिष्ट अध्यायों का क्रम निम्नप्रकार हैः—

१ उद्देशाध्याय, २ शिक्षाध्याय, ३ स्वराध्याय, ४ मूर्च्छना–तानाध्याय, ५ अलंकाराध्याय, ६ जात्यध्याय, ७ रागोत्पत्त्यध्याय, ८ सप्तगीतकाध्याय, ९ ध्रुवाध्याय, १० तालाध्याय, ११ देशिकाध्याय, (१३ सुषिराध्याय), १२ तालाध्याय, १३ सुषिराध्याय, १४ तथा १५ पुष्कराध्याय, १६ छन्दोऽध्याय, १७ भाषाध्याय

हस्तलिखित में अ० १६ तथा १७ वाँ लुप्त है। ३ श्रुत्यध्याय तथा ४ मूर्च्छनाध्याय अनेक पत्रों में बिखरे हुए अन्य अध्यायों के साथ घुलमिल गये हैं, जैसा हमने टीका में स्थल स्थल पर स्पष्टीकरण कर के बताया है।

नान्यदेवोक्त सूची के अनुसार प्रायः सभी अध्यायों के विषय ठीक प्रकार से मिलते हैं, किन्तु सूची में तालाध्याय में गडबडी है तथा १३ वे 'सुषिराध्याय' का निर्देश दो बार आया है। सूची में तालाध्याय को १० वाँ तथा १२ वाँ बताया है, परन्तु **ह० लि०** में १२ वाँ वीणाध्याय ठीक तरह से उपलब्ध है, अतः तालाध्याय का क्रम १० वाँ ही होना चाहिए। यह अध्याय खण्डित है तथा अग्रिम ११ वें अध्याय के साथ मिश्रित हो गया है। ११ वें देशिकाध्याय में भी तालों का वर्णन है, अतः १० वें तालाध्याय को अलग निकालना दुष्कर है। **ह० लि०** में ११ वें अध्याय के आगे १० वें अध्याय का अंश जोडा गया है, शायद उसको देख कर प्रक्षेपक ने सूची में भी 'ततस्तु द्वादशाध्याये तालाख्ये कथयिष्यते।' इत्यादि लिख डाला।

अ० ११ वें तक के क्रम का निर्देश भरतभाष्य में अन्य दो स्थल पर आया है, उसके अनुसार भी १० वाँ तालाध्याय एवं ११ वाँ देशिगीतकाध्याय इस प्रकार क्रम निश्चित होता है:–

(१) '······राँगोत्पत्ति निवेदिता ।
तेषु रागेषु [८]गीतानि ब्रह्मायुक्तानि तानि तु ॥
तथा [९]ध्रुवं-[१०]लयाश्चैव [११]देशी-गीतानि सर्वशः ।
तालैर्नानाविधैर्युक्तान्यत्र गेयानि तानि तु ॥' (प० १९०)

इनके पूर्व के श्लोक लुप्त हैं। उपरोक्त श्लोकों में अध्यायों के विषय बताये हैं, तदनुसार अ० ७= 'रागोत्पत्तिः'; ८ = 'सप्तगीतकानि'; ९ = 'ध्रुवाः'; १० = 'लयाः' (तालाः) एवं ११ = 'देशी–गीतकानि' इस प्रकार ७ वें अध्याय से ११ वें अध्याय तक का क्रम स्पष्ट होता है। इसके आगे के श्लोकों में तृतीय से दशम अध्याय तक का क्रम निर्दिष्ट है, जिसके अनुसार १० वाँ तालाध्याय निश्चित होता है:–

'श्रुत्यध्याये च तानाख्येऽलङ्कराध्याय एव च ।
जात्यध्याये रागोत्पत्तौ सप्तगीत-विधौ तथा ॥
ध्रुवाध्याये लापे (मार्ग- )-देशी–तालयोरपि च द्वयोः ।
प्रोक्तं कण्ठेन यद् गानं त्वध्याये दशके त्विदम् ॥' (प० १९०)

इन श्लोकों में कण्ठ–संगीत से संबंधित विषयों की ही गणना अभिप्रेत है, अतः प्रथम अध्याय उद्देशाध्याय का तथा द्वितीय शिक्षाध्याय का नामोल्लेख नहीं किया गया है। उपरोक्त श्लोकों की तृतीय पंक्ति में 'ध्रुवाध्याये लापे देशी०' वचन में 'लापे' अशुद्ध है, उसके आगे 'तालयोः' शब्द है, अतः 'लापे देशी–तालयोः' को 'मार्ग–देशी–तालयो' इस प्रकार पढना ठीक रहेगा। इन श्लोकों में बताया हुआ क्रमः–अ० ३ = 'श्रुत्यध्याय', ४ = 'ताना–(मूर्च्छना)–ध्याय'; ५ = 'अलङ्काराध्याय'; ६= 'जात्यध्याय'; ७ = 'रागोत्पत्त्यध्याय'; ८ = 'सप्तगीतकाध्याय'; ९ = 'ध्रुवाध्याय' तथा १० = 'तालाध्याय' इस प्रकार निश्चित होता है।

**ह० लि०** के प्रारंभ के पत्र पुंडरीकविठ्ठल–कृत **सद्रागचन्द्रोदय** के हैं, जो भरतभाष्य के साथ लिपिकार ने जोड दिये हैं, अर्थात् भरतभाष्य का प्रारंभ का अंश लुप्त है। उसी प्रकार अन्तिम १६ वाँ तथा १७ वाँ, दोनों अध्याय विलुप्त हैं।

## १ से ५ तक के अध्यायों के विषय

प्रस्तुत ग्रंथ की पाण्डुलिपि के सूक्ष्म अध्ययन से ज्ञात होता है, कि इसकी प्राप्त प्रति में ( या हो सकता है कि इसके पूर्व की प्रति में ) कई पृष्ठ संभ्रमवशात् आगे पीछे लिखे गये हैं, तथा इस भ्रांति के कारण कई अध्याय किसी दूसरे अध्याय में कहीं कहीं एक बार तथा कहीं कहीं एक से अधिक बार घुलमिल गये हैं । संक्षेप में जो अध्याय हम विलुप्त समझते आये हैं, वे सभी आगे पीछे के अध्यायों द्वारा हम प्राप्त कर सकते हैं । इसी दृष्टि से अनुसंधान करते हुए अध्यायों का जो सिलसिला हमें ठीक लगा, वह प्राप्त हुए प्रमाणों के साथ आगे दे रहे हैं ।

**१ : उद्देशाध्याय :**— इस अध्याय का प्रथम पृष्ठ खो गया है, तथा **किसी अज्ञ लिपिकार** सज्जन ने **पुंडरीक विठ्ठल** के 'सद्रागचन्द्रोदय' से 'बव्हाकारैर्विरचित–वपुः' आदि २५ श्लोक ज्यों के त्यों उतार कर भरतभाष्य ग्रंथ का प्रथम पृष्ठ तैयार किया है । प्रथमाध्याय का प्रारंभ वास्तव में पृ० २ पर...... 'ष्यन्ति सम्यग् गीतिप्रयोगतः ।' यहां से प्रारंभ होकर पृ० ५ पर 'अयमुद्देशाध्यायो रचितस्तेनेह नान्यदेवेन । इति महासामन्ताधिपति.........नान्यपतिविरचिते सरस्वती–हृदय–भूषणे भरतभाष्ये प्रथमोऽध्यायः ( समाप्तः ) ।' इस वाक्य के साथ समाप्त होता है ।

**२ : शिक्षाध्याय :**— पृ० ५ पर लिखे हुए "अध्याया ( –नां ) समुद्देशो......। पूर्वाध्याये प्रदर्शितौ ॥ १ ॥ इदानीं वर्ल ( र्ण– ) निष्पत्तिमुत्पत्ति–स्थानमेव च । ध्वनिं स्वरांश्च वक्ष्यामि शिष्या–( –क्षा– ) विस्तरमेव च ॥ २ ॥"

इन श्लोकों से प्रारंभ होकर पृ० ८ पर "इत्येवं कथितः सर्वैः शिक्षायां विस्तरो मया ।"...... ......"खस्त्रीभिर्भुज–वलयावनद्ध–कण्ठात् ।............इति महासामन्ताधिपतिः .............. भरतभाष्ये शिक्षाध्यायो द्वितीयः समाप्तः ॥ – ॥ " इन श्लोकों के साथ समाप्त होता है ।

**३ : श्रुत्यध्यायः**— पृ० ८ के अंत में "उदात्तत्वादि......देवै (?) लक्ष्यण च ( लक्षणानि ) ततो ध्वनेः ।" आदि श्लोकों से प्रारंभ हो कर पृ० १२ के प्रारंभ में—

"यशोभिः शोभन्ते सरदुः ( शरदि ? ) यमोन्मीलदमलः ।" आदि श्लोकों के साथ समाप्त होता है। इस अध्याय के कई श्लोक सातवें अध्याय में पुनश्च दिये गये हैं, जैसे कि— श्लोक ५६–५८; ८५; ८७–९७; १०१–११९ आदि । पृ० ६७–६८ पर सातवें अध्याय में श्लोक १८, १९, ३५, तथा ५१–५५ ये सब दोहाराये गये हैं । सातवें रागाध्याय के प्रारंभ में पृ० ६४ पर

'पूर्वाध्याये स्वरादीनां निरुक्त्यादि प्रकीर्तितम् ।
अतः संक्षेपतस्तेषां किंचिदत्र विरच्यते ॥–॥'

ये श्लोक दिये हैं; किंतु यह संक्षेप उसके विस्तार से इतना अधिक है कि उस पर विश्वास करना ही कठिन है ।

**४: मूर्च्छनाध्यायः**—पृ० १२ के प्रारंभ में १२ श्लोकों के पश्चात् इस अध्याय का प्रारंभ होता है:—

"इदानीं ग्रामभेदेन मूर्च्छनानामवस्थितिः ।
रामाधिदेवता नार्या ( ? ) यथावदनुकीर्त्यते ॥–॥

यह इस अध्याय का प्रारंभिक श्लोक है। पृ० १७ के मध्य में इसकी समाप्ति—

"एवम् ग्रामत्रये......... न विंशतिशतमेकं ।
तानानामनुलोमेन ज्ञेयमेतन्मनीषिभिः ॥–॥ इति ॥
संप्राप्त–प्रतिराजमंडलभयो मूर्च्छालकण्ठामर—
ग्रामोद्गीत–गुणोदयो दिशि दिशि प्रोत्तालदान–ध्वनिः ॥"



आदि श्लोकों के पश्चात् "इति......तानाध्यायः समाप्तः" इस प्रकार की गई है । **अतः इस अध्याय को हम "मूर्च्छना–तानाध्याय"** कहना उचित समझते हैं ।

सातवें अध्याय में इस अध्याय के कई श्लोक पुनश्च दिये गये हैं । विशेषतः मध्यमग्रामिक एवम् गान्धारग्रामिक तानविषय के "प्रस्तारकोऽयं पैशाचो जीवः सावित्र एवच ।" से ले कर—

"तानाः पंचदशैवैते गांधारग्राम–संश्रिताः ॥" तक के श्लोक उदाहरण के स्वरूप दिखाये जा सकते हैं । उसी प्रकार से ७ वें अध्याय में पृ० ६६ के मध्य से पृ० ६७ के मध्य तक तान प्रकरण के–

"अथ तानाः—

तन्वन्तीश्च स्वरान् यस्मात्तानास्तेन प्रकीर्तिताः । ......
ऊन–विंशति–साहस्री तानाः स्युः समुदायतः ॥"

इन श्लोकों तक का वर्णन, तथा अन्य २० श्लोक सातवें अध्याय में अनावश्यक ही हैं । इनके आगे श्रुतिविषयक श्लोक पुनरुक्त हुए हैं ।

**५ : अलंकाराध्यायः**—पाण्डुलिपि में इस अध्याय के बारे में बहुत ही धांधली हुई है । ६ वें अर्थात् जात्यध्याय में पृ० ७३ पर विकृत जातियों का वर्णन करते समय बीच में पृ० ७४ पर अचानक—

"वर्णा एव हि जातीनां देहा इत्यभिधीयते ।
अलंकाराय तद्वक्ष्ये वर्णानामेव लक्षणं ॥ १ ॥
आरोही चावरोही च स्थायि–संचारिणौ तथा ।
वर्णाश्चत्वार एवैतेष्वलङ्कारास्तदाश्रयाः ॥ २ ॥"

आदि पाँच श्लोक न मालुम क्यों डाल दिये और उनके आगे विकृत जातियों का वर्णन फिर से

"धैवत्यामूनपंचाशद् भेदा उक्ता मनीषिभिः ।"

इस प्रकार से प्रारंभ किया गया हैं । आगे के २५ श्लोकों में नैषादी, षड्जकैशिकी, ष० उ०, ष० म०, गान्धारी एवम् मध्यमा इन जातियों का वर्णन करने के पश्चात् पृ० ७४ के अंत में—

"मध्यमायां भवत्यंशा विना–गान्धार–सप्तमौ ।
......षोडार्थं ( षाडवं ) चाथ गान्धारे कर्तव्यं तु प्रयत्नतः ॥–॥"

इस श्लोक के पश्चात्—

"( षड्ज–मध्य– )वर्णास्त्वेते प्रकीर्तिताः ।
अत्र वर्णशब्देन गीतिरभिधीयते । नाक्षर–विशेषाः ॥
....................नाऽपि षड्जादि–सप्तस्वराः ।
..........................तथा च भरतः ।
प्रथमा मागधी तत्र द्वितीया चार्धमागधी ॥"

आदि १०–१२– श्लोकों में 'मागधी,' 'शुद्धा' एवम् गीतियों का वर्णन किया है तथा उनके आगे—

"अतस्तदाश्रया अलंकारा उच्यन्ते :—
निःकूजितमलंकारसहितं विदुरेव च ।
प्रेङ्खोलितमथाक्षिप्तं विधूता–रिते तथा ॥–॥"

आदि १२ श्लोकों में अलंकारों का विवरण किया गया है । पृ० ७५ पर इनके आगे ही गमकों का वर्णन—

"गमकानामतो वक्ष्ये नाम–लक्षण–संयुतं ।
स्फुरितं कंपितं लीनं तिरिपान्दोलिते तथा ॥–॥"

आदि सात श्लोकों द्वारा किया है ।

" रसाश्छन्दांसि देवाश्च ये चास्मिन् गीतके स्थिताः ।"

आदि ३२ श्लोक राग, छंद, एवम् गीति के रस, देवता तथा काल आदि के वर्णनात्मक प० ७६–७७ के प्रारंभ में दिये हुए हैं :—

" यस्य यस्य तु रागस्य या या भाषा प्रकीर्तिता ।
तस्य तस्यैव यः कालः स तासामपि कीर्तितः ॥–॥
अपां ( ? ) श्रेयो विशेषाय कालस्य नियमः स्मृतः ।
गीयते सर्वकालेषु सर्वा नित्यार्थ–सिद्धये ॥–॥" इ०

इस अध्याय के अंतिम श्लोक विलुप्त हैं, क्योंकि उपरोक्त " गीयते सर्वकालेषु . . . " के आगे,

" अत्र श्रुतिस्वरग्राम–मूर्च्छना–तान–जातयः ।
सालङ्कारा सगमकाः पूर्वं तु गदिता मया ॥"

आदि श्लोक प्रारंभ होते हैं । मेरी संमति से इन श्लोकों का स्थान ७ वें अध्याय के प्रारंभ में होना आवश्यक था । इसका विवेचन आगे किया जायगा । पांचवें अध्याय में दी गई सूची के अनुसार–

( १ ) अलंकार, ( २ ) वर्ण, ( ३ ) गीति, ( ४ ) स्वरार्थ, रसभेद से प्राप्त काकु भेद, ( ५ ) वादी संवादी श्रुतियों की कल्पना ( ६ ) गीत–वस्तु के अंग, ( ७ ) गायक, इतने विषयों का समावेश प्रस्तुत अध्याय में होना आवश्यक था; किंतु इस अध्याय में क्रमांक ( ४ ), ( ५ ) तथा ( ६ ) इन विषयों को समाविष्ट नहीं किया गया है । जैसे काकु का विवेचन ९ वें अर्थात ध्रुवाध्याय में प० १४२ पर तथा प० १४३ के कुछ अंश तक किया गया है । " द्विधा काकुः साकाङ्क्षं निराकाङ्क्षम् च ॥" आदि श्लोक उसके दर्शक हैं । इसके विपरीत ध्रुवाध्याय की सूची में, "काकूनां विनियोगश्च तदंगालंकृतिस्तथा" इस प्रकार काकु–वर्णन के दर्शक श्लोक होते हुए भी यही वर्णन दो–तीन अध्यायों में उनकी विषयसूचि के अंतर्गत दिया गया है । यह भूल ग्रंथकर्ता की है, यह मानने की अपेक्षा इसे लिपिकार की भूल मानना मैं उचित समझता हूं । संक्षेप में अध्यायों के विषय देख कर किसी अन्य व्यक्ति ने ये श्लोक रचे हैं । अन्य कई अध्यायों में भी इसके प्रमाण मिल सकते हैं । अस्तु ।

इस प्रकार एक से पाँच अध्यायों के विषय तथा उनका क्रम एवं संबन्ध हमने ऊपर बताया है।

---

# संदर्भ—ग्रंथों की सूचि तथा संकेत

## I.

Aa.— Aine-Akbari ( आयने-अकबरी ).
Ab.—अमृतबिन्दु उपनिषद्
Acoust.—Musical Acoustics, by Thorvald Kornerup.
( ad.—अड्यार संस्करण )
Anc. Arab. M. Instru—Ancient Arabian Musical Instruments, by Robon & Farmer.
Anc. Ind.—Ancient India, by R. C. Majumdar.
Artx.—Harmonics of Aristoxenus, by Macran.
B.—भरतनाट्यशास्त्र
B. B.—भरतभाष्य
B. K.—भरतनाट्यशास्त्र निर्णयसागर संस्करण, का०पाठ
( Bn.—बनारस संस्करण )
Cult. Art. Ind.—Culture and Art of India, by Radha Kamal Mukerji.
Catg. Mus.—Catalogue of Stearn's Collection of Musical Instruments, by Stanley.
D.—दत्तिलम्
D. C. M.—Discriptive Catalogue of Sanskrit Manuscripts, Madras orintal Library.
Drama.—Sanskrit Drama, by Keith.
Encyclo. Mus.—Encyclopédie De La Musique -Part I (Paris-1913).
Fx.—Music of Hindostan, by Fox Strangways.
( G.—पूना 'घारपुरे'-संस्करण )
H.—The Sensations of Tone, by Helmholtz.
H. Arab. M.—History of Arabian Music, by H. G. Farmer.
Hin. Cult.—Fundamentals of Hindu Faith and Culture, by R. S. Aiyar.
Hist. Fact. Arab.—Historical Facts for the Arabian Musical Influence, by Farmer.
H. M.—History of Music, by stafford.

H.......n.—Notes, by Ellis to the Sensations of Tone.
Instru.—Guide to the Collection of Musical Instruments exhibited at the Calcutta Musium, by Dr. A. M. Meerworth.
Khus.—Life & works of Amir Khusrao, by Dr. M. M. Wahid.
Lg.—Babylonian and Hebrew Musical Terms, by S. Langton, (journal of R. A. Society, London -1921).
M—मतंग ( -बृहद्देशी )
Mus. Anc. Nat.—Music of the Most Ancient Nations, by Engel.
M. Arab.—Music & Musical Instruments of the Arabs, by Salvador-Daniel) (H. G. Farmer).
M. Instru. Arab.—Arabian Music and Instruments, by Farmer.
N.—नारदी शिक्षा
Philmus.—Philosophy of Music, by Alexander Wood.
Phymus.—Physics of Music, by Lord.
Pp. S.—पुष्पसूत्र ( 'फुल्लसूत्र' ), by R. Simon.
P. S.—पाणिनीया शिक्षा
Psymus.—Psychology of Music, by Seashore.
R.—संगीतरत्नाकर
S.—संगीतसमयसार
Sound.—Text-Book of Sound, by Edmund Catchpool, (1917)
Study. Mus.—Studies in the Theory of Indian Music, by E. Clements. (1913)
Sumer. Mus.—The Music of the Sumerians & Their Immediate Successers the Babylonians & Assyrians, by Francis W. Galpin.
Tg. C.—Hindu Music by Various Authors, by S. M. Tagore (1875).
Tre.—त्रैस्वर्य ( याज्ञवल्क्य )
Ved. Age.—Vedic Age, by R. C. Majumdar etc.
Ys.—याज्ञवल्क्य शिक्षा

## II.

अ० — अमरकोष
अ० प० — अनुपर्व ( महाभारत )
अ० वे० — अथर्ववेद
अष्टा० — अष्टाध्यायी
ओं० — 'प्रणव-भारती' ( पं० ओंकारनाथ-कृत )
ऋ० प्रा० — ऋग्वेद प्रातिशाख्य



ऋ० वे० — ऋग्वेद
ऐ० आ० — ऐतरेय आरण्यक
क० — कल्लिनाथ ( टीका )
का० — का-पाठ, भरतनाट्यशास्त्र, निर्णयसागर संस्करण
गो० ब्रा० — गोपथ ब्राह्मण
च० अ० — चतुरध्यायी
ता० ब्रा० — ताण्ड्य महाब्राह्मण
तै० प्रा० — तैत्तिरीय प्रातिशाख्य
त्रै० स्व० — त्रैस्वर्य ( याज्ञवल्क्य )
द० — दत्तिलम्
ना० शा० — भरतनाट्यशास्त्र
ना० शि० — नारदी शिक्षा
( पट० — पटवर्धन ल० ग० )
प० म० भा० — पतञ्जलि-महाभाष्य
पा० — पाणिनि ( अष्टाध्यायी )
फु० सू० — फुल्लसूत्र ( 'पुष्पसूत्र' )
बृ० — 'भरत का संगीत सिद्धान्त' ( पं० कैलासचन्द्र-देव-कृत )
बृ० दे० — बृहद्देशी ( मतंग )
बृ० देव० — बृहद्देवता
भ० ना० — भरतनाट्यशास्त्र
भा० सं० — 'भारतीय संगीत' ( पं० मुळे-कृत )
भात० क० — 'हिंदुस्तानी संगीत पद्धति' क्रमिक पुस्तक मालिका
म० भा० — महाभारत
मां० शि० — माण्डूकी शिक्षा
मु० — 'भारतीय संगीत' ( पं० मुळे-कृत )
य० वा० सं० — यजुर्वेदीय वाजसनेय संहिता
रू० — रूपमाला
वा० प्रा० — वाजसनेय प्रातिशाख्य
शो० — शोभाकर ( टीकाकार )
सं० क० वि० — 'संगीत-कला-विहार' मासिक
सं० र० — संगीत-रत्नाकर ( शार्ङ्गदेव )
सं० स० सा० — संगीत-समय-सार ( पार्श्वदेव )
सा० वि० ब्रा० — सामविधान ब्राह्मण
सिं० — सिंहभूपाल ( टीकाकार )

### III. अध्याय आदि के संकेत

अ० — अध्याय
अनु० — अनुवाक
कं० — कण्डिका
क्र० — क्रमाङ्क
टी० — टीका
स्प० — स्पष्टीकरण
वि० प्र० — विषय-प्रवेश
ह० लि० — हस्तलिखित ( भरतभाष्य )

### IV. स्वरों के संकेत

c: सेण्ट्स्
n: Natural ( वैज्ञानिक )
r: ratio, अनुपात ( गुणोत्तर-प्रमाण )
v: Vibrations, कंपन-संख्या
अं० का० — अन्तर-काकली
कै० — कैशिक
हिं० — हिंदुस्तानी ( उत्तर-भारतीय )

### V. निम्न-कोष्ठस्थ संकेत

Ad: उद्धृत ( Adopted )
F: संदर्भ ( Reference )
M: मूल पाठ ( ह० लि० का )



भरतभाष्यस्य

# विषयसूचिः

[ प्रकरण-क्रमः पृष्ठाङ्कैः; विषय-क्रमः श्लोकाङ्कैर्दर्शितः । ]

—भरतभाष्य, पत्र - १२

अ० ३

॥ श्रीगणेशाय नमः ॥

श्री – नान्यभूपाल – प्रणीतम्

# भरत – भाष्यम्

श्री – चैतन्य – देसाई – विरचितया संजीवन्याख्य – टीकया समेतम्

## प्रथम उद्देशाध्यायः

### १ तत्रादिमं संगीतप्रयोजनाख्यं प्रकरणम्

॥ श्रीगुरुभ्यो नमः ॥

..........................................................

............यन्ति सम्यग् गीति - प्रयोगतः ॥ १ ॥

जानीन (?)....मा[1] कोऽपि यासां शुद्ध[2]प्रयोगतः ।

काश्मीर - तीरतो.................मुनीश्वरः ॥ २ ॥

---

**टी०:—** जयति स्वरतालतनुर्ध्रुवपदन्यासः कलारागलसदङ्गः ।
संगीत - समाधि - मग्नो विश्वरूप - नटन् नटराजः ॥ १ ॥
शारदां च गणेशं च नमस्कृत्य मुनिं तथा ।
भरत-भाष्यं व्याख्यातुं **नान्यदेवस्य** ह्युत्सहे ॥ २ ॥

आसीन्मृदुर्यस्य श्रुतेर्विलासः ।
शिलामपि द्रावयितुं समर्थः ॥
क्षणे क्षणे यस्य कला नवीना ।
**अब्दुलकरीमं** च गुरुं नमामि ॥ ३ ॥
शास्त्रं नु संगीतकलां विमृश्य ।
शास्त्राणि लक्ष्यानुगतान्यतानीत् ॥
प्रावीप्रबन्धान् भरतावतारः ।
**श्रीभातखण्डे**श्चरितं स्मरामि ॥ ४ ॥

**दत्तिलो** भारतीं वाणीं सूत्रयामास पुत्रकः ।
**मतंगो** वार्तिकं चक्रे, भाष्यं तु **नान्यदेव**कृत् ॥ ५ ॥

---

**स्प०**—ग्रंथ का प्रारम्भिक भाग प्रायः लुप्त सा है। इसका उल्लेख **'ग्रंथपरिचय'** प्रकरण में किया जा चुका है।

---

**M :** १ माकोपि २ सु-

अन्यान्यपि हि गीतानि प्रयुक्तान्यपि लुब्धकैः ।
अरण्येह·································॥ ३ ॥
यथाविधानेन पठन् सामगो[1] यत्र मध्यमैम्[2] ।
सावधानस्तदभ्यासात्परं ब्रह्माधिगच्छति ॥ ४ ॥

(तथा च याज्ञवल्क्यः)

"द्वे ब्रह्मणी वेदितव्ये[3], शब्दब्रह्म परं च यत्[4] ।
(शब्दब्रह्मणि निष्णातः) परं ब्रह्माधिगच्छति" ॥ ५ ॥
अपरान्तकमुल्लोप्यं[5] मद्रकं प्रकरी तथा ।
[6]ओवेणकं च रोविन्दमुत्तरं गीतकानि तु ॥ ६ ॥
[7]ऋग्गाथा पाणिका दक्षविहितं ब्रह्मगीतकम् ।
[8]ज्ञेयमेतत्तदभ्यास-करणा[9]च्चोक्त-संज्ञितम् ॥ ७ ॥

---

गीतं वाद्यं नाट्ययोग्यं च पाठ्यम् ।
शास्त्रेऽत्रोचद् भारतीये **मुनि**र्यद् ॥
संक्षिप्तत्वाद् दुर्ग्रहं तस्य तत्त्वम् ।
भाष्ये स्वीये व्याकरोन् **नान्यदेवः** ॥ ६ ॥
शीर्णस्य तस्य ग्रन्थस्य शुद्धिः संयोजनं कृतम् ।
**चैतन्ये**न तथा भाषाटीका 'संजीवनी' कृता ॥ ७ ॥
महाराष्ट्रे रत्नगिरौ ग्रामः कुडाल-मण्डले ।
नेरूरो नाकप्रतिमः कालेश्वर-कृपादृतः ॥ ८ ॥
'प्रभु-**देसाई**'ति तत्र पुरा गौडात्प्रतिष्ठितः ।
वंशोऽस्ति तस्मिञ्जातेन **पुण्डरीकात्मजेन** हि ॥ ९ ॥
कृतेयं भरतभाष्य-टीका **चैतन्य-शर्मणा** ॥
शास्त्राण्यालोड्य सर्वाणि निर्मथ्य विमतानि च ॥ १० ॥
प्राचां मनोगतं शुद्धं टीकायां चात्र कथ्यते ।
सारं गृह्णन्तु तुष्यन्तु सन्तास्तु शुद्धबुद्धयः ॥ ११ ॥

---

**Ad :** (५) Ab. १७

---

**M : १ रो २ मा ३-ता- ४ यः ५-चो ६ ऊ- ७ गाथां च ८ गेयने तत्र चाभ्यासकरेण त्वाख्यसंज्ञिते ९ -का-.**



"वीणा-वादन-तत्त्वज्ञः श्रुति-जाति-विशारदः ।
तालज्ञश्चाप्रयत्नेन मोक्षमार्गानुगो भवेत्" ॥ ८ ॥
योऽधीतेऽहन्यहन्येतांस्त्रीणि वर्षाण्यतन्द्रितः ।
स ब्रह्म परमभ्येति वायुभूतः[1] [2]स्वमूर्तिमान् ॥ ९ ॥
गीतज्ञो यदि गीतेन नाप्नोति परमं पदम् ।
रुद्रस्यानुचरो भूत्वा तेनैव सह मोदते ॥ १० ॥

२ अथ द्वितीयं पदार्थ-संग्रहाख्यं प्रकरणम्

अध्यायैः सप्तदशभिरग्रे[3]ऽस्मिंश्च करिष्यते ।
साङ्गं सलक्षणं चैव सालङ्कारं च वाचिकम् ॥ ११ ॥
अथाध्याये 'समुद्देशो' (ऽध्यायानां च) यथाक्रमम् ।
आतोद्यस्य भिदाश्चैव गीतस्य गुणदोषयोः ।
कण्ठस्य गुणदोषौ च यादृशो गायिनस्तथा ॥ १२ ॥
अध्याये तु द्वितीयेऽत्र 'शिक्षाख्ये' कथयिष्यते ।
वर्णोत्पत्तिर्वर्ण-संख्या वर्णस्थानानि यानि च ॥ १३ ॥
वायोरुदयहेतुश्च स्थानं तथैव वाहभिः (?) ।
स्थानान्यथ ध्वनिश्चैव तस्योदात्तादि-वर्म्मता (?) ॥१४॥
[6]स्वरत्वमपि च स्वर·························त ।
एवं द्वितीयेऽध्याये च संग्रहः कथयिष्यते ॥ १५ ॥
ततोऽध्याये तृतीये च 'स्वराणां' कथयिष्यते ।
वर्ण-जाति-ध्वनिं सप्तर्षि-देव-(छन्दांसि)····॥१६॥
श्रुतिमण्डलतो ग्रामत्रयश्च श्रुतिभेदतः ।
ग्रामत्रयविभागश्च, ग्रामेषु च स्वरक्रमः ॥ १७ ॥

---

**स्प०**—श्लोक ५ से १० तक के प. १८३ (अ. ११) ऊपर पुनरुक्त हैं ।

---

**Ad :** (८) YS. ३।११५

---

**M : १ -मूर्तिः २ स- ३ -राग्र ४ व- ५ -सा ६ -स- ७ थो ८ -ता.**

श्रुतीनां संनिवेशश्च तासां संख्या च[1]········ ।
यावत्यः श्रुतयो नाम········तस्य तत् ॥ १८ ॥
ततश्चतुर्थेऽस्याध्याये चतुर्धा 'मूर्च्छना'-विधिः ।
षाडवौडवं-भेदेन स्वरै[2]साधारणं तथा ॥ १९ ॥
संख्यां[3]···············नाम च वक्ष्यते ।
प्रस्तारयोगस्तानानां संनिवेश-क्रमस्तथा ॥ २० ॥
षाडवौडवपूर्णैश्च तथा चतुःस्वरेण च ।
यावती तान··················य-विकल्पजा ॥ २१ ॥
एवं च पञ्चमेऽध्याये 'ऽलङ्काराख्ये' च वक्ष्यते ।
सलक्षणा च[4] पञ्चाशत्स्वरालङ्कार-पद्धतिः ॥ २२ ॥
ये चाष्टौ नारदप्रोक्ता ऋग्यजुःसाम[5]वैदिकाः ।
पाणिनीया अलङ्कारा ये चोक्ताः सप्तविंशतिः ॥ २३ ॥
*अष्टादयस्तु वर्णाश्च गीतयस्तु तथा *दश ।
स्वरार्थ-रस-भेदेन †काल[6]भेदास्त्वनेकशः ॥ २४ ॥
‡(स्वराणामपि संवाद-विवादौ श्रुतिकल्पितौ ।
अनुवादस्तथा चात्र ग्रामत्रय-विभागतः ॥ २५ ॥)
अङ्गानि गीतवस्तूनां स्युरष्टाविंशतिः क्रमात् ।
गमकाः सप्तधा चात्र वक्ष्यन्ते नातिविस्तरात् ॥ २६ ॥
'जात्यध्याये' च षष्ठेऽपि दशलक्षण-लक्षि[7]ताः ।
जातयः सप्त शुद्धाश्च विकृताश्च तथाऽपराः ॥ २७ ॥

स्प०— *'अष्टादय' या 'अष्टादश' वर्णों की संख्या ठीक नहीं है, तथा 'गीति' भी 'दश' उपयुक्त प्रतीत नहीं होती ।
† यहां 'काकु' शब्द उचित नहीं लगता ।
‡ श्लोक २५ यहां प्रक्षिप्त लगता है ।

M : १ -डु- २ वर्ण- ३-ख ४ -नि ५ -त्व- ६ -कु- ७ लक्षणम्.



[1]एकादश; चतु········ता [1A]अष्टादश च नामतः ।
संकीर्णोत्पन्न-भे[2]दाश्च जातीनां [3]समुदाहृताः ॥ २८ ॥
ग्रहांदंशादपन्यासात्[4], षाडवौडु[5]वितादपि ।
संख्या चै[6]तावतामेव; कपालानि च पाणिकाः ॥ २९ ॥
लक्षणं चैतयोः, सप्त-कम्बलानां तथैव च ।
वक्ष्यते विस्तरोऽध्याये षष्ठे जात्यभिधे मया ॥ ३० ॥
अथ 'रागोत्पत्ति'नामन्यध्याये सप्तमे पुनः ।
लक्षणं मूलरागाणां तथा च ग्रामरागयोः ॥
उत्पन्नयो[7]र्मूलर्षड्[8]के तथा भाषा-विभाषयो[9]ः ॥ ३१ ॥
एवमन्तरभाषाणां[10] क्रियाङ्गाणां[11] च[12] सर्वशः ।
उपरागजानामेवं च देशाख्यानां तथा पृथक् ॥ ३२ ॥
[13]ग्रहादंशादपन्यासान्न्यासाच्चापि पृथक् पृथक् ।
रागाणां रूपनिष्पत्तिस्तथाऽऽलापक-रूपके ॥ ३३ ॥
*(विनियोगोऽलङ्कृतीनां गमकानां तथैव च ।)
संक्षेपाद् वक्ष्यते सम्यक् सर्वमेतदनुक्रमात् ॥ ३४ ॥
ततोऽष्टमेऽपि चाध्याये 'सप्तगीतक'-संज्ञके ।
आसारितानि सर्वाणि वर्धमानानि यानि च ॥ ३५ ॥
अपरान्तकमुल्लोप्यं मद्रकं प्रकरी तथा ।
[14]ओवेणकं सरोविन्दमुत्तरा[15]ख्यं च सप्तमम् ॥ ३६ ॥

स्प०— *यह पंक्ति यहां प्रक्षिप्त है, कारण अलंकार और गमक का विषय इस अध्याय में न आकर पाँचवे अध्याय में आया है ।
(३६) 'ओवेणक' पाठ शुद्ध रहेगा ।

F : (३६) B. 'आवेणक, उवे०' ३१।१८८,२७१ इ०
R. ५।५३,१४३; B. B. अ० ८ में 'आवेणक' दिया है ।

M : १ एकद्वित्रि १A ऋचादेशश्च २ नेचाश्च; ३ समुमावात्ताया ४ -न् ५ डंवितावपि ६ -वता- ७ -नाया ८ -क ९ -षा १० -र्यां ११ क्रियाङ्गाना १२ श १३ ग्राहोवान्त मनभ्यासा १४ ऊवेणकं; १५ रव्ये

सामानि चाप्यनेकानि ऋचो गाथास्तथा पुनः ।
सामाङ्गानि च सर्वाणि ऋग्गाथाङ्गानि यानि च ॥३७॥
गीताङ्गानि तथैवात्र विनिर्दिष्टानि [1]चाप्यथ ।
अष्टमाध्यायविषये विस्तरः कथयिष्यते ॥ ३८ ॥
ततोऽपि नवमेऽध्याये 'ध्रुवाख्ये' कथयिष्यते ।
ध्रुवाणां लक्षणं सम्यक् नामानि च यथाक्रमम् ॥३९॥
[2]आक्षिप्तिकी ध्रुवा या च तथा [3]प्रावेशिकी च या ।
[4]प्रासादिकी चान्तराख्या नै[5]ष्क्रामिकी क्रमात्तथा ॥४०॥
नियमोऽथ [6]विरामाणां रसानां च विशेषतः ।
याश्च [7]द्व्यक्षरसंख्याताः प्रयोक्तव्या हि (जातयः) ॥४१॥
*(निरूपणं च रागाणां तालानां च निरूपणम् ।)
पाठ्यं च पुष्पगण्डादि स्थानत्रय-निरूपणम् ॥ ४२ ॥
काकूनां विनियोगश्च तदङ्गालङ्कृतिस्तथा ।
सर्वमेतदशेषेण ध्रुवाध्याये विधास्यते ॥ ४३ ॥
ततस्तु द[9]शमेऽध्याये('ताला)ख्ये' कथयिष्यते ।
तालानां लक्षणं सम्यक् तथा भङ्गोपभङ्गयोः ॥ ४४ ॥
विभङ्गस्य च कार्त्स्न्येन तालानां च निरूपणम् ।
सशब्द-निःशब्दतया तालानां च यथाविधि ॥ ४५ ॥
ध्रुवादीनां तु वर्णानां[8] स[10]शब्दे विनिवेशनम् ।
चतुर्णामपि पादानां निःशब्दे संनिवेशनम् ॥ ४६ ॥
[11]वृत्ताश्रितानां तालानां लययोगानुकीर्तनम् ।
नामयोगश्च तालानां तथा संख्या च सर्वशः ॥ ४७ ॥

स्प०— *यह पंक्ति यहां प्रक्षिप्त है ।

F : (४०) B K. ३२।२७-२८

M : १ दपुच २ अक्षिप्ता ३ प्रावेणिका ४ प्रसादि ५ पंचमीति ६ विषयाणां ७ द-
८ रुणं ९ द्वादशे १० -द्व- ११ वृद्धया-



तत एकादशेऽध्याये 'देशिकाख्ये' विधास्यते ।
लक्षणं देशिगीतानां तालयोगस्तथैव च ॥ ४८ ॥
एलानां लक्षणं सम्यक् संख्यानि च पदानि च ।
तालानां विनियोगश्च तथैवा[1]सु पृथक् पृथक् ॥ ४९ ॥
पदं च बिरुदं[2] चैव [3]तेनस्तालस्तथैव च ।
[4]पाटस्वरौ च षडपि प्रोक्तान्यङ्गानि यानि च ॥ ५० ॥
देशिगीत-प्रयोगज्ञैर्ढेङ्कि-[5]क्रौञ्चपदौ तथा ।
नियमस्तालयोगेन [6]स्तोभैरश्च पदैरपि ॥ ५१ ॥
×(.............................निःशब्दे संनिवेशनम् ।
[8]वृत्ताश्रितानां तालानां लय-योगानुकीर्तनम् ॥ ५२ ॥
नामयोगश्च तालानां तथा संख्या च सर्वशः ।)
अथ त्रयोदशेऽध्याये '[9]सुषिराख्ये' च कथ्यते ।
वेणूनां ग्रामभेदेन तथा [10]रन्ध्राङ्गुलि-क्रमः ॥ ५३ ॥
सर्वार्ध-किञ्चिन्मुक्तत्वाद् वेणुरन्ध्राङ्गुलीकृतः ।
स्वराणां श्रुतिभेदश्च संक्षेपात्कथयिष्यते ॥ ५४ ॥
शङ्खादीनां च वाद्यानां सुषिरान्त-निवेशनम् ॥ ५५ ॥
ततश्चाध्याययुग्मेन 'पुष्कराख्ये'न वक्ष्यते ।
चतुर्दशेन चान्यत्र तथा पञ्चदशेन च ॥ ५६ ॥
पुष्कराणां प्रभेदश्च चर्मनद्ध[11]पुटस्तथा ।
पृथग्नद्धपुटत्वाच्च वाद्यभाण्डस्य वाऽप्यथ ॥ ५७ ॥

× स्प०—उपरोक्त तीनों पंक्तियाँ यहां प्रक्षिप्त और पुनरुक्त हैं; कारण, वे तालाध्याय की सूची में पहलेही आ चुकी हैं ।
१२ वे अध्याय की सूची के श्लोक लुप्त हैं ।

F : (५०) R. ४।१२

M : १ शु २ -दः ३ तेन पञ्चाङ्ग एव च । ४ पाद स्वरं ५ -का०; ६ शाभे-
७ देशेष्टः ८ वृध्या- ९ सुखिताख्य १० वर्गालये कृतः । ११ पुटत्वता

[1]पाटाक्षराणि षोडश; जातयोऽष्टादशापराः ।
गतयश्च तथा तिस्रः सामाद्या याः प्रकीर्तिताः ॥ ५८ ॥
मार्गाणां चैव भेदाश्च करणानि लयैः सह ।
सर्वमेतदशेषेण वक्ष्यते नातिविस्तरात् ॥ ५९ ॥
'छन्दोऽध्याये' षोडशे तु वक्ष्यते च ततः परम् ।
सममर्धसमं चैव विषमं च तथा पुनः ॥ ६० ॥
मात्रावृत्तान्यशेषेण प्रस्तारविधिरेव च ।
संख्यानं छन्दसां चैव प्रत्ययाः षट् तथा च ये ॥ ६१ ॥
उक्तादिसंस्कृत्यन्तं च विस्तरो नाम नामतः ।
संक्षेपात्सर्वमेतत्तु छन्दोऽध्याये विधास्यते ॥ ६२ ॥
ततः सप्तदशेऽध्याये 'भाषाविध्य'भिधे पुनः ।
भाषाणां चैव सर्वासां विस्तरो वक्ष्यते क्रमात् ॥ ६३ ॥
संस्कृतं प्राकृतं चापि मिश्रं पैशाचिकं तथा ।
अपभ्रंश-विधिश्चैव भेदाः प्राकृत-संस्कृताः ॥ ६४ ॥
यत्संस्कृत-भवं चैव तत्समं प्राकृतं तथा ।
देशी-शब्दाश्च ये तद्वद् भेदाः पैशाचिकस्य ये ॥ ६५ ॥
लक्षणानि च सर्वेषामथापभ्रंशजातिजाः ।
[2]नाट्योक्ताश्चापि ये शब्दाः संस्कृते प्राकृते तथा ॥ ६६ ॥
एतत्सर्वं तु विज्ञेयं वाचिकाङ्गस्य संग्रहे ।

### ३ अथ तृतीयमातोद्य-विस्तराख्यं प्रकरणम्

यदुक्तं प्राक्तयाऽऽतोद्यं तस्य वक्ष्यामि विस्तरम् ।
चतुर्विधत्वादेकैकं द्वैविध्यादष्टधा पुनः ॥ ६७ ॥

स्प०—१७ अध्यायों की सूची यहां पूर्ण होती है ।

M: १ पादा- २ नाट्यौक्तौ



ततं[1] तु सुषिरं चैवमवनद्धं घनं[2] तथा ।
चतुर्विधमिहातोद्यं, प्रत्येकं द्विविधं पुनः ॥ ६८ ॥
ततं तन्त्रीगतं ज्ञेयं, सुषिरं[3] वंश उच्यते ।
पौष्करं त्ववनद्धं स्याद्, घनं[4] तालोऽभिधीयते ॥ ६९ ॥
दारवी गात्रवीणा च ततं[5] द्विविधमिष्यते ।
गीत-वाद्य-प्रभेदेन वेणु-शङ्ख-समाश्रयम् ॥ ७० ॥
द्विविधं सुषिरं नाम कथितं गीतवेदिभिः ।
चर्मनद्धं[6]—पुटं चैषां पृथग्नद्धपुटं तथा ॥ ७१ ॥
अवनद्धस्य च प्रोक्तमेवं[7] भेदद्वयं तथा ।
यो निःशब्दः सशब्दश्च तालोऽपि द्विविधः स्मृतः ॥ ७२ ॥
तननादुच्यते तन्त्री मानवी[8] दारवी च या ।
विज्ञायन्ते[9] स्वरान् ग्रामानुभे वीणे प्रकीर्तिते ॥ ७३ ॥
श्रुतयोऽथ स्वरा ग्रामा मूर्च्छनास्तानसंयुताः ।
स्थानानि वृत्तयश्चैव शुष्कसाधारणे[10] तथा ॥ ७४ ॥
जातयश्चैव वर्णाश्च नानालङ्कारसंयुताः ।
दारव्यां (समवायोऽयं वीणायां) समुदाहृतः ॥ ७५ ॥

टी०—(६९) यहां 'घन'की व्याख्यामें 'ताल' शब्द 'करताल' जैसे वाद्यों का बोधक है ।

(७३) इस श्लोकमें 'तन्त्री' और 'वीणा' शब्दों की निरुक्ति दी है ।

(७४–७६) i 'शारीर' और 'दारवी' इस तरह वीणाके दो भेदकी कल्पना **ना. शा.** में कुछ अस्पष्ट थी, वह नान्यभूपालने स्पष्ट की है ।

ii यह वर्णन **ना. शा.** २८।१२–१८ में आया है । यहां स्वर, ग्राम, मूर्च्छना आदिकी व्यवस्था वीणा ऊपर कर लेनी पडती है, किन्तु कंठमें उसकी आवश्यकता नहीं है, यह कहनेका आशय है ।

iii श्लो. ७६ की प्रथम पंक्तिमें 'जातिः' शब्द अधिक प्रयुक्त है ।

F: (६८) B २८।१ R ६।४; (६९) B. २८।२; R. ६।५–६

M: १ ततः २ घ्नं; ३ शुषिरो ४ घनः ५ तं- ६ -द्धं; ७ -क्तमेवं ८ तानवा ९ व्यज्ञायान्त्यो १० पुष्क-

स्वरा ग्रामाः स्थानविधिर्जातिः साधारणे तथा ।
[1]स्वरालङ्कार-वर्णाश्च जातयश्च शरीरजाः ॥ ७६ ॥

×श्रुतयो [2]मूर्च्छनास्तानाः शुष्कं [3]धातुश्च वृत्तयः ।
कण्ठे सत्यपि न ह्येता व्यक्तिमायान्ति कर्हिचित् ॥७७॥

×यत्किञ्चिन्मनसा गम्यं यच्च कण्ठादि-दुष्करम् ।
दारुवीणासु तत्सर्वं कण्ठहीनोऽपि गायति ॥ ७८ ॥

×[4]रहः परपुरप्रवेशं कृत्वा योगेन गायिनो निपुणाः ।
महसा स्वं पुरा प्रकाशतेरपि (?) ॥ ७९ ॥

*(तत्कलाभिरभिनीतो योगीव मनोऽनुरञ्जयति ॥)
........रद्धायति (?) मनो न खलु योगी ।
†यां नारदोऽपि नो........तिको (?)
नापि समाधिना क्षणार्धमपि ॥ ८० ॥

[5]यच्छुद्धं काष्ठमात्रं स्रवति........श्रवणपुटपेयम् ॥८१॥

छिन्नेषु नवसु मूर्धसु न तथा तपसा तोषितः स्थाणुः ।
दशवदनस्य यथाऽसौ वीणागीतस्वरैर्मुदितः ॥ ८२ ॥

वाग्देवता भगवती न विना विज्ञायते मया घटितमूर्तिः ।
को [6]वक्तुं हि गुणान् तस्याः शक्नोति [7]नारदात्परः ॥८३॥

---

टी०:—( ७७ ) श्रुति और मूर्च्छनाके विषयमें नान्यदेवका यह कथन श्रुतिविषयक अनुसंधानकर्ताओं हेतु महत्त्वपूर्ण है ।

---

स्प०—× चिह्नाङ्कित श्लोक प. १८३ ऊपर ( अ. ११ ) पुनरुक्त हैं ।
†( ८० ) इसी अर्थका एक श्लोक अ. ११ में आया है ।
* pb प. १८३

---

F : ( ७४-७६ ) B. २८।१२-१८

---

M : १ क्रियालङ्कार– २ स्वच्छँना ३ धीतुश्च ४ रहा [ १ आह ( प. १८३ ) ] ५ यच्छुद्धः
६ वक्त्रं गुणवासितस्या ऽ ७ नारदपरः



दारवी या तु तत्रापि[1] नाम तन्त्री समन्विता ।
वक्त्रा कौर्मी तथाऽलाबू [2]त्रीण्यङ्गानि भवन्ति वै ॥८४॥

विपञ्ची वल्लकी [3]मत्तकोकिला च प्रकीर्तिता ।
[4]चित्रा सारस्वती चैव गान्धर्वी ब्राह्मिकेत्यपि ॥ ८५ ॥

एवमादीनि [5]वक्त्रायाः प्रत्यङ्गानि श्रुतानि वै ।
ततः संवादिनी ज्ञेया तथैव परिवादिनी ॥ ८६ ॥

[6]वल्लीसका तु किन्नरी कौर्म्या अन्यैवमादयः ।
विज्ञानो–(?)[7]नकुला चेद्, [8]अङ्गानि च मनीषिभिः ॥८७॥

अलाबू [9]कौर्म्या वीणायाः प्रत्यङ्गानि प्रचक्षते ।
इत्येवमादयो भेदा [10]दारव्याः समुदाहृताः ॥ ८८ ॥

शारीर्यास्त्वङ्ग[11]प्रत्यङ्गं हृत्कण्ठ–तालु–दन्तकम् ।
जिव्हा[12]नासोरश्च तानि स्थानानि [13]संवदन्त्यपि ॥ ८९ ॥

प्राण[14]वाय्वभिघातान्नानावर्णव्यक्तिर्भवति ।
[15]दारव्यां पुनरुरःकण्ठ-शिरःप्रभृतीनामसम्भवेऽपि
तथा वर्णव्यक्तिरिति ॥ ९० ॥

४ अथ चतुर्थं स्वर-गीत-गुण-दोष-वर्णनात्मकं प्रकरणम्

गीतदोषा यथा–

"शङ्कितं, भीतमुद्घुष्टमव्यक्तमनुनासिकम् ।
काकस्वरं, शिरोगतं, [16]तथा स्थान-विवर्जितम्" ॥ ९१ ॥

---

टी०:—श्लोक ८४ से ८८ तक वीणा के भेद कहे हैं ।
( ९१,९२ ) ये श्लोक मूलमें त्रै. स्व. के होने चाहिये; कारण, नारदने 'भवन्ति चात्र श्लोकाः ।' कहा है ।

---

Ad : ( ९१ ) N. ४।१; P. S. ३४; Tr. २५

---

M : १–यि २ त्रीण्यर्धानि ३ मते ४ तन्त्री ५ चक्रायाः ६ वल्लीसका ७ नि– ८ मन्यानि
९ कार्या १० दातव्या ११ प्रत्यक्षं १२ नाशोरथ १३ संप्रचक्ष्यते १४ –वाद्य–
१५ दातव्या १६ य–

"विस्वरं, विरसं चैव, विश्लिष्टं, विषमाहतम् ।
व्याकुलं, तालहीनं च गीतदोषाश्चतुर्दश" ॥ ९२ ॥

शङ्कितं कम्पितं ज्ञेयं, भीतं नाम भयात्स्फुटम् ।
रूक्षवर्णम[2]थोद्घृष्टं; अगीतं गुणवर्जितम् ॥ ९३ ॥

अव्यक्तं दन्तसन्दं[3]ष्टं [4]नासोक्तमनुनासिकम् ।
काकस्वरमतारं स्यान्मन्द्रहीनं शिरोगतम् ॥ ९४ ॥

त्रिस्थान-विकलं गीतं भवेत्स्थानविवर्जितम् ।
विस्वरं घर्घरं चैव विरसं रूक्षित-स्वरम् ॥ ९५ ॥

संयोग-विच्युतं वर्णं विश्लिष्टं प्रवदन्ति तत् ।
[6]नासौष्ठ-दन्त-जिह्वादि-वर्णानां विषमाहतेः ॥
विषमाहतमित्येव ब्रूयुर्वेदविदो जनाः ॥ ९६ ॥

असंगतावृतं यच्च व्याकुलं तत्प्रचक्ष्यते ।
अतालं मानहीनं च तालहीनं विदुर्बुधाः ॥ ९७ ॥

अमी चतुर्दशेत्येवं गीतदोषा भवन्ति हि ।
सामगानां प्रयोगे हि नारदेन प्रकीर्तिताः ॥ ९८ ॥

भरतः पुनराह—

"कपिलोऽव्यवस्थितश्चैव तथा संदं[10]ष्ट एव च ।
काकी च तु[11]म्बकी चैव कण्ठदोषा भवन्ति हि ॥ ९९ ॥

स्प०—( ९३ ) श्लो० ९१-९२ की व्याख्या श्लो० ९३-९७ में की हुई है ।
( ९९-११३ ) ना. शा. अ. ३३ से उद्धृत हैं ।

Ad : ( ९२ ) N. ४।२ Tr. २६
( ९९ ) B. ३३।१५-१६

M : १ -रु- २ -मायादभृष्टं ३ -द- ४ नामोच्च- ५ विस्वरं ६ नाचोष्टं ७ हितसंहि- ८ -तो- ९ कपिलाव्यवस्थिततः १० -द- ११ तुष्ठकी



वैस्वर्यं[1] च भवेद्यत्र तथैव घर्घरायितम् ।
कपिलः स तु मन्तव्यः श्लेष्मकण्ठस्तथैव च ॥ १०० ॥

[2]ऊनताऽधिकता वाऽपि स्वराणां यत्र दृश्यते ।
कण्ठदोषहतश्चैव ज्ञेयः स त्[3]वव्यवस्थितः" ॥ १०१ ॥

'स्वरो यो....लक्ष्यान्त (?) दन्तान्तरविनिःसृ[4]तः ।
कण्ठदेशे प्रतिहतः[5] स संदं[6]ष्ट इति स्मृतः' ॥ १०२ ॥

'यो न [+]विशृणुते भावं स्वर उच्चारणे गतः ।
तथा रूक्षस्वरश्चैव स काकीत्यभिधीयते' ॥ १०३ ॥
*('नासागतस्वरो यस्तु विज्ञेयः स तु तुम्बकः' ।)

कण्ठगुणाः,—

'श्रावकोऽथ घनः स्निग्धो मधुरो ह्यवधानवान् ।
त्रिस्थान-शोभीत्येवं षट् कण्ठस्य च गुणाः स्मृताः' ॥१०४॥

'दूरतः श्रूयते यश्च स वै श्रावक उच्यते ।
श्रावकः सुस्वरो यस्मादच्छिद्रः स घनः स्मृतः' ॥१०५॥

'अरूक्ष-ध्वनि-संयुक्तः स्निग्धस्तज्ज्ञैः प्रकीर्तितः ।
°घनः प्रस्फोटजनकः स वै मधुर उच्यते' ॥ १०६ ॥

स्प०—( १०२ ) नान्यदेवोक्त पाठ अच्छा है ।
( १०३ ) B. K. ३३।१९ *यह पंक्ति हमने यहां ना. शा. से उद्धृत की है ।

Ad : ( १०० ) B. ३३।१६-१७
( १०१ ) B. ३३।१७; उपरोक्त श्लो० १०१ की द्वितीय पंक्ति नाट्यशास्त्र में इस प्रकार है:—
"कृशत्वदोषतश्चैव ज्ञेयः स त्वनवस्थितः" ॥ १७ ॥
इस प्रकार अन्य श्लोकोंमें भी यत्र तत्र अन्तर है ।
( १०३ ) B. pb:—+'निस्तरति स्थाने' 'स्वरमुच्चारणागतम् ।'
( १०५ ) B. ३३।११-१२
( १०६ ) B. ३३।१३ pb:—°'मानप्रल्हादनकरः'

F : ( १०२ ) B. ३३।१८ "दन्त-प्रयोगात्संदष्टः स्वाचार्यैः परिकीर्तितः ।"

M : १ -रं २ जनना ३ सत्वविवर्जितः ४ -श्रितः ५ -ताः ६ -दष्टाः ७ स्वसुरोयस्यो

B. **तै० प्रा०** ने मूल स्वर-चतुष्टय **चतुर्यम** नाम से बतलाया है। **तै० प्रा०** के भाष्यकार के स्पष्टीकरण के अनुसार क्रुष्टादि स्वरों का विभाजन निम्नप्रकार होगाः—

द्वितीय, प्रथम, क्रुष्ट = आव्हारक अर्थात् उत्क्षेपी स्वर।
तृतीय = धृत-प्रचय अर्थात् सम स्वर।
चतुर्थ, मन्द्र, अतिस्वार्य = अवक्षेपी स्वर।

यहाँ पर तृतीय को सम स्वर कहा है, फलतः इस स्वर-समुदाय की रचना निम्नानुसार होगीः—




सारांश, प्रस्तुत योजना संयुक्त चतुष्टय की प्रतीत होती है।



क्रुष्ट को पंचम मानने से प्रस्तुत स्वर-सप्तक इस प्रकार होगाः—




इस सप्तक में ऋषभ 'सम' स्वर कहा है, जो मध्यस्थ अर्थात् केन्द्र में स्थित स्वर है। एक दृष्टि से ऋषभ इस सप्तक का स्थायी (=आधार-) स्वर कहलायगा। भाष्यकार ने तृतीय स्वर को 'सम' स्वर कहा है एवं प्रस्तुत योजना सामवैदिक कही हैः—
"तृतीयस्तु समः उत्क्षेपावक्षेपयोः। ......अस्त्वेवं सामवेदे।" (२३।१५)

C. भाष्यकार के संप्रदाय के अनुसार उसने **चतुर्यम** की वृत्ति 'द्विरान्तरा' कही हैः—'द्वितीयान्मन्द्रः ... तृतीय-चतुर्थौ अनन्तरम्....।' **व्हिट्ने** का स्पष्टीकरण 'Progression is by intervals of two tones' इस प्रकार है। भाष्यकार के कथनानुसार यह वृत्ति 'ग, नि़, रे, स' इस प्रकार होगी। उक्त स्वर-चतुष्टय निम्नानुसार होगाः—




इसमें ऋषभ को 'प्रचय' कहा है; उसके 'सम' होने के विषय में कुछ कहा नहीं है; किन्तु उपर्युक्त के अनुसार 'प्रचय' नाम सूचक है। **नान्यदेव** ने श्लो० ८५ में



पंचम को 'प्रचय' की संज्ञा दी है। तथापि **तै० प्रा०** भाष्यकार ने उपर्युक्त स्वर-चतुष्टय में षड्ज (='चतुर्थ') को स्वरित कहा है।

D. **नारदी शिक्षा** के "यः सामगानां प्रथमः" इत्यादि वचन से 'प्रथम' अर्थात् मध्यम सामिक सप्तक के प्रमुख होने का सूचित होता है, यद्यपि इस विषय में इससे अधिक स्पष्टीकरण नारद ने नहीं किया है। किन्तु सामिक सप्तक का आधार-स्वर मध्यम ही था, ऐसा भरत-वचन के आधार से निर्णीत कर सकते हैं। भरत का कथन निम्नलिखित हैः—

"सप्तस्वराणां प्रवरो ह्यविनाशी तु मध्यमः।
गान्धर्व-कल्पेऽभिहितः सामगैश्च महर्षिभिः॥ २८।७३ **का०**॥"

उक्त मध्यम-प्रारंभिक सामिक विलोम स्वर-चतुष्क निम्नानुसार होगाः—




इस प्रकार के दो स्वर-चतुष्कों को जोड़नसे संयुक्त सप्तक आरोही क्रमसे निम्नलिखित के अनुसार निर्माण होगाः—




संयुक्त चतुष्कों के आधार पर पंचम की प्राप्ति होती है, पश्चात् पंचम को आधारीभूत कर के वियुक्त चतुष्कों का सप्तक अर्थात् अष्टक निर्माण हो सकता है; जैसा किः




E. संगीत की प्राथमिक अवस्था में प्रथम स्वर-चतुष्क द्वारा द्वितीय स्वर-चतुष्क निर्माण करने की क्रिया में वेणुवीणादि साधन सहायभूत हुए। वीणा पर प्रथम तन्त्री के स्वर-चतुष्टय के अंतिम स्वर में द्वितीय तन्त्री लगाने से अग्रिम तीन स्वर प्राप्त होते हैं, एवं संयुक्त सप्तक की उत्पत्ति होती हैः—

(१)

**प्रथम तन्त्री** **द्वितीय तन्त्री**






विभिन्न स्वरस्थानों का तथा स्वर-संवाद का ज्ञान अतीत में मानव को वीणा के कारण ही प्राप्त हुआ।

उपरि-निर्दिष्ट द्वितीय तन्त्री-जन्य स्वरचतुष्टय में द्वितीय स्वर पंचम है। पंचम में द्वितीय तन्त्री लगाने से पंचमादि स्वर-चतुष्क प्राप्त होता है, जिससे वियुक्त सप्तक की उत्पत्ति होती है:—

(२)

| प्रथम तन्त्री | द्वितीय तन्त्री |
| --- | --- |
| स | प |
| रे | ध |
| ग | नि |
| म | सं |

उपरोक्त (१) के मध्यम की तन्त्री को षड्ज की तन्त्री मान लेने पर षड्ज की तन्त्री पंचम की हो जाती है और (२) वाली योजना अपने आप निर्माण होती है। स्वर-चतुष्क-जन्य सप्तकों की उत्पत्ति का इतिहास **ग्रीक** संगीत में स्पष्टतया उपलब्ध है ।

viii. शिक्षा-ग्रंथों के समय में सा-म-प स्वर 'स्वरित' के रूप में निश्चित हो गये थे। साम-सप्तक का **प्रमुख-स्वर** मध्यम था एवं साम-सप्तक की परंपरा भरत-संगीत में निरंतर चली आ रही थी, जैसा भरतमुनि के कथन से प्रमाणित होता है। सा-म-प स्वर स्वरित कहलाते थे, जिससे अनुमान कर सकते हैं, कि शिक्षा-ग्रंथों के समय में मध्यम और पंचम को षड्ज के संवादी के रूप में पहचानते थे ।

ix. ऊपर के प्रकरण vii c में बतलाया गया कि **तैत्तिरीय** संप्रदाय का स्वरचतुष्क विलोम क्रम से ग-रे-स-नि इस प्रकार था। इस चतुष्क के आदिम स्वर गान्धार को धैवत माना जाय, तो यह चतुष्क 'ध-प-म-ग' के चतुष्क में रूपान्तरित हो जाता है। **ग्रीक** संगीत का मूल स्वर-चतुष्क 'ध-प-म-ग' अर्थात् 'ग-म-प-ध'-रूप था, ऐसा पाश्चात्य विद्वानों का कथन है। प्राचीन भारतीय स्वर-चतुष्क के विकास के विषय में पाश्चात्य विद्वानों का विवरण संक्षिप्त में यहाँ देना समुचित होगा: —

"If the cumulative effect of this evidence, chiefly circumstantial, may be said to have established any conclusion as to the original scale of India, we have found there, as in Greece, a starting point in a tetrachord of the form:



| E | D | C | B |
| --- | --- | --- | --- |
| [A | G | F | E] |

It is interesting to ask what is the musical justification of this particular series of notes, and of their development.

The music is purely vocal; no instrument is employed; and vocal scales are concieved downwards. They are so concieved because the telling notes of the voice are in its upper register, and this presents itself therefore as the starting point for a vocal scale, in its search for consanance the ear hears in the first instance only quintal, not tertian, harmony, as was explained.......Quintal harmony provides only Fifths, Fourths, and major tones. It has been shown, that in looking for harmony to a given note the Fifth occurs first in an upward series, but the Fourth in a downward. A vocal scale, concieved downwards, establishes therefore the Fourth before the Fifth, the tetrachord before the pentachord. The intermediate notes can only be filled up by major Tones, for no other interval is as yet present to the ear. As soon as the major Third is heard it corrects no doubt one of these major Tones into a minor tone.

In proceeding beyond this tetrachord there is nothing, apparently, in the nature of things to decide whether the F (= म) above should be added, as consonant to C (स =), or the A (= ध) below as consonant to D (= रे). The F was, as a fact, added first. This is seen to be a result of the circumstance that the E (= ग) was a graced note. It was if we may judge from the modern secular usage, seldom sung pure; an upper note was so to say, inherent in it; und this determined to an F (= म) rather than an F + (= तीव्र म) owing to the C (= सा) below. The A (= ध) was added also; but, as the interest of the chant lay at the other end of the tetrachord, this A (= ध) became more or less atrophied, and a G (प =) was never added below it. Meanwhile the F (= म) inherited the musical importance which had attached to the E (= ग), and the tetrachord F-C (= म-स) competed with the tetrachord E-B (=ग-नि) for supremacy.

### ६ अथ षष्ठं स्वर-सारणा-प्रकरणम्

**अथेदानीं प्रसंगायाता स्वरसारणाऽभिधीयतेः—**
**पताकेनात्र हस्तेन कुर्यादङ्गुलिचालना ।**
**अङ्गुष्ठस्य मुखाग्रेण तर्जनी-मूल-सारणात् ॥ ९२ ॥**
**उदात्तः स स्वरो नाम वेदविद्भिरुदाहृतः ।**
**कनिष्ठामूल-संस्पर्शादनुदात्त इति स्मृतः ॥ ९३ ॥**
**स्वरितोऽनामिका-मूल-संस्पर्शाद्यः स्वरो भवेत् ।**
**मध्यमामूलतो विद्यात्प्रचयं स्पर्शनादपि ॥ ९४ ॥**

It was here that the Greeks parted company; and the reason for their doing so is instructive. They continued their tetrachord A–E (= ध ग) upwards through a B♭ (को० नि) and downwards through a D (= रे), but we do not make out that the tetrachord B♭ F (= नि–म) ever attained any sort of eminence in their song. The B♭ did not come into their scale as a 'graced' A, as the Hindu F was a graced E. For they aimed at singing their notes pure, as Aristoxenus tells us. They regarded their B♭ therefore merely as a consonant to the F below, not *also* as a kind of heightened E." (Fx. p. 279)

**टी०:**–i. उदात्तादि स्वरों की अंगुलि-सारणा इन श्लोकों में बतलायी है । **तै० प्रा०** की टीका 'त्रिभाषारत्न' में उक्त सारणा निम्न-लिखित है:—

(१) "उदात्तमाख्याति वृषोऽङ्गुलीनाम् ।
प्रदेशिनी–मूल–निविष्ट–मूर्धा ॥
उपान्त–मध्ये स्वरितं, धृतं च ।
कनिष्ठिकायामनुदात्तमेव ॥ १ ॥

शिक्षा-वचनमपि चैवम् वक्ष्यति:—

(२) कनिष्ठिकाऽनामिका च मध्यमा च प्रदेशिनी ।
नीच-स्वार-धृतोदात्तान् अङ्गुष्ठाग्रेण निर्दिशेत् ॥"

उपर्युक्त श्लो० (१) तथा (२) में कही योजना निम्नानुसार होगी:—

| अं० + त० | म० | अना० | कनि० |
|---|---|---|---|
| उ० | धृ० | प्र०स्व० | अनु० |

M : १ प्रचितं



**निषादोऽप्यथ गान्धारः षड्ज-मध्यम-पञ्चमाः ।**
**ऋषभो धैवतश्चेति क्रमात्स्यात्[1]स्वर-सारणा ॥ ९५ ॥**
**[2]अङ्गुष्ठेन निषादः स्याद् गान्धारः स्पर्शनाद् भवेत् ।**
**[3]तर्जन्याश्च स्वरः षड्जो, मध्यमायाश्च मध्यमः ॥ ९६ ॥**
**पञ्चमोऽनामिका-स्पर्शात्कनिष्ठा-मध्य-पर्वगः ।**
**स्पर्शनादृषभो ज्ञेयो, धैवतः स्यात्सुमूलतः ॥ ९७ ॥**

ii. **पा० शि०** में 'उदात्तमाख्याति वृषः०' इत्यादि श्लोक उपलब्ध है और तदनंतर निम्नलिखित श्लोक दिया हुआ है:—

"उदात्तं (प्र-) देशिनीं विद्यात्, प्रचयं मध्यतोऽङ्गुलिम् ।
निहितं तु कनिष्ठिक्यां स्वरितोपकनिष्ठिकाम् ॥ ४४ ॥"

iii. स्वरोच्चार करते समय प्रयोज्य 'हस्तप्रक्षेप-विधि' **पा० शि०** में निम्नानुसार कहा है:—

"अनुदात्तो हृदि ज्ञेयो, मूर्ध्न्युदात्त उदाहृतः ।
स्वरितः कर्ण-मूलीयः, सर्वास्ये प्रचयः स्मृतः ॥ ४८ ॥"

मन्त्र-स्वरों में दिव्य शक्ति रही है, ऐसी उन लोगों की श्रद्धा थी, बाद में संगीत के स्वरों को तथा रागों को यह दिव्य सामर्थ्य और अद्भुतता दाय में प्राप्त हो गयीं !

**टी०:**—i. यहाँ सारणा से अभिप्राय एक प्रकार के स्वर-लेखन (notation) से है । ऋग्वेदादि-पठन हेतु अक्षरों को ऊपर नीचे रेखाङ्कित किया जाता था, एवं वहाँ तीन स्वरों से सारा कार्य होता था; उसमें उदात्त स्वर के लिए कोई चिन्ह प्रयुक्त नहीं होता था; वर्ण के नीचे आडी रेखा लिख कर अनुदात्त स्वर चिह्नित करते थे एवं स्वरित स्वर को चिह्नित करने के लिए अक्षर के ऊपर लंब-रेखा रखी जाती थी; जैसा कि:—

अग्निमीळे पुरोहितम् यज्ञस्य देवम् ऋत्विजम् ।

साम–गान की अनेक रीति अर्थात् अनेक शाखाएँ थीं । **बर्नेल** ने (१८७६ इ०) पाँच शाखाओं के नाम:—(१) कौथुम, (२) जैमिनीय, (३) राणायनीय, (४) गौतमी तथा (५) नैगेय इस प्रकार कहे हैं जैमिनीय छः स्वरों को एवं राणायनीय सात स्वरों को प्रयुक्त करते थे ।

M : १ त्सानु २ अत्युच्चेन ३ तर्जनाव

सामिक स्वरलेखन का विस्तृत विवेचन करनेवाला मुख्य ग्रंथ **फुल्लसूत्र** है, अन्य महत्त्व का ग्रंथ **पञ्चविध-सूत्र** नामक है। इन ग्रंथों का संशोधन-पूर्ण संपादन जर्मन् पंडित **सीमन्** ( R. Simon ) ने १९०९ ई० में किया, जिससे सामिक स्वरलेखन-पद्धति के ऊपर प्रकाश डाला गया। **ह्वगट** ने इस संबंध में लिखा है:—

"R. Simon's studies were the first to reveal the सामवेद as the most ancient source from which to draw our knowledge of Veda music" ( Pref. )

**सामिक स्वरलेखन** के उदाहरण संक्षिप्त में निम्नलिखित हैं:—

( १ ) 'बे[२] ३ हीं ३ षी २, ३, ४, ५, ।'

अक्षर-शीर्षस्थ अंक को 'प्रकृति-स्वर' एवं परवर्ती स्वरों को 'विकृति-स्वर' अर्थात् तानरूप स्वर कहला जाता है। उपर्युक्त उदाहरण में '**बे[२]**' के शीर्षस्थ 'द्वितीय' स्वर प्रकृति-स्वर है एवं '**बे[२]**' के पश्चात् का ३ तथा '**षी**' के परवर्ती २, ३, ४ और ५ विकृति-स्वर कहलाते ह। 'प्रथम' स्वर के पूर्व अथवा बाद में जब 'द्वितीय' स्वर 'प्रथम' के 'कन'–( grace note ) रूप में प्रयुक्त होता है, तभी 'द्वितीय' को ७ अंक से लिखा जाता है।

( २ ) **कौथुम**-पद्धति का स्वर-लेखन **साम-परिभाषा** ग्रंथ के अनुसार निम्नलिखित है:—

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| क्रु०[११], | प्र०[१], | द्वि०[२], | तृ०[३], | च०[४], | मन्द्र[५], | अतिस्वार्य[६] |
| ( प, | म, | ग, | रे, | स, | नि़, | ध़ ) |

क्रुष्ट को चिन्हाङ्क ११ दिया है, किन्तु संहिता में अंक १ से ही काम चला लेते हैं। साम-संहिता में अर्थात् साम-गीतों में क्रुष्ट स्वर केवल दो ही स्थानों पर आया है:—

A. द्वितीय आत्र साम, बृहती छंदः

"मो[५ र] षु त्वा[र र] वाघतश च ना ६ ए[५] ॥" इ० १।२८४॥

B. गायत्री, आर्ष० १।३; आरण्य-गान ५।२।११:

"यस्येदम् आ रजो युतः ।" इ०

ii. प्रचलित ध्रुवपद, ख्याल आदि गान-प्रबंधों के विभाग 'स्थायी' 'अन्तरा' इत्यादि होते हैं, उन्हींके समान प्रत्येक सामगीत के विभाग 'प्रणव', 'उद्गीथ' इत्यादि होते थे एवं विशिष्ट याज्ञिक पुरोहित विशिष्ट गीत-विभाग को गाता था।



प्रथम विभाग 'प्रणव' अर्थात् ओंकार गा कर साम-गीत का आधार-स्वर (key-note) स्थिर करने में आता था। कोई गीत अं० १ से प्रारंभ होता था, तो अन्य किसी गीत का प्रारंभ अं० २ से अर्थात् 'द्वितीय' स्वर से होता था। अंक २ वाला गीत अंक १ वाले की अपेक्षा 'नीच' कहलाता था, इस बात का स्पष्टीकरण **फु० सू०** ५।१९१ में किया गया है, जो निम्नानुसार है:—

'वादौ मन्ते नीचैः पुना प्रत्नम् ।'

अर्थः-"गीत के प्रथम शब्द की संज्ञा 'समन्त' होती है। 'पुना नः' आदि गीत-प्रस्ताव के 'समन्त' 'पुना' का स्वर २ है, जो १ स्वरवाले गीत से नीच कहलाता है।"

उदाहरणः—

( १ ) 'पुना[२ र] नः [२]सोम[र] धारया ।'

( २ ) 'प्रे[२]त्नम्[१] सधस्तम् आसदात् ।'

'प्रथम' और 'चतुर्थ' स्वर से प्रारंभित गीत-प्रस्ताव निम्नलिखित हैं:—

( १ ) 'त्वम्[४] होता[र] नो[२] अ[र]ध्वराई ।'

( २ ) 'त्वम्[४] अग्ने[५ र] गृहपताई[४ ५ ४] ।'

यदि पूर्ववर्ती अक्षर का स्वर तत्पश्चात् के अक्षर तक चालू रहता है, तो ऐसे अक्षर पर 'र' चिन्ह लिखा जाता है।

iii. उपर्युक्त 'वादौ मन्ते०' इत्यादि सूत्र में बतलाया है, कि गीत-प्रारंभिक स्वर के अनुसार गीतों की उच्च-नीचता पैदा होती है; जिसका अभिप्राय यह हुआ कि गीत-प्रारंभिक स्वर परिवर्तित होने से गीतों का थाट भी परिवर्तित होता है; यद्यपि इस विषय का अधिक विवरण उपलब्ध नहीं है।

iv. सामिक स्वर-सारणा स्वरहस्त ( musical hand ) के रूप में नारद ने **गात्र-वीणा** के नाम से कही है:—

"दारवी गात्र-वीणा च द्वे वीणे गान-जातिषु ।
सामगी गात्र-वीणा तु, तस्याः संशृणु लक्षणम् ॥ १। ६। १ ॥
गात्र-वीणा तु सा प्रोक्ता यस्यां गायन्ति सामगाः ।
स्वर-व्यञ्जन-संयुक्ता ह्यङ्गुल्यङ्गुष्ठ-रञ्जिता ॥ २ ॥
............अङ्गुष्ठस्योत्तमे कुष्टः....इ० ॥ १ । ७ । ३, ४ ॥"

v. सामिक सप्तक अवरोही क्रमका था, कारण कण्ठ्य सप्तक अवरोही होता है, यह स्पष्टीकरण पाश्चात्य पंडितों के मतानुसार है। साम-गान की साथ-संगत वेणु-वादन से करने में आती थी, परिणामतः सामिक सप्तक का क्रम अवरोही हो गया, इस प्रकार पं० मुले का स्पष्टीकरण है ( भा० सं० पृ० ३३ ); किन्तु वैदिक युग में वीणा का प्रचुर प्रचार था और इस बात का निर्देश पं० मुले ने भी किया है ( पृ० २७, ४३ )। ऐतरेय आरण्यक में 'अथ खल्वियं दैवी वीणा भवति।' इत्यादि ( ३।२।५ ) वीणा का वर्णन उपलब्ध है।

कल्लिनाथ ने एक वैदिक वचन उद्धृत किया है, जिसके आधार से प्रमाणित होता है, कि यज्ञान्त-गान अर्थात् सामगान में साथ-संगत के लिए वीणा का उपयोग किया जाता था। उक्त वचन निम्न-लिखित के अनुसार है:—

"........तावदश्वमेध-प्रकरणे 'ब्राह्मणौ वीणा-गायिनौ गायतो ब्राह्मणोऽन्यो गायेत' इति श्रुतेः।" ( सं० र० १।१।३० )

धार्मिक गीत-गायन ( Psalms and liturgical services ) वीणा की साथसंगत से करने की प्रथा सुमेरियन् ( ई० पू० ३००० ) लोगों की भी थी, जो तत्पश्चात् के बाबिलोनियन्, असीरियन् और बाद में प्राचीन यहूदी लोगों ने स्वीकृत की। अतिप्राचीन सुमेरियन्स वेणु की साथ-संगत लेते थे ( —Lg. )। सुमेरियन् और सिंधु-घाटी संस्कृति ( ई० पू० २८००-२५०० ) में घनिष्ठ संबंध था। सिंधु-घाटी संस्कृति बादमें भारतीय संस्कृति में विलीन हो गयी ( Ved. Age. p. 195-197 )।

vi. सामिक स्वरों का मूल्य निश्चित करने के लिए आवश्यक प्रमाण शिक्षादि ग्रंथों में उपलब्ध नहीं है, फलतः इस विषय में विद्वानों में मतभिन्नता है। हुग्ट ने लिखा है:—

"Burnell and Sheshagiri Shastri tried to delimitate the intervals 1-2, 1-3 etc., by connecting the Vedic notation with the classic Indian tone-system; They arrived at different results, which is a matter of course because the sources are contradicting each other." ( p. 37 )

गत अर्धाधिक शती से साम-गायकों की परंपरा लुप्त-सी हुई है, किन्तु बर्नेल के समय सांप्रदायिक साम-गायक विद्यमान थे। इस विषय में बर्नेल का कथन उन्हीं के शब्दों में यहाँ देना उपयुक्त होगा:—

"The music of the Sāman chants has been often mentioned by me, that I shall try to give an idea of it, as it is now sung by the the Sāma Veda priests. Here, as in other respects,



there are numerous शाखा differences and I shall, therefore follow the practice of the कौथुमी शाखा, the only one of which I have been able to obtain sufficient information. The art is very nearly extinct, and this is a good reason for describing it, especially as the only European who studied it in India–Dr. Haug– is now no more.

......They (Sāman chants) are, as might be expected, on an imperfect scale of notes, but modes do not appear to be used, except one. The Sāman chants resemble in some respects the Gregorian or Plain Chant, and the two kinds of music approach one another in many points. The Sāman, however, being the older and less cultivated, one occasionally meets with passages which are forbidden by the rules of the plain chant, and are, to a foreigner's ear, by no means pleasing.

The notation, as has been already remarked varies exceedingly as the MSS., come from different parts of India; and it is not too much to say that it would be almost impossible to find two MSS. which precisely agree..................Every copyist, therefore, follows a different plan in details, for almost every one adds marks and signs of his own to assist him in chanting notes.

It would be useless to give the complicated notation as used in the S. Indian MSS., for these letters amount to several hundreds. The principle of the modern notation by numbers is far more simple. The seven notes are marked by the numerals — 1, 2, 3, 4, 5, 6 and the last ( really never used ) by 7 or ⌒. Of these the first = F (= म) and the rest E, D, C, B, A, G.

It is necessary to point out ( as there has been much confusion on this point ) that the gānās are not *accented* in the ordinary sense of the word, or like the other *Vedas;* but that the marks which form such a prominent feature in the text are actually musical notes. I have ascertained this by means of a standard pitch-pipe.

The difficulty in understanding their true nature has arisen out of the attempts to classify the notes, and also to connect them phonetically, with the accents. It is not difficult to understand this by comparison with similar attempts of mediæval students of music." ( Tg. C. 407-8 ).

तात्पर्य यह, कि **बर्नेल** ने (१) सांप्रदायिक साम-गायकों को सुना था, (२) सामगायन के स्वर संगीत के ही स्वर होते हैं इस विषय में Pitch-Pipe के साधन से तुलना कर के उसने निश्चय कर लिया था, (३) उसके अनुभव के अनुसार साम-गान में लगभग एक ही थाट का सप्तक प्रयुक्त होता है, (४) और वह थाट मेजर मोड याने **बिलावल** का होता है ।

दाक्षिणात्य परंपरा के अनुसार एम्. **शेषगिरि शास्त्री** ने साम गान का सप्तक **आभोगी राग** का बतलाया है ( D. C. M. 1; I-pp. 3, 4 ); आभोगी राग का थाट काफी का है और उस में पंचम तथा निषाद वर्जित है ।

तात्पर्य, इस विषय में बर्नेल और शेषगिरि शास्त्री दोनों के निर्णय भिन्न हैं, किन्तु अधिक विचार करने पर प्रस्तुत मतभिन्नता का निराकरण हो सकता है । एक क्रुष्ट स्वर को ही पंचम और मध्यम मानने से उक्त दो भिन्न थाट पैदा हो सकते हैं; जैसा कि:–

‘प्रथम’ द्वि० तृ० च० मन्द्र अतिस्वार्य क्रुष्ट

१ काफी:— म ग॒ रे स नि॒ ध़ प़

स्वरान्तर→ १ ½ १ १ ½ १

२ बिलावल:— प म ग रे स नि़ ध़

तात्पर्य, काफी थाट के मध्यम को पंचम मानने से वही स्वरसमूह बिलावल थाट का प्रतीत हुवा । अर्थात् ‘प्रथम’ स्वर को ‘पढने’ में भिन्नता हो गयी, जिससे थाटों में भिन्नता आ गयी ।

vii. सामिक सप्तक का अर्थ लगाने के लिए **नारदी शिक्षा** का ही आधार लिया जाता है । कम से कम ग्राम-रागों तक का संगीत ना० शि० के समय प्रचलित था; कारण कि ना० शि० में ‘राग’ तथा ‘ग्रामरागों’ का निर्देश आया है; जो इस प्रकार है:—

A. ‘तान-**राग**-स्वर-ग्राम-मूर्च्छनानां तु लक्षणम् ॥ १। २। २॥’

B. ‘ऋषभोत्थितः षड्जहतो धैवतसहितश्च’ इत्यादि प्रमुख सात **ग्रामरागों** का वर्णन, श्लो० १। ४। ५ –११॥

अपना संगीत साम-गान से प्रादुर्भूत हुआ है, ऐसा प्राचीन ग्रंथकारों का निवेदन है । इस संबंध में ग्रंथकारों के कुछ वचन निम्नानुसार हैं:—

(१) ‘सामभ्यो गीतमेव च’ ॥—**भ० ना०** १ । १७॥



(२) भरत-संगीत के ‘मद्रक’ ‘अपरान्तक’ आदि सप्त गीत-प्रबंध ‘सामवेद-समुद्भव’ थे, ऐसा **दत्तिल** ने कहा है ( **द०** २२२ ) ।

(३) संगीत में गीतों के शब्द खंडित या पुनरुक्त कर के गाये जाते हैं, इस क्रिया के पक्ष में कल्लिनाथ ने **मतंग** का वचन उद्धृत किया है, जिसमें सामगान की प्रथा का उदाहरण दिया गया है:—

“सामवेदे गीत-प्रधान आवृत्तिषु अर्था नाऽऽद्रियन्ते । ...... सामवेद-प्रकृतिके संगीते गानवशात् कचित् पदानां पुनरुक्तिरधौक्तिश्च न दोषाय०” ।

( **सं० र०** १।२५ क० )

( ४ ) **रत्नाकर** ने प्राचीन राग-रूप ‘कपाल’ के गीत दिये हैं, उनमें साम-गायनान्तर्गत “हौ हौ, ऊं ऊं” इत्यादिक स्तोभाक्षर प्रयुक्त हुए हैं । इन गीतों को ‘ब्रह्म-प्रोक्त-पदावली’ कहा है ( १।८।१४ ) ।

( ५ ) ‘सामवेदादिदं गीतं संजग्राह पितामहः ।’ ( **सं० र०** १।१।२५ ) “सामवेदादिदम्’ इति, तत्संग्रह-रूपत्वं च गीतस्यापि सप्तस्वरात्मकत्वात् । सामनि हि क्रुष्ट-प्रथम-द्वितीय० सप्तस्वराः । इह तु त एव यथायोगं षड्जादि-व्यपदेशभाज इति ब्रह्मणाऽपि वेदादुद्धृत्य संग्रहे सावर्णिकत्वप्रयोजनमिति भावः” (—**क०** ) । स्वरों के विषय में ‘सामवेदात् स्वरा जाताः’ इस प्रकार मतंग का भी वचन है ( श्लो० ९० ) ।

( ६ ) भरतोक्त ‘ध्रुवा’ गीतों में वैदिक ऋचा आदिओं का भी समावेश होता था:—

“या ऋचा पाणिका गाथा सप्तरूपाङ्गमेव च
सप्तरूपं प्रमाणं हि सा ध्रुवेत्यभिसंज्ञिता ॥ ३२ । २ ॥
ऋग्गाथा - पाणिका ह्येषां बोद्धव्यास्तु प्रमाणतः ॥ ४१६ ॥”

( ७ ) संगीत के ‘जाति’-गान का संबंध रत्नाकर ने साम-गान के साथ बतलाया है :-“ साम-समुद्भूता जातयो वेद-संमिताः ।” ( १।७।११ )

( ८ ) चौरासी ‘तानों’ के नाम **रत्नाकर** ने ‘अग्निष्टोम अत्यग्निष्टोम वाजपेय’ इत्यादि दिये हैं, इनमें से पैंतीस तानें मतंग ने भी दी हैं । इन तानों के नाम ‘अग्निष्टोम’ आदि यज्ञ-नाम हैं । एवं प्रत्येक तान का फल नामसदृश यज्ञवत् कहा है:—

“ यद्यज्ञनामा यस्तानस्तस्य तत्फलमिष्यते ॥ १ । ४ । ९० ॥” उक्त तानों का प्रयोग सामगान में बतलाते हुए **कल्लिनाथ** ने निम्नोक्त उद्धरण दिया है:—

'उत्तर-मन्द्रानुगता गायेत्तिस्रो मुदा युक्तः ।
गान्धारा रक्षोघ्नीस्त्यौद्गात्रे मूर्च्छना विहिताः ॥
आग्निष्टोमिक-तानेन गीतं साम शृणोति यः ।'
······················इत्यादि ।

viii. A. **भरत**-मुनि ने संगीत (=गायन) का विषय नारद के ग्रंथ से नाट्यशास्त्र में लिया है । इस संबंध में भरत के अनेक वचन उपलब्ध हैं:—

१: 'गान्धर्वं चैव वाद्यं च स्वातिना **नारदेन** च ।
विस्तार-गुण-सम्पन्नं उक्तं लक्षण-कर्मतः ॥ ३४ । ३ ॥' का०

२: '**नारदा**द्याश्च गन्धर्वा गानयोगे नियोजिताः ॥ १ । ५१ ॥'

३: 'स्वाति-**नारद**-संयुक्तो वेद-वेदाङ्ग-कारणम् ॥ ५२ ॥'

४: 'ध्रुवा-संज्ञानि तानि स्यु**र्नारद**-प्रमुखैर्द्विजैः ॥ ३२ । १ ॥'

५: 'अधिष्ठितं मया स्वर्गे स्वातिना **नारदेन** च ॥ ३८ । २० ॥'

६: 'यथोक्तं मुनिभिः पूर्वं स्वाति-**नारद**-पुष्करैः ॥ ३४ । २ ॥'
'गान्धर्वमेतत्कथितं मया च
पूर्वं यदुक्तं प्रपितामहेन ॥ ३३ । २२ ॥'

प्रस्तुत श्लोक की द्वितीय पंक्ति **का०** पाठ के अनुसार:—
'पूर्वं यदुक्तं त्विह **नारदेन**' इस प्रकार है ।
नारद का कोई वचन भरत ने उद्धृत नहीं किया है ।

**ना० शा०** के अ० २९ के अलंकार-प्रकरण में **ना० शि०** के—
'श्रुतयोऽन्या द्वितीयस्य मृदु-मध्यायताः स्मृताः ।'
इत्यादि दो श्लोक आये हैं, वे अपूर्ण एवं अवसरानुकूल नहीं होने के कारण प्रक्षिप्त हैं ।

B. भरत-शिष्य **दत्तिल** का ग्रंथ ना० शा० का संक्षेप ही है ।
दत्तिल ने नारद को संगीतशास्त्र का कर्ता कहा है :—
'गान्धर्वं नारदादिभ्यः प्रवृत्तमादौ स्वयम्भुवा ।
विधिव**न्नारदे**नाथ पृथिव्यामवतारितम् ॥ २ ॥'

C. **दत्तिल** के कथनानुसार 'अग्निष्टोम' आदि तान-नाम नारदादि द्वारा कहे गये हैं, जो कि मुद्रित ना० शि० में वे उपलब्ध नहीं हैं :—
'अग्निष्टोमादि-नामानस्त उक्ता नारदादिभिः ॥ ३१ ॥'

D. **मतंग, नान्यदेव** और **रत्नाकर** ने नारद के नाम पर अनेक श्लोक उद्धृत किये हैं, वे सब के सब ना० शि० में मिलते हैं, जिससे अनुमान लगा सकते हैं कि मतंग के समय नारद का संगीत ग्रंथ **नारदी शिक्षा** यही था ।



**तत्र यदा च पञ्चपद-सहित-वाक्यानां विविधाः स्वरा इति वैयाकरणानाम् ॥ ९८ ॥ तदेवं प्रस्तूय........। ये चानुक्रमेण वर्णास्तत्समुदायो, यस्मिन्नर्थे तत्पदम् ॥ ९९ ॥ तैर्नामाख्यातोपसर्ग-निपाताख्यैः स्वर-संस्कार-समर्थैर्वृक्षमिव........तार्थो (?) यावद्भिर्निराकाङ्क्षी क्रियते ॥ १०० ॥ स वाक्यार्थः । उच्यते :—नानेति वाक्यम् । तत्रेदं संज्ञाचतुष्टयं नोपपद्यत इति ॥ १०१ ॥ दुःस्वरं आचार्या मन्यन्ते । वाक्यं यन्निमित्तत्वात् ॥ १०२ ॥**

ix. मध्यम स्वर के अविनाशित्व के संबंध में भरतमुनि ने साम-गान का आधार प्रस्तुत किया है । भरत के उक्त कथन से सिद्ध होता है, कि साम-गान का विकास हो कर अपना संगीत निर्माण हुआ । **ना० शि०** में ग्रामरागों का निर्देश उपलब्ध है, फलतः मानना पडेगा कि विकास की यह अवस्था नारद-पूर्व ही पूर्ण हो गयी थी । इस कार्य में ग्रीक संगीत भी सहभागी हुआ होगा । दत्तिल तथा नारद द्वारा निर्दिष्ट 'स्वर्ग' दूरस्थ विदेश (=ग्रीस) हो सकता है ।

**साम-सप्तक का स्वरूप :—**उपरिनिर्दिष्ट ऐतिहासिक प्रमाणों के आधार पर निम्नलिखित के अनुसार होना चाहिए:—

म प ध नि सं रें गं मं

इस सप्तक का आधार-स्वर (key-note) मध्यम है, ऋषभ-धैवत तीव्र एवं गान्धार-निषाद कोमल हैं । इस विषय की अधिक चर्चा बाद में की जावेगी ।

(९८–११८) i. इन श्लोकों में 'शब्द' की उत्पत्ति, नित्यानित्यता आदि विषयों का विवेचन किया गया है । इस विषय की विस्तृत चर्चा नैयायिकों ने तथा साहित्यशास्त्रकारों ने की हुई है ।

ii. वर्ण, वाक्य और उनके संदर्भ से सांगीतिक 'ध्वनि' के विषय में **मतंग** ने कुछ विचार प्रदर्शित किये हैं, जो पठनीय हैं :—

"यथानुभूत-देशाच्च ध्वनेः स्थानानुगादपि ।
ततो बिन्दुस्ततो नादस्ततो मात्रास्त्वनुक्रमात् ॥ ४ ॥
वर्णास्तु मात्रकोद्भूता; मात्रका द्विविधा मताः ।
स्वर-व्यञ्जन-रूपेण जगज्ज्योतिरिहोच्यते ॥ ५ ॥
पद-वाक्य-स्वरूपेण वाक्यार्थवहनेन यत् ।
वर्ण्यते जगत् सर्वं, तेन वर्णाः प्रकीर्तिताः ॥ ८ ॥

**यो हि शब्द उच्चार्यमाणो नित्यः । अन्यथा अनित्यः ॥ १०३ ॥ उच्चारित-प्रध्वंसत्वात् । अपरोऽप्युच्चार्य............ पूर्वं प्रध्वस्तं सद् असदो........प्रध्वंसाभावात् ॥ १०४ ॥ एवमेते वर्णाः परस्पर-संबन्धं लभमाना अर्थवाचकाः । एतेषां नियत-सख्या-क्रमं[2]-वचन-समुदायः ॥ १०५ ॥**

---

वर्णपूर्वकमेतद्धि पदं ज्ञेयं सदा बुधैः ।
पदैस्तु निर्मितं वाक्यं क्रिया-कारक-संयुतम् ॥ ९ ॥
ततो वाक्यान्महावाक्यं वेदाः साङ्गा ह्यनुक्रमात् ।
व्यक्तास्ते ध्वनितः सर्वे; ततो **गान्धर्व**-सम्भवः ॥ १० ॥
ध्वनिर्योनिः परा ज्ञेया, ध्वनिः सर्वस्य कारणम् ।
आक्रान्तं ध्वनिना सर्वं जगत् स्थावरजङ्गमम् ॥ ११ ॥
ध्वनिस्तु द्विविधः प्रोक्तो व्यक्ताव्यक्त-विभागतः ।
वर्णोपलम्भनाद् व्यक्तो **देशी**मुखमुपागतः ॥ १२ ॥"

iii. उपरोक्त श्लो० १० में 'गान्धर्व' और श्लो० १२ में 'देशी' शब्द आया है । 'गान्धर्व' का सामान्य अर्थ है–प्राचीन याने 'मार्ग' संगीत; और 'देशी' का अर्थ है–प्रचलित याने 'लक्ष्य' संगीत ।

'गान्धर्व' का मूल अर्थ है- –शास्त्रीय ( Classical ) संगीत । यह अर्थ नारद, भरत और दत्तिल के वचनों से सिद्ध होता है । **नारद** ने गान्धर्व की निरुक्ति इस प्रकार कही है:--

'गेति गेयं विदुः प्राज्ञा, धेति कारू-प्रवादनम् ।
वेति वाद्यस्य विज्ञेयं गान्धर्वस्य विरोचनाम् ॥ १ । ४ । १२ ॥'

आगे **नारद** ने 'गान्धर्व' शब्द संगीत के अर्थ में प्रयुक्त किया है:—
"...............गान्धर्वे श्रुति-सम्पदः ॥ ७ । १८ ॥"
"गान्धर्वे गाने श्रुतेरभावेऽपि तत्सदृशः स्वरः कार्यः । "—**शो०**

**भरत**मुनि ने दी हुई व्याख्या भी इसी प्रकार है:—
"यत्तु तन्त्रीकृतं प्रोक्तं नानातोद्य-समाश्रयम् ।
गान्धर्वमिति तज्ज्ञेयं स्वरताल-पदाश्रयम् ॥ २८ । ८ ॥
गान्धर्वं त्रिविधं विद्यात्स्वर-ताल-पदात्मकम् ॥ ११ ॥"

---

**M** : १ –धमल–; २ –मु



**तद्भावात्पदमनित्यं, तद्वाक्यं वा यदेतत्संज्ञाचतुष्टयं स्वर-संस्कारादि-जातं तत........तरामेतदाश्रयत्वान्नेत्युच्यते ॥ १०६ ॥ आत्मनो नित्यत्वात् । सर्वमेव नित्यमिति । आत्मा हि नित्यो विभुरिति सर्वेषां मतम् ॥ १०७ ॥ स एकोऽपि बुद्ध्याऽनेकरूपेण कार्यमा°(–पन्नोऽ) नेक एव लक्ष्यते । घटपटाकाशवत् ॥ १०८ ॥**

---

**दत्तिल** ने इसीका अनुवाद किया है:—
"पदस्थः स्वर-सङ्घातस्तालेन सुमितस्तथा ।
प्रयुक्तश्चावधानेन गान्धर्वमभिधीयते ॥ ३ ॥"

**रत्नाकर** ने संगीत के "गान्धर्वं गानमित्यस्य भेदद्वयमुदीरितम् ।"
इस प्रकार दो भेद बता कर उनका व्याख्यान निम्नानुसार किया है :—
"अनादि-सम्प्रदायं यद्गन्धर्वैः संप्रयुज्यते ।
नियतं श्रेयसो हेतुस्तद्गान्धर्वं जगुर्बुधाः ॥ ४ । २ ॥
यत्तु वाग्गेयकारेण रचितं लक्षणान्वितम् ।
देशीरागादिषु प्रोक्तं तद्गानं जनरञ्जनम् ॥ ३ ॥"

रत्नाकर के इस वचन के अनुसार 'गान्धर्व' में देशीरागों का अन्तर्भाव नहीं होता है । देशीराग अर्थात् रागाङ्गादि चतुष्टय (**सं० र०** ४ । २ । २ ।) । इस विषय में कल्लिनाथ का स्पष्टीकरण सहायकारक होगा, जो निम्नानुसार है :—

"गान्धर्वं मार्गः, गानं तु देशीत्यवगन्तव्यम् । अनादि-संप्रदायमित्यनेन गान्धर्वस्य वेदवदपौरुषेयत्वमिति सूचितं भवति । गानं तु वाग्गेयकारादि-परतन्त्रत्वात्पौरुषेयमेव । ...............जात्याद्यन्तरभाषान्तं यदुक्तं तद्गान्धर्वमित्यर्थः ॥" (**—क०**)

तात्पर्य रागाङ्ग, भाषाङ्ग, क्रियाङ्ग और उपाङ्ग रागों को देशीराग एवं गान संज्ञा दी गयी है । किन्तु रत्नाकर के समय में कतिपय ग्रामराग एवं भाषाराग प्रचलित थे, जिन्हें देशीराग ही कहा जाता था, जैसा रत्नाकर ने स्पष्ट किया है :—

"प्रसिद्धा ग्रामरागाद्याः केचिद्देशीत्यपीरिताः ।" ॥ ४ । २ । ३ ॥
"प्रसिद्धा ग्रामरागाद्या अपि पञ्चम-रेवगुप्त-नट्टनारायणादयः तेऽपि देशी-शब्देनोच्यन्ते ।" (—**क०**)

सारांश, रत्नाकर के समय के पूर्व जो संगीत था, उसको उसने गान्धर्व संगीत की संज्ञा दी है । मतंग ने भी भाषारागों का अंतर्भाव गान्धर्व संगीत में किया

"इमं बुद्धि–विषयमात्मानमिदं मनोऽयमात्मानमनुक्रमेत्" इति श्रुतेः ॥ १०९ ॥ स आत्मा तस्य या प्रकृति-प्रत्ययागम-विकाराख्या ह्यभिधान-रूपिणी बुद्धिः ॥ ११० ॥ तया बुध्द्या घट-पटाद्यभिधेयरूपादर्थान्निश्चित्य चान्यस्मै वक्तुमनिश्चितं (?) नियुङ्क्ते ॥ १११ ॥ तत्तथैवाभिधेय-गर्भ-वायुमुत्पादयितुं कायाग्निमाहन्ति ॥ ११२ ॥ ततो वायुरुत्थित उरः-प्रभृतीन् स्थान-विशेषान्प्राप्य नादिनश्चानुनादिनश्च स्वराञ्जनयति ॥ ११३ ॥ स्थान-प्रयत्न-करण-विभागेन च मूर्ध्नि स्थितो

हुआ प्रतीत होता है, कारण कि भाषाराग-प्रकरण के पश्चात् उसने देशी रागों का वर्णन किया है:—

"अतः परं प्रवक्ष्यामि देशी-राग-कदम्बकम्।" (पृ० १४१)

तात्पर्य **मतंग** के समय ही भरतसंगीत नष्टप्राय हुआ था, फलतः मतंग-रत्नाकरादि ने भरतसंगीत को पवित्र और मोक्षदायक माना होगा। **रत्नाकर** ने गान्धर्व संगीत को "गन्धर्वैः संप्रयुज्यते" एवं "नियतं श्रेयसो हेतुः" स्पष्ट ही कहा है।

देशी रागों की व्याख्या **मतंग** ने इस प्रकार दी है:—

"अबला-बाल-गोपालैः क्षितिपालैर्निजेच्छया।
गीयते सानुरागेण स्वदेशे देशिरुच्यते ॥ १३ ॥"

इसका अभिप्राय यही समझना पडेगा कि मतंग के समय संगीत में अत्यधिक परिवर्तन हो चुका था।

भरतसंगीत के पश्चात् जिन रागों का प्रचार हुवा, उन्हें देशी राग एवं 'गान'–संगीत नाम दिया गया:—'देशीरागत्वाद्भरतादि-मुनि-प्रणीतत्वं नास्तीत्यर्थः।' (—सिं०)

**कल्लिनाथ** ने देशी रागों के विषय में "देशीत्वं नाम कामचार-प्रवर्तितत्वम्" यह लक्षण कहा है; इससे यह नहीं समझना चाहिए, कि देशी राग नियम-हीन होते हैं; कारण कि उसके पश्चात् ही कल्लिनाथ ने इस लक्षण का स्पष्टीकरण निम्नलिखित श्लोक से किया है:—

"तदत्र मार्ग-रागेषु नियमो यः पुरोदितः।
स देशी-राग-भाषादावन्यथाऽपि क्वचिद्भवेत् ॥"

M : १ मवादीनतुवादिनश्च



वक्त्राद्यथायोगं वर्णाञ्जनयति ॥ ११४ ॥ ते अर्थवन्तः परस्मै कर्णशष्कुली-द्वारेण प्रविश्य विवक्षितार्थं प्रयोज्य नश्यन्ति ॥ ११५ ॥ तदाकृतयस्त्विन्द्रिय-रूपेणात्मबुद्ध्याऽवतिष्ठन्त एव ॥ ११६ ॥

अतः संज्ञाचतुष्टय-स्वर-संस्कारादि-जातमाकृति-नित्यत्वेन नित्यम्, इति ॥ ११७ ॥ नामाख्यातोपसर्ग-निपातानां पृथक्पृथक्स्वर-विशेषविधानादित्युक्तम् ॥ ११८ ॥

तात्पर्य कि देशी रागों के स्वरूप और नियम मार्ग रागों से कभी भिन्न हो सकते हैं। "देशी रागों के लिए श्रुति-स्वर-ग्राम-जात्यादि नियम नहीं होते हैं" इत्यादि आञ्जनेय-वचन कल्लिनाथ ने अन्यत्र उद्धृत किया है:—

"येषां श्रुति-स्वर-ग्राम-जात्यादि-नियमो न हि।
नाना-देश-गतिच्छाया देशी-रागास्तु ते स्मृताः ॥" (२।२।१६१)

आञ्जनेय के इस वचन के अनुसार जिनको 'धुन' कहते हैं ऐसे ठुंबरी, कजरी आदि गीतों के पीलू, गारा, जंगला आदि 'छोटे' राग देशीराग कहलाने योग्य होंगे, जो कि उनके भी अपने अपने श्रुति-स्वरादि नियम होते ही हैं। बहुधा इसी तत्त्व को उपलक्षित कर के आगे कल्लिनाथ ने आञ्जनेय के उपरोक्त वचन का स्पष्टीकरण किया है:—

"एवं वाद्य-नृत्तयोरपि कामचार-प्रवर्तितयोर्देशीत्वमवगन्तव्यम्। नियमे तु सति तेषां गीतादीनां मार्गत्वमेव।"

इसी दृष्टि से देखा जाय तो हमारे प्रचलित शास्त्रीय संगीत को गान्धर्व एवं मार्ग कहने में कोई आपत्ति नहीं है। तथापि 'मार्ग' संज्ञा मूल में सामगान तथा तज्जन्य 'जाति' संगीत के लिए ही प्रयुक्त होती थी।

iv. सांगीतिक 'ध्वनि' की व्याख्या पार्श्वदेव ने अच्छी दी है:—

"मन्द्रादि-स्थान-भेदेन यो नादः स्फुरति स्फुटम्।
आरोहि-क्रमतस्तज्ज्ञैः स एव ध्वनिरुच्यते ॥ १९ ॥"

रत्नाकर ने एवं पार्श्वदेव ने 'ध्वनि' के चार प्रकार खाहुल, नाराट, बोम्बक और मिश्रक इस प्रकार कह कर उनकी व्याख्या दी है (**सं०र०** ३।३९।६६; **सं०स०सा०** १।१०)।

इत्येवं कथितः सर्वः शिक्षायां विस्तरो मया ।
पाणिनेर्नारदस्यापि मुनेरापिशलेर्मतात् ॥ ११९ ॥

स्वस्त्रीभिर्भुजवलयावनद्ध-कण्ठात् ।
शिक्ष्यन्ते यदरिगणा[1] गुणौघ-गाथाः ॥
अध्यायं प्रतत-धियां सुखावबोधम्[2] ।
शिक्षाख्यं व्यसृजदिमं . . . . [3]नरेन्द्रः ॥ १२० ॥

इति महासामन्ताधिपति-धर्मावलोक-श्रीमन्नान्यपति-
-विरचिते सरस्वती-हृदय-भूषणे भरत-भाष्ये
शिक्षाऽध्यायो द्वितीयः समाप्तः ॥

---

v. 'ध्वनि' संज्ञा मतंग ने अन्यत्र 'राग' के अर्थ में प्रयुक्त की है:—

'नाना-विधेषु देशेषु जन्तूनां सुखदो भवेत् ॥ १ ॥
.....देशे देशे प्रवृत्तोऽसौ ध्वनिर्देशीति संज्ञितः ॥ २ ॥'

vi. 'गान्धव' शब्द नाट्यशास्त्र में गायन-वादन के अर्थ में प्रयुक्त हुआ है। 'वाद्यं तूर्यायनं प्रोक्तम्' ( ३१।१ ) इत्यादि श्लोक में 'तूर्य' शब्द संगीत के अर्थ में प्रयुक्त हुआ है। नाट्यशास्त्र में 'संगीत' संज्ञा गायन के लिए प्रयुक्त हुई है:–

( १ ) 'संगीतकमपरिक्लेशो नित्यं प्रमदाजनस्य गुण एव ॥ २६।९ ॥'
( २ ) 'संगीतस्य प्रकर्तव्यं लयस्य च निवर्तनम् ॥ ३४।१६६ ॥'
( ३ ) 'सुसंगीत-प्रयोगज्ञो मृदङ्गी तु भवेद् गुणैः ॥ ३४ । २५४ ॥'

भरतमुनि गायिकाओं का गाना अधिकतर पसंद करते थे। इससे अनुमान कर सकते हैं, कि उस समय में शास्त्रीय संगीत का अधिक विकास नहीं हुआ था।

---

M : १-गुणात् २-चो ३-विलेन्द्रः

## तृतीयः श्रुत्यध्यायः ।

### १ तत्रादिमं स्वर-वर्ण-जाति-दैवतादि-प्रकरणम्

उदात्तत्वादि....दैवैं (?) लक्षणानि[1] ततो ध्वनेः ।
सप्त[2]-स्वरत्वमस्माभिः पूर्वाध्याये प्रदर्शितम् ॥ १ ॥
अथ स्वराणां वर्णं च जाति-छन्द-ऋषींस्तथा ।
देवता-ध्वनि....कथयाम्यनुपूर्वशः ॥ २ ॥
षड्जः पद्म[3]निभो ज्ञेय[4], ऋषभश्चापि पिञ्जरः ।
गान्धारः कनका[5]भस्तु, मध्यमः कुन्द-संनिभः ॥ ३ ॥
पञ्चमस्तु स्वरः कृष्णः, पीत-वर्णश्च धैवतः ।
निषादः कर्बुरो ज्ञेय, एवं-वर्णाः स्वरा इह ॥ ४ ॥
पञ्चमो मध्यमः षड्ज इत्येते ब्राह्मणाः स्मृताः ।
ऋषभो धैवतश्चापि विज्ञेयौ क्षत्रियावुभौ ॥ ५ ॥
गान्धारश्च निषादश्च वैश्यौ[6] वर्णेन[7] संस्मृतौ ।
अर्धेन पतितत्वाच्च शूद्रावेतौ प्रकीर्तितौ ॥ ६ ॥
एषां संक्षेपतो वक्ष्ये छन्दोनामान्यनुक्रमात् ।
गायत्र्युष्णिगनुष्टुप्च बृहती-पङ्क्ति-त्रिष्टुभः ॥ ७ ॥
जगती चेति विज्ञेयं छन्दसां सप्तकं बुधैः ॥ ८ ॥

---

टी०:—( ६ ) अन्तर-काकली को अर्ध-स्वर तथा शूद्र ( दास के समान ) कहा गया है; जिससे सिद्ध होता है, कि प्राचीन शास्त्रकार अन्तर-काकली को महत्त्व के स्वर नहीं मानते थे। परस्पर संवादी स्वर षड्ज-मध्यम-पंचम की गिनती ब्राह्मण-वर्ग में की गयी है। संवादी अर्थात् ब्राह्मण-वर्ग में ऋषभ-धैवत का भी अन्तर्भाव नहीं किया गया है। तात्पर्य, कि प्राचीन संगीत में तीव्र गान्धार-निषाद को षड्ज-संवादी स्वर नहीं मानते थे, अपितु उन्हें निम्न श्रेणी के तथा परावलम्बी समझते थे।

F : ( ३,४ ) N. १४।१,२ ; M. ७८, ७९; R. १।३।५४, ५५
( ५, ६ ) N. १४ । ३, ४; M. ६५; R. १।३।५२, ५४
( ७,८ ) R १।३।५८, ५९

---

M : १ -ण्यच २ -त ३ -मा- ४ क्त्रे- ५ कलनावस्तु ६ -ण्या ७ वर्द्धेन

गायत्र्यामृषभो ज्ञेयो, धैवतश्चोष्णिहि स्वरः ।
षड्जश्चानुष्टुभि प्रोक्तो, बृहत्यां मध्यमस्तथा ॥ ९ ॥

पङ्क्त्यां पञ्चमको ज्ञेयो, गान्धारस्यापि त्रिष्टुभि ।
स्वरो निषादो विज्ञेयो जगत्यां च मनीषिभिः ॥ १० ॥

"गीतोऽग्निना स्वरः षड्ज, ऋषभो ब्रह्मणोदितः ।
गीतः सोमेन गान्धारो, विष्णुना मध्यमः स्वरः ॥ ११ ॥

पञ्चमश्च स्वरो गीतो नारदेन महात्मना ।
धैवतश्च निषादश्च गीतौ [1]तुम्बरुणा पुरा ॥ १२ ॥"

"[2]आद्यस्य दैवतं ब्रह्मा षड्जस्याप्यु[3]च्यते बुधैः ।
तीक्ष्ण-दीप्ति-प्रकाशत्वादृषभस्य हुताशनः ॥ १३ ॥"

"गावः प्रगीते तुष्यन्ति गान्धारस्तेन हेतुना ।
श्रुत्वा चैवोपतिष्ठन्ति सौरभेया न संशयः ॥ १४ ॥"

"सोमस्तु पञ्चमस्यापि दैवतं ब्रह्मराट् स्मृतम् ।
°( निर्ह्रासो यस्य वृद्धिश्च ग्राममासाद्य सोमवत् ) ॥ १५ ॥"

"अभिसन्धीयते यस्मादेतान्पूर्वोत्थितान्स्वरान् ।
°( तस्मादस्य स्वरस्यापि धैवतत्वं विधीयते ) ॥ १६ ॥"

---

टी०:—( १४ ) 'सौरभेयः'= बैल; 'अनड्वान् सौरभेयो गौः' ०।

अ० १८२६

---

Ad : ( ११, १२ ) N. १।५।१३, १४ pb:-'आग्निगीतः'; M. ८१-.
( १४-१६ ) N. १।५।१६-१८

---

F : ( ११, १२ ) R. १।३।५६, ५७
( १३ ) N. १।५।१५

---

M : १ अन्तुरुणा २ नैषादी देवता ३ -शु- ४ ब्रह्मणोदितं ५ -ध- ६ -दि-



सोमवद् वृद्धिमापन्नो धैवतः सोमदै[1]वतः ।
"निषीदन्ते स्वरा यस्मा[2]न् निषादस्तेन हेतुना ।
सर्वां[3]श्चाभिभवत्येष यदादित्योऽस्य दैवतम्" ॥ १७ ॥
मेघ-निर्घोष-संकाशं षड्जमाहुः शिखण्डिनः ।
यस्मादृषभं[4]माधत्ते[5] तस्मादृषभ उच्यते ॥ १८ ॥
अजश्चाविश्च कामार्तौ गान्धारं प्राहतुः स्वरम् ।
मदोन्मत्तौ सदा क्रौञ्चौ भाषेते मध्यमं स्वरम् ॥ १९ ॥
पुष्प-साधारणे काले पिको वदति पञ्चमम् ।
वसन्ते सप्तयो हृष्टा भाषन्ते धैवतं पुनः ॥ २० ॥
मदोन्मत्त-गजेन्द्राणां क्रोध-संरक्त-चक्षुषाम् ।
स्वरो निषादः प्रथमः श्रूयते कण्ठ-गर्जितैः ॥ २१ ॥

---

(१७) i. इस श्लोक की प्रथम पंक्ति में त्रुटियाँ हैं। सोमवत् वृद्धिह्रास पंचम के विषय में कहना ठीक रहेगा, जैसा कि नारद ने कहा है।

ii. मतंग ने दैवत-व्यवस्था अन्य प्रकार से कही है :—
" गान्धारो भारती-देवो, मध्यमो हरदैवतः। " इत्यादि।

iii. बृहद्देशी में धैवत-विषयक श्लोक छिन्नभिन्न है।

(१४-१८) षड्जादि शब्दों की ग्रंथकार ने दी हुई निरुक्ति मूल में नारदोक्त है। 'धैवत' की निरुक्ति 'ध'-वर्ण की समानता पर आधारित है, 'ऋषभ' शब्द का आधार तत्समान बैलवाचक ऋषभ शब्द पर रखा गया है। सारांश यह, कि स्वर-नामों की यह निरुक्ति काल्पनिक है।

(२०) 'सप्तिः'= घोडा; 'घोटके...गन्धर्व-हय-सैन्धव-सप्तयः।'

—अ० १५५५

(१८-२१) i. इसी अर्थ के 'षड्जं वदति मयूरो' इत्यादि नारद के दो श्लोक प्रसिद्ध ही हैं।

ii. **मतंग** ने नारद के श्लोक ही उद्धृत किये हैं, किन्तु मुद्रित संस्करण T में उस स्थान पर 'तथा चाह कोहलः महेश्वरः' दिया हुआ है, जो ठीक नहीं है।

---

Ad : ( १७ ) N. १।५।१९ M. ६४; द्वितीय पंक्ति लुप्त है।

---

F : ( १७ ) R. १।३।५७-५८ 'वह्नि-ब्रह्म-सरस्वत्यः' इत्यादि।

---

M : १ -धै- २ स्यां ३ -र्वां ४ -च- ५ -त्त-

**"षड्जः प्रीणाति वै देवान्, ऋषीन्प्रीणाति चर्षभः ।**
**पितॄन् प्रीणाति गान्धारो, गन्धर्वान्मध्यमः स्वरः ॥२२॥**
**देवान् पितॄनृषींश्चैव स्वरः प्रीणाति पञ्चमः ।**
**यक्षान् निषादः प्रीणाति, भूतग्रामं च धैवतः ॥ २३ ॥"**
**अथ स्थानानिः—**
**"कण्ठादुत्तिष्ठते षड्जः, शिरसस्त्वृषभः स्मृतः ।**
**गान्धारस्त्वनुनासिक्य, उरसो मध्यमः स्वरः ॥ २४ ॥**
**उरसः शिरसः कण्ठादुत्थितः पञ्चमः स्वरः ।**
**ललाटाद्धैवतं विद्यान्निषादं सर्व-सन्धिजम् ॥ २५ ॥**
**नासाकण्ठमुरस्तालु-जिह्वा-दन्तांश्च संश्रितः ।**
**षड्भिः सञ्जायते यस्मात्तस्मात्षड्ज इति स्मृतः ॥ २६ ॥**
**°(वायुः समुत्थितो नाभेः कण्ठ-शीर्ष-समाहतः ।**
**नर्दत्यृषभवद्यस्मात्तस्मादृषभ उच्यते) ॥ २७ ॥**
**वायुः समुत्थितो नाभेः कण्ठ-शीर्ष-समाहतः ।**
**नासा-गन्धवहः पुण्यो गान्धारस्तेन हेतुना ॥ २८ ॥**
**वायुः समुत्थितो नाभेरुरोहृदि समाहतः ।**
**नाभिं प्राप्तो महानादो मध्यमत्वं समश्नुते ॥ २९ ॥**
**वायुः समुत्थितो नाभेर्हृत्कण्ठोरसि रोहणः ।**

**टी०** : —(२७) 'रम्भते, रेफते शब्दे गवाम्, उक्षणस्तु नर्दति ।'
—रू० ३ । १२० ॥

(२४-३१) i. षड्ज से पंचम तक के स्वरों के उत्पत्तिस्थान बताये हैं । धैवत और निषाद के विषय में **पार्श्वदेव** के श्लोक जो **सिंहभूपाल** ने उद्धृत किये हैं, वे निम्नानुसार हैं:—

**Ad** : (२२, २३) N. १।२।१५, १६
(२४-३१) N. १।५।५-१३

F : (२४-२६) M. ८५-८७ pb. "तालु-देशात्समुत्पन्नो धैवतस्तु..."
(२९) S. pb. "मध्यस्थान-भवत्वात्तु मध्यमत्वेन कीर्तितः ।" (Vide-**सिं०**)

**M** : १ -ना



**पञ्च-स्थान-स्थितस्यास्य पञ्चमत्वं विधीयते ॥ ३० ॥**
**धैवतं च निषादं च वर्जयित्वा स्वरद्वयम् ।**
**शेषान्पञ्च-स्वरांस्त्वन्यान्पञ्च-स्थान-स्थितान्विदुः ॥"**
**°("पञ्च-स्थान-स्थितत्वेन सर्व-स्थानानि धार्यते") ॥ ३१ ॥**

"नाभेः समुत्थितो वायुः कण्ठ-तालु-शिरोहृदि ।
तत्तत्स्थान-धृतो यस्मात्ततोऽसौ धैवतो मतः ॥-॥
नाभेः समुत्थिते वायौ कण्ठ-तालु-शिरोहते ।
निषीदन्ति स्वराः सर्वे निषादस्तेन कथ्यते ॥-॥" (१।३।२४)

ii. सामान्यतः नाद की उत्पत्ति मतंग ने "वन्हि-मारुत-संयोगात्०" कही है; मतंग के वचन का विवेचन **रत्नाकर** ने "आत्मा विवक्षमाणो यं०" इत्यादि श्लोकों में (१।३।३-४) किया है । नाद शब्द की निरुक्ति **मतंग** ने 'नकारः प्राण इत्याहुः' इत्यादि ( श्लो. २२ में ) कही है, जिसका अनुवाद **रत्नाकर** ने (१-३-६) किया है । नाद के दो प्रकार **रत्नाकर** ने बतलाये हैं । उनमें से 'अनाहत' नाद की उपासना योगी लोग करते हैं । 'अनाहत' नाद मनोरंजक नहीं है, जब कि 'आहत' नाद संगीत में उपयुक्त एवं मनोरंजक होता है ( १।२।१६६-६७ )। "कन्दस्थान-समुत्थो हि०" इत्यादि वचन में **मतंग** ने नादोत्पत्ति की रीति बतलायी है; "ब्रह्म-ग्रन्थि-स्थितः०" इत्यादि श्लोक से ( १।३।४ ) रत्नाकर ने उसीका अनुवाद किया है ।

iii. नाद के 'सूक्ष्म', 'अतिसूक्ष्म' आदि पाँच प्रकार **मतंग** ने कहे हैं, जिसका अनुवाद **रत्नाकर** ने:—

"नादोऽतिसूक्ष्मः सूक्ष्मश्च पुष्टोऽपुष्टश्च कृत्रिमः।" (१।३।५) इत्यादि श्लोक से किया है । मतंगोक्त पंचविध नाद इस प्रकार हैं :—

"सूक्ष्मनादो गुहावासी; हृदये चातिसूक्ष्मकः ।
कण्ठ-मध्य-स्थितो व्यक्तश्चाव्यक्तस्तालु-देशके ॥२४॥
कृत्रिमो मुखदेशे तु, ज्ञेयः पञ्चविधो बुधैः ॥" (बृ०दे०)

इस वचन में कंठ से पैदा होनेवाली ध्वनि को 'व्यक्त' और केवल मुख-प्रदेश से पैदा होनेवाली ध्वनि को "कृत्रिम" कहा है । "व्यक्त" और "अव्यक्त" नाद को ही **रत्नाकर** ने 'पुष्ट' और 'अपुष्ट' कहा है । ( पार्श्वदेवोक्त पाठ भी इसी प्रकार है । )

iv. उपनिषद् और तन्त्रग्रंथों में नादोत्पत्ति का जो वर्णन किया गया है, वह अधिकतर वेदान्तिक ढंग का है। इसी प्रकार **नादबिन्दूपनिषत्** में – "ब्रह्म-प्रणव-संलग्नो नादो ज्योतिर्मयात्मकः।" (४६-५२) इत्यादि वर्णन आया है। **ध्यानबिन्दूपनिषत्** में आया हुवा " मूलाधारात्सुषुम्ना च बिसतन्तुनिभा शुभा। अमूर्तो वर्तते नादो वीणादण्ड-समुत्थितः ॥ (१०१६) " इत्यादि वर्णन भी इसी प्रकार है। **स्वच्छन्दतन्त्र** में बताया है, कि शिवशक्ति से 'शून्य' निर्माण हुआ, उससे 'स्पर्श' और 'स्पर्श' से नाद पैदा हुआ। नाद के नौ भेद इसी तन्त्र में कहे हुए हैं :—" घोष, रात्र, स्वन, शब्द, स्फोट, ध्वनि, झंकार, धङ्कृत और महाशब्द " ( ११-५-८ )।

तात्पर्य, योगोपासना में प्रयोज्य ' नाद ' के उत्पत्तिस्थान शरीरस्थ चक्र, नाडी इत्यादि माने गये हैं। संगीतशास्त्रकारों ने नादोत्पत्ति के विषय में इसी वर्णन को स्वीकृत किया है। हमारे ग्रंथकारों ने :—

" न नादेन विना गीतं...तस्मान्नादात्मकं जगत्,... नादरूपो महेश्वरः।" ( **बृ ० दे ०** १६, १७, १८ ) इत्यादि प्रकार से नाद की प्रशंसा की है और नाडी-चक्रों का वर्णन ( **सं ० र ०** १-२-१२०-१६३ ) नादोत्पत्ति के विषय में किया है, वह तन्त्रादि ग्रंथों का अनुवाद है, यह कहने की आवश्यकता नहीं।

v. उपरोक्त श्लोकों में स्वरों के रंग, वर्ण, छन्द ऋषि, देवता, उत्पत्तिस्थान आदि विषयों का वर्णन आया है, जिसका सारांश आगे एक कोष्ठक में (पृ० ७१) दे रहे हैं।

इसके उपरान्त **मतंग** तथा **रत्नाकर** ने स्वरों के वंश कहे हैं :—सा-ग-म= देव-वंश; री-ध=ऋषि-वंश; प = पितृ-वंश; नि = असुर-वंश। षड्जादि के द्वीप-देश **रत्नाकर** ने—जंबू, शाक, कुश, क्रौञ्च, शाल्मली, श्वेत, पुष्कर इत्यादि बताये हैं ( १।३।५५,५६ )। रंग-वंशादि यह प्रपंच **भ ० ना ०** में नहीं है। तात्पर्य, इन कल्पनाओं का मूल शिक्षादि ग्रंथ हैं।

vi. **वैदिक** उदात्तादि स्वरों के विषय में ऋषि, दैवत, वर्ण आदि कल्पनाएँ मूलतः की गयी थीं, जिन्हें बाद में नारद-मुनि ने संगीत के स्वरों के साथ जोड दिया। उदात्तादि के दैवत-वर्णादि **याज्ञवल्क्यशिक्षा** में निम्नानुसार वर्णित हैं :—

" उदात्तश्चानुदात्तश्च स्वरितश्च तथैव च।
लक्षणं वर्णयिष्यामि **दैवतं स्थान**मेव च ॥१॥
शुक्लमुच्चं विजानीयान्नीचं लोहितमेव च।
श्यामं तु स्वरितं विद्यादग्निरुच्चस्य दैवतम् ॥२॥ "

—इत्यादि।



vii. स्वरों के वर्ण-दैवतादि की जानकारी स्वरोपासना में उपयुक्त होती है, ऐसा स्पष्टीकरण सिंहभूपाल ने इस विषय के संबंध में किया है, जो निम्नलिखित है :—

' ननु स्वराणां 'पद्माभः' इत्यादि वर्ण...दैवत—निरूपणं च कुत्रोपयुज्यते ? स्वरोपासनायामिति हि । ' ( **सं ० र ०** १।३।५५,५६ सिं ० ) 'स्वर-बीज' **मतंग** ने किसी 'आगम'-ग्रंथ से उद्धृत किये हैं, ऐसा प्रतीत होता है:—

' आगमस्थः स्वरोद्धार एवं तावत्प्रदर्शितः ' ( पृ ० १८,१९ )। संभव है कि उक्त आगम-ग्रंथ **काश्यप**-याष्टिकसंवाद-रूप 'सर्वागम-संहिता' नामक होगा जहाँसे **मतंग** ने 'भाषा-लक्षणाध्याय' (पृ ० १०४-१३३) उद्धृत किया है।

viii. आगे के कोष्ठक में नान्यदेवोक्त वर्ण-देवतादि बताते हुए साथ साथ हमने मतान्तर भी दिये हैं, जिससे स्पष्ट होगा, कि इस विषय में ग्रंथकारों में एकमत नहीं था।

ix. **स्वरनामों की निरुक्ति** बतलाने का प्राचीन ग्रंथकारों का प्रयत्न बडा ही कृत्रिम लगता है। नासा, कंठ, तालु आदि छः स्थानों से उत्पन्न होता है, अतएव उसे षड्ज कहा गया, पाँच स्थानों से पैदा होता है, अतः पंचम; तथा पूर्व के स्वरों को जोडता है, इस कारण धैवत नाम सार्थ हुआ इत्यादि निरुक्ति यथार्थ नहीं है।

x. षड्जादि स्वरों का साम्य प्राचीन शास्त्रकारों ने **पशुपक्षिओं के आवाज** से दर्शाया है; जैसा कि:—मयूर=सा; वृषभ=री; बर्कर=ग आदि। स्वरज्ञान होने का यह लौकिक उपाय है, ऐसा स्पष्टीकरण **कल्लिनाथ** ने इस विषय के पक्ष में किया है:—

"लोकतोऽपि षड्जादि-स्वरूप-परिज्ञानाय मयूरादिप्राणि-विशेष-ध्वनिं निदर्शनाभिप्रायेणाह:—'मयूरे'ति।"

जर्मन् वैदिक पंडित **आर्. झीमन** ( R. Simon ) ने इस विषय में टीका की है :—" It is remarkable that these fine shruti-systemists were so foolish as to use curlews' and cuckoos' calls, and at the same time the word-stress for the fixation of the intervals" ( Pp.S. Einl. p. 523, S. V. svara. )

तात्पर्य, स्वर-ज्ञान का या स्वर-परीक्षा का यह उपाय आधुनिक विद्यार्थिओं को हास्यास्पद ही प्रतीत होगा।

xi. स्वर सात ही क्यों ? इस प्रश्न का उत्तर भी प्राचीनों ने इसी प्रकार विनोदपूर्ण दिया है। उनका कथन है, कि शारीर धातु ( रस-रक्तादि ), नाडी-चक्र या द्वीपदेश सात हैं, इस कारण से उनके आश्रित स्वरों की संख्या सात

ही होनी चाहिए ! इस विषय में **सिंहभूपाल** ने मतंग-वचन उद्धृत किया है:— "तथा चोक्तं मतंगेन— 'ननु कथं सप्त स्वरा इति नियमः ? उच्यते:— यथा सप्तद्वीपाश्रितत्वेन...., तथा सप्तचक्राश्रितत्वेन, सप्तद्वीपाश्रितत्वेन वा सप्तैव स्वराः' इति ।" ( १।३।५४,५५ )

इसी प्रकार शरीर में षड्जादि के **उत्पत्तिस्थान** कहे हैं, वे भी काल्पनिक हैं; उदाहरणार्थ:—'षड्ज' नाम की निरुक्ति के आधारपर उसको छः अवयवों के साथ जोड दिया है ! ऋषभ शिर से एवं गांधार नाक में से निकलता है, ऐसा आभास संभवतः किसी प्राचीन गायक या पंडित को हुआ होगा ! कंठस्थित बाईस नाडियों से बाईस श्रुतियों के पैदा होने की कथा भी इसी प्रकार की है ! ऐसी हि दूसरी कथा है, गान्धारग्राम के स्वर्गवासी होने की !

स्वरों के **द्रष्टा ऋषि** अग्नि, विष्णु, चन्द्रमा, तुंबरु आदि कहे हैं, यह व्यक्ति-नाम पौराणिक अत एव काल्पनिक ही समझना चाहिए । **ग्रीक** संगीत में भी इसी प्रकार स्वरों के शोधक सूर्य ( Orpheus ) सरस्वती ( Muses ) आदि देवताएँ कही हैं । इतना ही नहीं परंच अतिप्राचीन ग्रंथकार नारद, तुंबरु, रावण, ब्रह्मा, शिव, भरत, काश्यप आदि व्यक्ति भी पौराणिक याने काल्पनिक ही थे, ऐसा तर्क करना युक्तियुक्त होगा ।

प्राचीन समय में वैज्ञानिक शोधों का अभाव होने से अज्ञात वस्तु या घटनाओं की उपपत्ति ( Theory ) बताने के लिए शास्त्रकार पौराणिक या कल्पित कथाओं का आश्रय लेते थे । इस बात का प्रमाण हमारे अन्य शास्त्रों में भी मिलता है । उदाहरणार्थ:—मध्ययुग में पारा ( mercury ) विदेश से आता था, परन्तु हमारे **रसवैद्यक** के ग्रंथकारों ने उसको शिवजी का वीर्य बतलाया है ! इसी तरह हिंगुल ( Mercury Sulphide ) को पार्वती का रज होने बावत कहा है और उसके साथ पार्वती के समुद्र-स्नान की कथा जोड दी है !

इस प्रकार की अटकलबाजियाँ पुराने अनेक ग्रंथों में पाई जाती हैं, जिन्हें श्रद्धापूर्वक स्वीकार करनेवाले विद्वान् लोग उस समय अनेक थे, इसमें आश्चर्य नहीं; किन्तु महदाश्चर्य तो इस बात का है, कि आज बीसवीं शती में भी ऐसी मनगढंत कथाओं से इतिहास और विज्ञान की खींचातानी द्वारा खोज करनेवाले विद्वान् अचानक उपस्थित हो जाते हैं ! उदाहरणार्थ, एक श्रुतिपंडित ने धैवत-द्रष्टृत्व के 'कथाकल्पतरु' के आधार पर **तुंबरुजी** के गले में 'षड्जान्तर-भाव =Consonance of third सधन्यवाद बाँध दिया है !

सारांश, स्वरों का रंग-जाति-स्थान आदि वर्णन केवल काल्पनिक है । इन सभी तथ्यों से प्रमाणित होता है, कि हमारा प्राचीन स्वरशास्त्र प्राथमिक अवस्था का था । कण्ठस्थ ध्वनीन्द्रिय की रचना तथा कार्यप्रणाली प्राचीन शास्त्रकारों को ज्ञात नहीं थी ।



## वर्ण-देवतादि-दर्शक कोष्ठक

| स्वर | रंग | वर्ण | छन्द | ऋषि | देवता | भक्त | उत्पत्तिस्थान |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| षड्ज | लाल | ब्राह्मण | गायत्री, अनुष्टुभ् (R.) | अग्नि | ब्रह्मा, अग्नि (R.) | देव | कंठ |
| ऋषभ | किंचित् पीला | क्षत्रिय | उष्णिह्, गायत्री (R.) | ब्रह्मा | अग्नि, ब्रह्मा (R.) | ऋषि | शिर |
| गान्धार | गहरा पीला | वैश्य | अनुष्टुभ्, त्रिष्टुभ् (R.) | चन्द्रमा | सरस्वती (M.,R.) | पितर | नासिका |
| मध्यम | सफेद | ब्राह्मण | बृहती | विष्णु | शंकर (M.,R.) | गंधर्व | उर |
| पंचम | काला | ब्राह्मण | पंक्ति | नारद | चन्द्र (?), विष्णु (R.), शतक्रतु (M.) | देव इ० | उर, शिर, कंठ इ० |
| धैवत | पीला | क्षत्रिय | त्रिष्टुभ्, उष्णिह् (R.) | तुंबरु | चन्द्र, गणेश (M.,R.) | भूतगण | ललाट, तालु (M.) |
| निषाद | कर्बुर (M.) (सवर्ण) | वैश्य | जगती | तुंबरु | सूर्य | यक्ष | सर्व संधि |
| अंतर गान्धार | ० | शूद्र | ० | ० | ० | ० | ० |
| काकली निषाद | ० | शूद्र | ० | ० | ० | ० | ० |

अथ ग्राम-त्रय-मण्डल-प्रकरणं द्वितीयम्

अथ स्वराणामेतेषां..... मण्डलं... ।
ग्रामत्वं वाचकाकाले (?) काकल्यन्तरयोर्विधिम् ॥ ३२ ॥
ग्राम-त्रय-विभागं च श्रुति-भेदं-कृतं तथा ।
द्वाविंशतिं तथा श्रुती यथाग्रामेष्वपि त्रिषु ॥ ३३ ॥
षड्जर्षभ-गान्धार-मध्यम-पञ्चम-धैवता निषादवन्तैः[६] स्वराः ।
श्रुति-सहिता मूर्च्छना-तानयुता मण्डल ....... भन्ते॥३४॥
एषां मध्ये श्रुत्युत्कर्षापकर्षवान् स्वर-विशेष—
—प्रधानभूत-स्वरोपचितो ग्राम इत्युच्यते ॥ ३५ ॥
सप्त-स्वरोपचितास्त्रयो[१०] ग्रामाः ।
षड्जग्रामो मध्यमग्रामो गान्धारग्राम इति ॥ ३६ ॥
षड्जग्रामः प्रसन्नादिरनुदात्तप्रधानकः ।
मध्यमः स्वरितादिश्च स्यादुदात्तानुदात्तवान् ॥ ३७ ॥
उदात्तादिस्तु गान्धारग्रामः सप्ति (?) रिहोच्यते ।
एवं स्वरत्रयकृता ग्रामत्रयभेदा भवेयुः ॥ ३८ ॥
षड्जर्षभ-गान्धार-मध्यम-पञ्चम-धैवतैः सनिषादैः[११] ।
क्रमते षड्जग्रामोभि ....... (?) ॥ ३९ ॥

**स्प०**—( ३३ ) इसके पश्चात् 'प्रति-ग्रामं मूर्च्छनादि-भेदांस्तान-विधिं तथा ।' इत्यादि श्लोक आया है, जो इस स्थान पर असंगत होने से आगे श्रुति-प्रकरण में समाविष्ट किया है ।

( ३९-४९ ) यह श्लोक अ० ४ में प० ६४ पर दिये हुए हैं, जो उक्त विषय के अनुसंधान में हमने यहाँ उद्धृत किये हैं ।

**टी०**:—( ३९-४९ ) i. यह श्लोक बहुत महत्त्वपूर्ण है, कारण कि तीनों ग्रामों के प्रारंभिक स्वर नान्यदेव ने इन श्लोकों द्वारा स्पष्ट किये हैं ।

**M** : १ -स्वरयो २ -ध ३ -गज्ञ ४ -दे ५ -तित ६ -भः ७ -र्च्छि ८ सान् ९ -श्रु- १० स्वरानुरोप- ११ -दौ



म-प-ध-नि-सरि-गैरेवं[१]-क्रम-गीतैः स्याच्च मध्यमग्रामः ।
ग-म-प-ध-नि-स-रित्येवं गान्धारग्राममाह नान्यपतिः ॥ ४० ॥
आनुपूर्व्याऽनया तेषां यत्तु स्यात्स्वरमण्डलम् ।
षड्जग्रामतया षड्भिस्तदेव व्यपदिश्यते ॥ ४१ ॥
मध्यमः पञ्चमश्चैव धैवतोऽथ निषादवान् ।
षड्जर्षभौ च गान्धार इति सप्त-स्वरात्मकम् ॥ ४२ ॥
मण्डलं मध्यमग्राम इति प्रोक्तं मनीषिभिः ।
गान्धारो मध्यमश्चाथ पञ्चमो धैवतस्तथा ॥ ४३ ॥
निषादश्च तथा षड्ज ऋषभश्च ...[२] स्वर-क्रमः ।
...... स एवात्र गान्धारग्राम इष्यते ॥ ४४ ॥

ii. ग्राम के प्रारंभिक स्वर से यहां तात्पर्य है—ग्राम के अंश स्वर । ग्रामों के प्रारंभिक स्वरों को 'अंश' संज्ञा दी जाती थी । जाति-गान के मन्द्र-तारावधि के विषय में कल्लिनाथ ने इसी बात को स्पष्ट किया है:—

"मध्य-स्थान-स्थितादंशादामन्द्रस्थांशमाव्रजेत् ।" ( **सं० र०** १।७।३७ )

'अंशाद् ग्रामापेक्षया षड्जाद्वा मध्यमाद्वा । आमन्द्रस्थांशं = यथा-ग्रामं मन्द्र-स्थान-स्थित-षड्ज-पर्यन्तम्, तादृश-मध्यम-पर्यन्तं वा ।' कल्लिनाथ का यह विवेचन ग्रामिक अंश एवं न्यास स्वर के विषय से हि संबंधित है न कि जात्यादि-गायन में प्रयोज्य अंश-न्यासादि स्वरों से । इस बात का कल्लिनाथ का किया हुआ स्पष्टीकरण निम्नानुसार है:—

'अत्र न्यास-शब्देन ग्रामयोरन्तिमौ गान्धार-निषादौ विवक्षितौ, न तु जात्यादि-गीत-समापकः ।'

iii. प्राचीन चित्रादि **वीणा**ओं के मेरू पर एक विशिष्ट स्वर की स्थापना करने के विषय में भरतादि ने कुछ कहा नहीं है । आलापिनी वीणा की मुक्त तन्त्री से षड्ज और मध्यम स्वर निकलते थे, ऐसा रत्नाकर का कथन है:—

"मध्यमो मुक्तया तन्त्र्या.... ॥ २५३ ॥
मुक्त-तन्त्र्याऽथ षड्जः स्यात् ॥ २५४ ॥" (अ० ६)

**M** : १ -गौर २ त्यग्रन्नतः

10

**ग्राम-भेदास्तु नियतं श्रुत्युत्कर्षापकर्षतः ।**
**तत्पुरस्ताच्छ्रुतेरेव प्रस्तारे दर्शयिष्यते ॥ ४५ ॥**
**यदा स्वर-समूहो ग्रामस्तदा ऋषभादयोऽपि ग्रामा भवितुमर्हन्ति ॥ ४६ ॥ अत्रोच्यते, यथा ग्रामे प्राधान्याद् व्यपदेशस्तत्रापि....॥ ४७ ॥ यद्यपि हि ग्रामे बहवो वर्णाः सन्ति । तथापि स ह ग्राम इति व्यपदिश्यते ॥ ४८ ॥**
**प्रधानानां पुनरमीषां ×चेन्द्रः (?) स्वरमा... ति ॥ ४९ ॥**
**तर्हि पञ्चमोऽपि स्यात् । नैवम् ।**
**मध्यमग्रामे [1]तस्यापकर्षान्न ग्रामत्वम् ॥ ५० ॥**

**स्प०** — ( ४९ ) ×यहाँ 'चतुःश्रुतिकं' शब्द होगा ।

अर्थात् वीणा का प्रथम तार मध्यम में एवं द्वितीय तार षड्ज में लगाया जाता था । प्रचलित सितार वीणा के तार इन्हीं स्वरों में लगाये जाते हैं । इस विषय में पार्श्वदेव का कथन रत्नाकर के समान ही है ( ५।५९।६१ ) ।

iv. प्राचीन वीणा के मेरू पर ग्रामप्रारंभिक स्वर याने स, म एवं ग स्थापित किये जाते थे, जिससे षड्जादि ग्राम-सप्तक उत्पन्न होते थे । इस विषय में मध्ययुगीन ग्रंथकार **अहोबल** का कथन है :—

" .... मध्यमे मेरु-संस्थेऽस्मिन्मध्यम-ग्राम-सम्भवः ॥ ९९ ॥
........................... यदा गो मेरुगो भवेत् ।
गान्धार-ग्राम आख्यातः .................... ॥ १०२ ॥"

v. कतिपय विद्वानों का कथन है, कि प्राचीन वीणा के मेरू पर षड्जग्राम में षड्जग्रामिक निषाद था और पश्चात् के समय में – मध्ययुग में – ष० ग्रामिक निषाद को षड्ज के नाम से पहचानने लगे, जिससे प्राचीन ष० ग्रामिक ( 'उतरी काफी' के ) श्रुत्यन्तर ४, ३, २ इत्यादि प्रचलित बिलावल थाट के षड्जादि स्वरों के परवर्ती हो गये । जैसा कि–नि ४ सा ३ रे २ ग = स ४ रे ३ ग २ म इत्यादि; अर्थात् प्राचीन ष० ग्रामिक निषाद की ( 'रजनी' ) मूर्च्छना ही प्रचलित बिलावल थाट हो गया । इन विद्वानों का यह कथन निराधार है ।

( ५०-५६ ) i. यह निरा तर्कवाद है । हमारे ग्रंथकार जो बातें स्वयं ही नहीं समझ सके, उनका स्पष्टीकरण दूसरों के लिए किस प्रकार करते थे,

**M** : १ तस्य मृणुकर्ष



**तर्हि गान्धारस्य द्विश्रुतेः कथं ग्रामत्वम् ? सत्यम् ।**
**गान्धारः षड्जग्रामे मध्यमग्रामे च द्विश्रुतिः ।**
**[2]स्वग्रामे तु चतुःश्रुतिरेव ॥ ५१ ॥**
**अत्र स्वरास्त्रयश्चैव ग्रामत्वमागच्छन्ति ।**
**एतन्मुनिवचनसिद्धत्वात् ॥ ५२ ॥**
**यदाहाभिनवगुप्तो मतान्तरे—**
**"एषां श्रुत्युत्कर्षात्प्राधान्य-पुरुषतां[3] त्रयस्यैव ।**
**स्वर-गणित-संहितस्यो....नाया ग्रामत्वमाज्ञा ( ? ) वदति" ॥ ५३ ॥**

उसका यह एक अच्छा उदाहरण है । गान्धारग्राम की उत्पत्ति एवं लय का विचार ऐतिहासिक दृष्टि से करना चाहिए । प्राचीन-मध्ययुगीन ग्रंथकारों की दृष्टि ऐतिहासिक तो थी ही नहीं । ऐसा प्रतीत होता है, कि प्राचीन संगीत में किन्ही दो थाट के दो सप्तक प्रमुख माने जाते थे । तथा तृतीय गान्धारग्राम केवल औपपत्तिक ( Theoretical ) ही रहा होगा ।

ii. गान्धारग्राम स्वर्ग में प्रचलित है, ऐसा कहा है; जिससे अनुमानित होता है, कि वह सम्भवतः विदेशी ( ग्रीक ) सप्तक होगा तथा विशेष उपयुक्त प्रतीत न हुआ होगा । ग्रीक संगीत में भी प्रारंभ में तीन 'ग्राम' प्रचलित थे (Artx. Intro. p.10-15 ) । एवं बाद में एक ही ग्राम अवशिष्ट रहा ( 1bid, p. 34 ) ।

iii. मतंग ने नारद के श्लोक 'देव-कुल-समुत्पन्नाः' इत्यादि उद्धृत किये हैं । तथा 'षड्ज-वाहि च मुख्यत्वं गम्यते वचनान्मुनेः ।' इस प्रकार षड्जग्राम तीनों ग्रामों में प्रमुख कहा है । मतंग के उक्त श्लोक सिंहभूपाल ने 'षड्जस्यैव हि मुख्यत्वं' इस प्रकार उद्धृत किये हैं, तथा वे शुद्ध भी प्रतीत होते हैं ।

iv. "षड्ज-मध्यम-संज्ञौ तु द्वौ ग्रामौ विश्रुतौ किल । गान्धारं नारदो ब्रूते, स तु मर्त्यैर्न गीयते ॥ ९१ ॥" मतंग ने इस प्रकार कहते हुए, उसके उपरान्त 'ग्राम दो ही क्यों' इस प्रश्न पर विचार-विमर्श किया है, जो निम्नानुसार है:—

"ननु कथं षड्ज-मध्यम-स्वराभ्यां ग्राम-व्यपदेशः ? उच्यते । असाधारणत्वं च देव-कुल-समुत्पन्नत्वेन । तथा चाह नारदः—'देव-कुल-समुत्पन्नाः षड्ज-गान्धार-मध्यमाः ।" इत्यादि; परंतु इस की अपेक्षा नान्यभूपाल का बताया हुआ चतुःश्रुतित्व का कारण अधिक ग्राह्य प्रतीत होता है ।

**M** : १ से- २ स्वर- ३ तत्र

द्वौ ग्रामौ भरतेनोक्तौ, ग्रामो गान्धार-पूर्वकः ।
अतितारातिमन्द्रत्वाद् वैस्वर्यं; नोपदर्शितः ॥ ५४ ॥
स च स्वर्गे नारदाच्चैव गीयते । तथा च दंत्तिलः,
"सँ तुँ नेहोपलभ्यते" इति ... ॥ ५५ ॥
गन्धर्वैर्गीयते स्वर्गे ग्रामो गान्धार-पूर्वकः ।
अतितारातिमन्द्रत्वान्नात्र गायन्ति मानवाः ॥ ५६ ॥

## ३ अथ ग्राम-भेद-प्रकरणं तृतीयम्

अथ ग्राम-भेदाः । यथाऽह भरतः,
"तिस्रो, द्वे, च चतस्रश्च, चतस्रस्तिस्र एव च ।
द्वे, चतस्रश्च षड्जाख्ये ग्रामे श्रुति-निदर्शनम्" ॥ ५७ ॥

v. मतंग की भाँति रत्नाकर ने भी षड्जग्राम को प्रधान कहा है । एवं इस संबंध में षड्ज के संवादी स्वर अधिक होते हैं, यह कारण प्रस्तुत किया है । इसके अतिरिक्त मध्यम स्वर के अवर्ज्य होने का कारण बता कर मध्यमग्राम को 'पुरःसर' कहा है ( १ । ४ । ६ । )। सारांश, प्राचीन-मध्ययुगीन ग्रंथकार ग्रामों के मुख्यामुख्यत्व को समझने एवं समझाने में असमर्थ ही रहे हैं ।

vi. सप्त-स्वरों में षड्ज स्वर प्रथम है तथा भरतादिकों ने षड्ज-ग्राम का वर्णन प्रथम किया है; जिससे निर्णीत होता है, कि तीनों ग्रामों में षड्जग्राम का सप्तका आद्य और प्रमुख था । गान्धारग्राम का सप्तक नारद के पूर्व ही अप्रचलित हो गया था ।

षड्जग्राम का मुख्य स्वर षड्ज मानने पर भी वास्तव में मध्यम ही उसका आधार-स्वर था, कारण षड्जग्रामिक सप्तक में यदा-कदा षड्ज का लोप हो सकता था, किन्तु मध्यम कभी भी वर्जित नहीं होता था । इसका अर्थ यह हुआ कि, षड्जग्राम वस्तुतः plagal mode ही था ।

vii. किसी भी सप्तक का आदिम ( lowest ) स्वर यदि उसका आधार-स्वर ( final or tonic ) होता हो, तो ऐसे सप्तक को मूल सप्तक ( authentic mode ) कहते हैं; एवं चतुर्थ स्वर जिस सप्तक में उसका आधार-स्वर ( tonic ) होता हो, तो ऐसे सप्तक को उप-सप्तक ( plagal mode ) कहा जाता है । प्राचीन ग्रीक संगीत में तथा क्रिस्तानी धार्मिक संगीत में उप-सप्तकों

M : १-ग्री २ नारदः ३ से ४ नु ५ स्थित



षड्जादि-क्रममुक्त्वा सूत्रेणैव षड्जादि-श्रुति-क्रममाह—
"षड्जश्चतुःश्रुतिर्ज्ञेय, ऋषभस्त्रिश्रुतिस्तथा ।
गान्धारो द्विश्रुतिर्ज्ञेयो, मध्यमस्तु चतुःश्रुतिः ॥ ५८ ॥
चतुःश्रुतिः पञ्चमः स्याद्, धैवतस्त्रिश्रुतिस्तथा ।
निषादवान् द्विश्रुतिकः षड्जग्रामे भवन्ति हि" ॥ ५९ ॥
[ इति षड्जग्रामः । ]
अथ मध्यमग्रामः । श्रुतयस्तत्र ( यथाऽऽह ) भरतः ।
यदाऽन्योन्यविपर्यस्ते श्रुती पञ्चम-धैवतौ ।
तदा तं मध्यमग्रामं प्रवदन्ति मनीषिणः ॥ ६० ॥

का प्रयोग होता था और आज भी हो रहा है । मूल-सप्तक एवं उपसप्तक का उदाहरण निम्ननिर्दिष्ट है:—

१: **मूल-सप्तकः**—रे ग म प ध नि स रे
(रे × ... ध D)

२: **उप-सप्तकः**—रे ग म प ध नि स रे
(रे D ... ध ×)

उपरिनिर्दिष्ट दोनों सप्तकों का × चिन्हाङ्कित स्वर आधार-स्वर हैं ।
१: में D=Dominant=धैवत इस सप्तक का पंचम है, तो
२: में D=Dominant=ऋषभ इस सप्तक का मध्यम है ।
उपरिनिर्दिष्ट अं० २: के अनुसार प्राचीन षड्जग्राम में चतुर्थ स्वर आधार-स्वर है, जिससे वह उपसप्तक हो गया । सारांश, प्राचीन संगीत का आदिम तथा मुख्य सप्तक षड्जग्राम था एवं ष० ग्राम-सप्तक 'उपसप्तक' के वर्ग का था ।

viii. उप-सप्तक-जातिक षड्ज-ग्राम का स्वरूप निम्नानुसार होगाः—
स रे ग॒ म प ध नि॒ सं
इसमें आधार-स्वर ( tonic ) मध्यम है । इसी आधार-स्वर को आदिम स्वर कर लेने पर इसका स्वरूप इस प्रकार होगाः—
ष०ग्रामः — म प ध नि॒ सां रें गं॒
षड्जग्रामिक तथा अन्य-ग्रामिक सप्तकों के स्वर-मूल्यों का विचार आगे करेंगे ।

Ad : ( ५७,५८,५९ ) B. २८।२५,२६,२७

M : १ स्तु

सन्दीपन्याभिधाऽऽयता[1] धैवतं व्रजति श्रुतिः ।
पञ्चमस्त्रिश्रुतिस्तेन[2] मध्यमग्राम[3] उच्यते ॥ ६१ ॥
आयतायाः प्रभेदो यः सन्दीपन्याभिधः[4] स्मृतः ।
पञ्चमान्मध्यमग्रामे स धैवतमनुव्रजेत् ॥ ६२ ॥

°[ इति मध्यमग्रामः । ]

°[ अथ गान्धारग्रामः । ]

मृद्वी-मध्या-प्रभेदाभ्यां मध्यमर्षभयोस्तथा[5] ।
प्रीति[6]-रञ्जनिकाभ्यां च यथाक्रममुपाश्रितः ॥ ६३ ॥

---

**टी०:**—i. श्लो० ६१, ६२में नान्यदेव का कथन है, कि मध्यमग्राम में पंचम की तृतीय श्रुति संदीपनी धैवत को प्राप्त होती है । अन्यान्य ग्रंथकारों के मतानुसार पंचम की चतुर्थ अर्थात् अंतिम श्रुति 'आलापिनी' धैवत के श्रुतिक्षेत्र में सम्मिलित हो जाती है ।

ii. आगे श्लो० ६४, ६५ में गान्धारग्राम का वर्णन आया है, उसमें भी उपरोक्त के अनुसार कहा गया है, कि ऋषभ की द्वितीय एवं मध्यम की तृतीय श्रुति गान्धार को प्राप्त होती है । इससे नान्यदेव का अभिप्राय यह विदित होता है, कि स्वर अपनी अंतिम ( स्वरस्थानस्थ ) श्रुति का त्याग नहीं करता है, उसी पर स्थिर रहता है, जब उसकी पूर्ववर्ती श्रुतियों का आदान-प्रदान हो सकता है ।

iii. आगे स्वर-साधारण-प्रकरण में भी नान्यदेव द्वारा श्रुति-चलन की यही व्यवस्था बतायी हुई है ।

iv. हो सकता है, कि यह विपर्यास लिपिकार-प्रमाद से हो गया हो । किन्तु श्लोक के शब्द स्पष्ट हैं ।

**स्प०**—( ६२, ६३ ) श्लोक ६२ तथा ६३ पृ० ६४ पर अ० ४ में आये हुए संदर्भवशात् इस स्थान पर उद्धृत किये हैं ।

**टी०:**— ( ६३-६६ ) i. गान्धारग्राम की श्रुति-स्वर-व्यवस्था वर्णित है । मध्यम की तृतीय श्रुति 'प्रीति' एवं ऋषभ की द्वितीय श्रुति 'रंजनी' द्विश्रुतिक शुद्ध गांधार को मिल जाने से वह चतुःश्रुतिक बन जाता है । चतुःश्रुतिक अन्तर-काकली की अपेक्षा यह श्रुति-व्यवस्था भिन्न है, कारण कि इससे मध्यम और ऋषभ त्रिश्रुतिक बन जाते हैं ।

---

**M:** १ मध्या यदा प्रीत्यभिध्य धैवतं व्रजति श्रुतिः । २ स्व ३ स्तदोच्यते ४ सन्तापन्या- ५ षड्जमथो ६ मन्दा-प्रीति-श्रुनी-श्रुतिभ्यां



मध्यमस्य व्रजेदेका मृद्वी प्रीत्यभिधा यदा ।
गान्धारमृषभस्यापि मध्या रञ्जनिका श्रुतिः ॥ ६४ ॥
कं . . . . . . . . . . . . . . . . . . . . . ।
चतुःश्रुतिश्च गान्धारः, पंधौ[2] त्रिश्रुतिकौ यदि ।
गान्धारग्राममित्येवं राजनारायणोऽभ्यधात् ॥ ६५ ॥
गान्धारस्तु स्वके ग्रामे चतुःश्रुतिक उच्यते ।
ग्रामेषु त्रिषु शेषास्तु चतस्रः पूर्ववन्मताः ॥ ६६ ॥

---

ii. श्रुतियों का इसी रीति का वितरण रत्नाकरोक्त 'साधारण' गान्धार एवं 'कैशिक' निषाद स्वरों की उत्पत्ति में प्रयुक्त हुआ है, यद्यपि वहाँ एक स्वर की एक-एक श्रुति अन्य दो स्वरों को प्राप्त हो जाती है ।

iii. तीनों ग्रामों के श्रुति-स्वरान्तर निम्नानुसार हैं:—

| | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| **ष०ग्रा०:**— | ४स, | ३रे, | २ग, | ४म, | ४प, | ३ध, | २नि |
| **म०ग्रा०:**— | ४म, | ३प, | ४ध, | २नि, | ४सं, | ३रें, | २गं |
| **गा०ग्रा०:**— | ४ग, | ३म, | ३प, | ३ध, | ४नि, | ३सं, | २रें |

iv. गान्धारग्राम का आधार-स्वर ( Tonic ) गान्धार मान लेने से जो नया सप्तक ( mode ) बन जाता है, वह निम्नानुसार है:—

| | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ४ग, | ३म, | ३प, | ३ध, | ४नि, | ३सं, | २रें, | ४गं |
| ४स, | ३रे, | ३ग, | ३म, | ४प, | ३ध, | २नि, | ४सं |

v. गान्धारग्राम से पैदा हुए इस नये सप्तक ( =थाट ) के स्वर-संवाद निम्नानुसार हैं:—

१३ श्रुतिक संवाद ( रे=ध )

स, ३ रे, ३ ग, ३ म, ४ प, ३ ध, २ नि, ४ सं

९ श्रुतिक संवाद

१३ श्रुतिक संवाद

९ श्रुतिक संवाद ( =म-नि )

इस नये सप्तक में स्वरों के संवाद इस प्रकार हैं:—

---

F: ( ६३-६५ ) M. ८९-९३; R. १।४।१-५

---

**M:** १ मध्या २ पा दो द्वि त्रि ती रो

(१) षड्ज-मध्यम-पंचम परस्पर संवादी हैं ।
(२) मध्यम-निषाद परस्पर संवादी हैं ।
(३) ऋषभ-पंचम का संवाद नहीं है ।
(४) ऋषभ-धैवत परस्पर संवादी हैं ।
[ (५) गान्धार-निषाद-संवाद नहीं है । ]

गान्धारग्राम-जन्य थाट का गान्धार प्राचीन शुद्ध गान्धार ( म-भावी ७: २८४$\frac{४}{९}$; ८: २९४ ) से एक श्रुति उच्च है, अर्थात् यह गान्धार षट्-श्रुतिक है, जो इस थाट का वैशिष्ट्य है । इस थाट के अन्य सभी स्वर एवं **स्वर-संवाद** षड्ज-ग्रामिक के अनुसार हैं । इसी त्रिश्रुतिक गान्धार को रत्नाकर ने 'साधारण' की संज्ञा देकर पुनरुज्जीवित किया ।

vi. गान्धारग्राम का निर्देश तक भरत ने नहीं किया है । किन्तु अन्य सभी प्राचीन ग्रंथकारों ने किया है । **नारदी** शिक्षा में इसका उल्लेख **इस** प्रकार किया गया है:—

"षड्ज-मध्यम-गान्धारास्त्रयो ग्रामाः प्रकीर्तिताः ।
भूर्लोकाज्जायते षड्जो, भुवर्लोकाच्च मध्यमः ॥ १-२-६ ॥
स्वर्गान्नान्यत्र गान्धारो, नारदस्य मतं यथा ॥ ७ ॥"

**दत्तिल** का वचन इस विषय में निम्नलिखित है:—

"स्वराः षड्जादयः सप्त, ग्रामौ द्वौ षड्ज-मध्यमौ ।
केचिद् गान्धारमप्याहुः, स तु नेहोपलभ्यते ॥ ११ ॥"

**मतंग** का वचन गान्धारग्राम के विषय में निम्नानुसार है:—

"षड्ज-मध्यम-संज्ञौ तु द्वौ ग्रामौ विश्रुतौ किल ।
गान्धारं नारदो ब्रूते, स तु मर्त्यैर्न गीयते ॥ ९१ ॥"

**रत्नाकर** का कथन इस प्रकार है: —

"तौ द्वौ धरातले तत्र स्यात्षड्जग्राम आदिमः ॥ १।४।१ ॥
द्वितीयो मध्यमग्रामः.................. ॥
गान्धारग्राममाचष्ट...........नारदो मुनिः ।
प्रवर्तते स्वर्ग-लोके ग्रामोऽसौ न महीतले ॥ ५ ॥"

इसी प्रकरण के श्लो० ३, ४ में रत्नाकर ने गान्धारग्राम की श्रुति-स्वर-व्यवस्था बतायी है ।

तात्पर्य नारद-भरत के समय पूर्व ही गान्धारग्राम इतिहास में प्रविष्ट हो चुका था ।

vii. मतंग तथा रत्नाकर ने गान्धारग्राम से उत्पन्न होनेवाली कोई 'जाति' या



राग का निर्देश तक नहीं किया है । किन्तु नान्यभूपाल ने रागाध्याय में गान्धारग्राम-जन्य लगभग २६ रागों का उल्लेख प० ७९ पर किया है ।

viii. प्रचलित भैरव, पूर्वी, मारवा आदि लगभग सात थाट षड्जग्राम तथा मध्यमग्राम इन दोनों से बिना किसी खींचातानी के पैदा नहीं हो सकते । इसी कारण से ऐसे थाटों को पैदा करने के लिए कतिपय श्रुतिपंडित गान्धारग्राम को पुनर्जीवित कराते हुए उसका आश्रय लेते हैं । उन्होंने गान्धारग्रामिक सप्तक भी अनेक प्रकार से अनुमानित किया है । ( **सं० क० वि०**, अगस्त १९५६ और दिसंबर १९५८ 'स्वर-विहार-श्रुति-रहस्य'—**पट०** )

ix. **सं० रत्नाकर** ad में पृ० ३९४ पर गान्धारग्राम के श्रुत्यन्तर गान्धार से आगे ३, ३, ३, ४, ३, ३, ३, इस प्रकार अपपठित दिये हुए हैं । एक श्रुतिलेखक ने उक्त भ्रामक पाठ का आधार 'प्राचीन' नाम से लेकर गान्धारग्राम एवं तज्जन्य भैरवादि थाटों को सिद्ध करके बताया है । तदुपरान्त आपने 'रत्नाकरोक्त' गान्धारग्राम के श्रुत्यन्तर निम्नानुसार दिये हैं:—

( षड्ज से= ) 'स २ रे ४ ग ३ म ३ प ३ ध ४ नि सं' और लिखा है, कि 'गान्धारग्राम में ऋषभ-धैवत द्विश्रुतिक होते हैं, यही उसका वैशिष्ट्य है' (**सं० क० वि०**, दिसंबर १९५८, पृ० ६०२, ६०३ **पट०**–)।

x. **क्लेमेण्ट्स्** ने गणितशास्त्र का क्लिष्ट आधार लेकर गान्धारग्राम का कुछ विचित्र ही विश्लेषण किया है:—

'The गान्धारग्राम has always presented difficulties to the student, and has always proved an attractive problem in spite of the fact that it was obsolete in शार्ङ्गदेव's time. ........

The difficulty of the problem attaches to the च्युत प, which divides the six-shruti interval between म and ध into two intervals of three shrutis. Now, two minor-tones $\frac{10}{9} \times \frac{10}{9}$ are greater than a minor-third ( $\frac{6}{5}$ or six shrutis ). Here, then, is another practical example of the inequality of the shrutis. If प is taken to be a minor-tone or three shrutis below ध, the interval separating it from म b/ ( ३२० कं. ) will be $\frac{27}{25}$, a difficult interval to sing. This may account for the disappearance of the गान्धारग्राम'. ( p. 56-57 )

xi. पं० **अहोबल** ने गान्धारग्राम का वर्णन निम्नानुसार किया है:—

'श्रुति-त्रय-समायुक्तो यदा गो मेरुगो भवेत् ॥ १०१ ॥
गान्धारग्राम आख्यातस्तिसृभिः श्रुतिभिः परे ।
चतुःश्रुतिर्निषादः स्यात् षड्जोऽपि तिसृभिर्युतः ॥ १०२ ॥'

अहोबल ने किया हुआ यह वर्णन बराबर नहीं है । अहोबल ने मध्यमग्रामिक निषाद त्रिश्रुतिक बताया है ( श्लो० १०० ), वह भी उसी प्रकार भ्रमपूर्ण है ।

## ४ अथ मण्डल-प्रस्तार-प्रकरणं चतुर्थम्

[ अथ षड्जग्रामिक-मण्डल-प्रस्तारः ]

तिर्यगूर्ध्वमधस्तात्[1]षट्पञ्च रेखाः प्रपातयेत् ।
ऊर्ध्वमी[2]षच्च विन्यस्य कुर्याद्विंशति-कोष्ठकान् ॥ ६७ ॥
आलात-चक्र-प्रतिमं स्वर-चक्रं[3] च कारयेत् ।
द्वाविंशतिश्च श्रुतयो यथा-रेखानुगा इह ॥ ६८ ॥
ईशान-कोण-विन्यस्त-रेखाग्रे षड्जमालिखेत् ।
चतुर्थे ऋषभं न्यसेत्षष्ठे गान्धारमेव च ॥ ६९ ॥
[4]पतितायां द्वितीयायां मध्यमं विन्यसेत्त[5]था ।
ऋषभ-स्पृष्ट-रेखायामालिखेत्पञ्चमं स्वरम् ॥ ७० ॥

---

**टी०** :—( ६७–७१ ) i. षड्जग्रामिक श्रुति-स्वर-व्यवस्था मंडलप्रस्तार से निम्न के अनुसार बतायी है:

श्लो० ६७; पं० १: MS. के पाठ के अनुसार केवल पाँच रेखाओं का निदर्श है। ग्रंथकार की आगे कही हुई व्यवस्था को देखकर यह पंक्ति हमने शुद्ध की है। श्लोकों का अर्थ हम इस प्रकार लगाते हैं:—( ६७ ) "तिर्यगूर्ध्वम्०" इत्यादि = आडी ( = horizontal ) छः रेखाएँ निकाली जाँय, तदनंतर उनको छेदनेवाली पाँच खडी ( perpendicular ) रेखाएँ खींच ली जाँय। "ऊर्ध्वमीषच्च०" इत्यादि = सभी रेखाओं के नोंक किंचित् बाहर की ओर छोड दिये जाँय; जिससे मध्यवर्ती क्षेत्र में बीस खण्ड बन जायेंगे। ( ६८ ) "द्वाविंशतिश्च श्रुतयो यथा-रेखानुगा०" इत्यादि = बहिर्वर्ती २२ रेखाग्रोंपर २२ श्रुतियों की गिनती की जाय। "आलातचक्र-प्रतिमम्०" इत्यादि = एवं आलात-चक्र के अनुसार श्रुत्यन्तरों की संख्या को दृष्टि में रखकर रेखाग्रों पर स्वर-नाम चक्राकार पद्धति से लिखे जाँय। "ईशान-कोण-विन्यस्त०" इत्यादि = ईशानदिशा में कोण के रेखाग्र पर षड्ज का नाम लिखा जाय। चतुर्थ रेखाग्र पर ऋषभ एवं षष्ठ रेखाग्र पर गान्धार लिखें। "पतितायां द्वितीयायाम्" इत्यादि= बाईं ओर से द्वितीय रेखाग्र पर मध्यम तथा ऋषभवाले रेखाग्र के विरुद्ध बायें रेखाग्र पर पंचम स्वर को लिखें। "षड्ज-दण्डस्य यन्मूलम्० " इत्यादि=षड्ज

---

M : १-स्ताच्च रेखाः पञ्च प्रपातयेत् २-मी-३ वक्त्रं ४ आयतायां चतुर्थं ५-समः



षड्जं[1]-दण्डस्य यन्मूलं कारयेत् तत्र धैवतम् ।
मध्यमाविद्ध-रेखाग्रे निषाद-स्वरमालिखेत् ॥ ७१ ॥

[ इति षड्जग्रामिक-स्वर-मण्डल-प्रस्तारः ]

[ अथ मध्यमग्रामिकः स्वर-मण्डल-प्रस्तारः । स यथाः– ]

ऊर्ध्वायतादि[1]-रेखायां विन्यस्य मुख-पुं[2]च्छयोः ।
मध्यममृषभं चैव; चतुर्थ्यामपि पूर्ववत् ॥ ७२ ॥

---

की रेखा के विरुद्ध बायें, उसके अग्र पर धैवत का नाम एवं मध्यम के सम्मुख विरुद्ध दिशा के रेखाग्र पर निषाद का नाम लिखें।

ii. नान्यदेव के उपरोक्त कथनानुसार ष० ग्रामिक श्रुति-स्वर-चक्र इस प्रकार बनेगा :—

नि२ ( = 'मध्यमाविद्ध-रेखाग्रे' )
( = 'षड्ज-दण्डस्य यन्मूलम्' ) ध३ — स४ ( = 'ईशान-कोण०' )
( = 'ऋषभ-स्पृष्ट-रेखायाम्' ) प४ — रि३ ( = 'चतुर्थे' )
ग२ ( = 'षष्ठे' )
म४
( = 'पतितायां द्वितीयायाम्' )

iii. उपरोक्त चक्र में श्रुति-स्वरों की गति ऊपर से नीचे बाईं ओर ( दक्षिणतः = Clock-wise ) रखनी चाहिए, अन्यथा परिणाम ठीक नहीं आयेगा।

iv. रेखाएँ भी खडी पाँच एवं आडी छः लेनी चाहिए, अन्यथा नान्यदेवोक्त व्यवस्था कार्यान्वित नहीं हो सकती।

v. **मतंग** ने रेखाओं की संख्या इससे विपरीत कही है। मण्डलप्रस्तार मतंग ने निम्नानुसार कहा है:—

'एतदेव स्पष्टीकरणार्थं प्रस्तारेण दर्शयामि। तत्र केचिद् दण्ड-प्रस्तारेण दर्शयन्ति द्वाविंशतिः श्रुतयो रेखाणामिति। अन्ये तु वीणा-प्रस्तारमाहुः। वयं पुनर्मण्डल-प्रस्तारं ब्रूमः। तथा हि—तिर्यगूर्ध्वं च पञ्च षड् रेखा इत्येकादश। उभयतो द्वाविंशतिः।' ........इत्यादि ( पृ० १० )

---

M : १ षड्जं  १-त्रि-२ मुख-

पञ्चमं सह षड्जेन; द्वितीया पतिता च या ।
उत्तराग्रे तु गान्धारं, निषादं दक्षिणे मुखे ॥ ७३ ॥
पञ्चमात्पञ्चमी रेखा या तस्या दक्षिणे मुखे ।
विद्ध्याद् धैवतं चेति मध्यग्रामे श्रुतिक्रमः ॥ ७४ ॥

[ इति मध्यमग्रामिकः स्वर-मण्डल-प्रस्तारः । ]

ग्रामौ ज्ञात्वैवमालिख्यौ निर्दिष्टौ षड्ज-मध्यमौ ॥ ७५ ॥

---

रत्नाकर ने वीणा पर स्वरान्तरों के विभाग रेखाङ्कन द्वारा बताये हैं, वही मतंग-निर्दिष्ट वीणा-प्रस्तार होगा ।

**टी० :**—( ७२-७४ ) मध्यमग्रामिक श्रुति-स्वर-मंडल उपर्युक्त षड्जग्रामिक मंडल के अनुसार ही होगा । 'ऊर्ध्वायतादि-रेखायाम्०' =आडी रेखाओं में से ऊपर की प्रथम रेखा के दाहिने अग्र ('पुच्छ') पर ऋषभ को लिखिए । 'चतुर्थ्यामपि पूर्ववत्०' =चतुर्थ (=मध्यम से तृतीय) आडी रेखा के दाहिने अग्र पर पंचम को एवं उसी के ठीक बायें अग्र पर षड्ज को लिखिए । 'द्वितीया पतिता०' =बाईं ओर से द्वितीय खडी रेखा के ऊपर के अग्र ('उत्तराग्रे') पर गान्धार तथा नीचे के अग्र पर ('दक्षिण-मुखे') निषाद स्वर लिखें । 'पञ्चमात्पञ्चमी रेखा या०' =पंचम से नीचे पाँचवे रेखाग्र पर ('दक्षिण-मुखे') धैवत को लिखें ।

नान्यदेव के कथनानुसार मध्यमग्रामिक स्वर-मंडल निम्न प्रकार से बन जाता है :—




---

M : १ चतुर्थी २ ज्ञात्वैमावालिख्यौ ग्रामौ



[ अथ गान्धारग्रामिक-स्वर-मण्डल-प्रस्तारः । स यथाः– ]

योऽत्र तृतीयो गान्धारग्रामः स्वर्गेऽनुगीयते ।
तस्य प्रस्तार-योगं तु गन्धर्व-पतयो विदुः ॥ ७६ ॥
ऊर्ध्वायतादि-रेखायां गान्धारं विन्यसेत्तथा ।
ऊर्ध्वा रेखा चतुर्थी याँ लिखेत्तस्यां च मध्यमम् ॥ ७७ ॥
पतितायां द्वितीयायां पञ्चम्यां चैव दक्षिणे ।
धैवतं पँञ्चमं चेति क्रमेण विनिवेशयेत् ॥ ७८ ॥
गान्धार-मध्यमाविद्ध-रेखा-पुच्छ-द्वये पुनः ।
षड्जं चैव निषादं च विन्यसेत्क्रमशो बुधः ॥ ७९ ॥
द्वितीया पतिता तस्यामृषभं चैव विन्यसेत् ।
एवं गान्धारग्रामेऽपि श्रुति-क्रम उदीरितः ॥ ८० ॥

[ इति गान्धारग्रामिकः स्वर-मण्डल-प्रस्तारः । ]

---

**टी० :**— ( ७६-८० ) "ऊर्ध्वायतादि-रेखायां गान्धारम्०"=ऊपर से प्रथम आडी रेखा के दाहिने अग्र पर गान्धार को लिखें, एवं "ऊर्ध्वा रेखा चतुर्थी तस्यां मध्यमम्"=आडी चतुर्थ रेखा के दाहिने अग्र पर (गान्धार से नीचे तृतीय रेखाग्र पर) मध्यम को लिखें । "पतितायां द्वितीयायां दक्षिणे धैवतम्"=बायें से द्वितीय खडी रेखा के निम्नाग्र पर धैवत को रखें; तथा, "पतितायां पञ्चम्यां दक्षिणे (=दक्षिणाग्रे) पञ्चमम्०"=बायें से पाँचवी खडी रेखा के निम्नाग्र पर पंचम स्वर का नाम लिखें । "गान्धार-मध्यमाविद्ध०"= गान्धारेण आविद्धा या रेखा तस्याः पुच्छे; पुच्छं वामाग्रं, तस्मिंस्तथा चेत्यर्थः । अर्थात् गान्धारयुक्त रेखा के बायें अग्र पर षड्ज एवं "मध्यमाविद्धरेखा-पुच्छे निषादम्"=मध्यमयुक्त रेखा के बायें अग्र पर निषाद का नाम लिखें । "द्वितीया पतिता तस्याम् ऋषभम्०" =बाईं ओर से द्वितीय लंब रेखा (धैवतयुक्त) के ऊपरी नोंक पर ऋषभ को लिखें । नान्यदेव के कथनानुसार गान्धारग्रामिक श्रुति-स्वर-चक्र इस प्रकार होगाः—

---

M : १ ऊर्ध्वयोगादि २ ऊर्ध्वायाः ३ पञ्चमी ४ रेखा ५ पञ्चमं ६ पञ्चमं ७ धैवतं ८ निषादं ९ षड्जं १० या च ११ सूत्र

## ५ अथ श्रुति-भेदादि-प्रकरणं पञ्चमम्

**प्रतिग्रामं मूर्च्छनादि-भेदास्तान-विधिं तथा ।**
**तानानामपि संख्यानं वक्ष्यामोऽनुक्रमात् °(पुनः) ॥ ८१ ॥**

**अथ श्रुतयः ।**

**"श्रुतिः श्रूयत" इत्येवं ध्वनिर्शेषोऽभिधीयते ।**
**श्रुणोतेः कर्म-विहिते प्रत्यये क्तिनि जायते ॥ ८२ ॥**

---

रि (='द्वितीया पतिता तस्याम्०')
(='गान्धार-विद्ध-रेखा-पुच्छे०') गु — गु (='ऊर्ध्वायतादि-रेखायाम्')
(='मध्यमा विद्ध-रेखा-पुच्छे') नि — मु (='ऊर्ध्वा चतुर्थी तस्याम्')
मु पु (='पतितायां पञ्चम्याम्')
↓
(='पतितायां द्वितीयायाम्')

**टी० :** (८२) i. 'श्रुति' संज्ञा की यह निरुक्ति मतंगोक्त है । **मतंग**-वचन इस प्रकार है:—

'श्रु श्रवणे चास्य धातोः क्ति-प्रत्यय-समुद्भवैः ॥ २६ ॥
श्रुति-शब्दः प्रसाध्योऽयं शब्दज्ञैर्भाव-साधनः ॥'
"श्रूयन्त इति श्रुतयः ।" (**बृ० दे०** पृ० ४)

(**सिं०** के इस उद्धरण में 'भाव-साधनः' का पाठ 'कर्म-साधनः' है।)

ii. मतंगकृत इस निरुक्ति के आधार **विश्वावसु** तथा **दत्तिल** होंगे । विश्वावसु का श्लोक मतंग ने उद्धृत किया है:—

'श्रवणेन्द्रिय ग्राह्यत्वाद् ध्वनिरेव श्रुतिर्भवेत् ।' इ० (**बृ० दे० पृ० ४**)

iii. **दत्तिलोक्त** निरुक्ति निम्नानुसार है:—

'इति ध्वनि-विशेषास्ते श्रवणाच्छ्रुति-संज्ञिताः ॥ ९ ॥'

iv. **विश्वावसु** का निर्देश नारद ने किया है, जिससे मानना पडेगा कि वह नारद-भरत-पूर्व का ग्रन्थकार है:—

---

**F:** (८२) D. ८–१०; M. २६–२७; R. १।३।८–९

---

**M:** १-भ-२ रेखायो



'तुम्बरु-नारद-वसिष्ठ-विश्वावस्वादयश्च गन्धर्वाः ।
सामसु निभृतं करणं स्वर-सौक्ष्म्यात्तेपि हि न कुर्युः ॥२।६।११॥'

v. इसी प्रकार की व्युत्पत्ति **रत्नाकर** ने भी कही है :—

"श्रवणात् श्रुतयो मताः।" १।३।८

vi. यदि श्रुति तथा स्वर इन दोनों में श्रवण-योग्यत्व का गुण है, तो इन दोनों में भिन्नत्व क्या हुआ ? इस का उत्तर **कल्लिनाथ** ने यह दिया है:— "श्रवणात, श्रवणयोग्यत्वात् । श्रुतयः श्रूयन्त इति व्युत्पत्त्या । एतदुक्तं भवतिः— यद्यपि श्रवण-योग्यत्वमनुरणनात्मनः स्वर-तानादि-रूपेण दीर्घ-दीर्घस्यापि ध्वनेर्विद्यते, तथाऽप्यत्र मारुताद्याहत्यनन्तरोत्पन्न-प्रथम-क्षण-वर्ति-श्रवण-मात्र-योग्य-ध्वनेरेव श्रुतित्वमिति ।" (१।३।८–९); तात्पर्य, प्रथमाघात-रूप क्षणिक ध्वनि का नाम 'श्रुति' है, उसके पश्चात् पैदा होनेवाली अनुरणनात्मक (गूँजनेवाली) दीर्घ ध्वनि स्वर कहलाती हैं, यही दोनों की भिन्नता है । स्वर की व्याख्या में **रत्नाकर** ने यह भेद स्पष्ट किया है :— "श्रुत्यनन्तर-भावी यः स्निग्धोऽनुरणनात्मकः । स्वतो रञ्जयति श्रोतृ-चित्तं स स्वर उच्यते ॥ १।३।२४ ॥"

'श्रुत्यनन्तर-भावी = श्रुतेश्चतुर्थ्यादेर्मारुताद्याहत्युत्पन्न-प्रथम-ध्वनेरनन्तरं भाव्याविर्भवनशीलः, स्निग्धः = अरूक्षः सन्दूर-संश्राव्यः; अनुरणनात्मकोऽनुस्वान-रूपः, स्वतः = सहकारि-कारण-निरपेक्षं; श्रोतृचित्तं रञ्जयति = अनुरक्तं करोति' (२४–२५, **क०**)। नान्यदेव ने 'स्वर' शब्द की निरुक्ति "स्वयम् आत्मानं रञ्जयति" यही कही है (२।६९); किन्तु मतंग ने स्वर शब्द की निरुक्ति अन्य प्रकार से दी है :—

"राजृदीप्तावस्य धातोः स्व-शब्द-पूर्वकस्य च ।
स्वयं हि राजते यस्मात्तस्मात्स्वर इति स्मृतः ॥"

यह मतंगोक्त निरुक्ति पतंजलि द्वारा कही हुई व्याकरणान्तर्गत है । मतंग ने कोहल के आधार पर दी हुई स्वर की व्याख्या अधिक अच्छी है :—

'ननु स्वर इति किम् ? उच्यते:—राग-जनको ध्वनिः स्वर इति ।
तथा चाह **कोहलः**—'ध्वनी रक्तः स्वरः स्मृतः ।' (पृ० १२)

**रत्नाकर** के उपरोक्त कथन के अनुसार श्रुतिरूप ध्वनि अनुरणनशून्य एवं अरंजक होना चाहिए । जैसा कि **सिंहभूपाल** ने स्पष्ट किया है:—

"प्रथम-तन्त्र्यामाहतायां यो ध्वनिरणुरणन-शून्य उत्पद्यते, स श्रुतिः ।
यस्तु ततोऽनन्तरमनुरणन-रूपः श्रूयते स स्वरः ।" (१।३।२४-२५)

किन्तु इन्हीं भरतादिक प्राचीन ग्रन्थकारों के कथन के अनुसार 'श्रुति' का अर्थ स्वरान्तरों के सूक्ष्म विभाग, ऐसा ही होता है; इस भावार्थ के अनुकूल रत्नाकर की उपरोक्त व्याख्या नहीं है। रत्नाकर के कथनानुसार ग्राह्य करना होगा कि षड्ज, ऋषभ आदि की स्वरावस्था के पूर्व चार तीन आदि जो अनुरणनहीन ध्वनि सुनाई देती हैं, वे ही श्रुतियाँ हैं।

vi. श्रुति तथा स्वर में परस्पर संबंध क्या था, इस विषय में प्राचीन ग्रन्थकारों के अनेक मत थे। 'तादात्म्य' 'विवर्तितत्व' 'कार्यत्व' आदि पाँच प्रकार के मतों का निर्देश "तादात्म्यं च विवर्तित्वं, कार्यत्वं परिणामिता।" इत्यादि श्लो० ३१ में **मतंग** द्वारा किया गया है। एवं उनकी चर्चा भी की गयी है। "अत्र बहुधा विप्रतिपत्तिः" कह कर मतंग का उक्त विवेचन सिंहभूपाल ने भी उद्धृत किया है। प्राचीन विद्वानों के मतानुसार श्रुतियाँ स्वरों का कारण हैं, इस प्रकार का निर्णय मतंग ने कहा है:—

'परिणामोऽभिव्यक्तिस्तु न्याय्यः पक्षः सतां मतः ॥२५॥'

vii. श्रुतियाँ यदि स्वर का कारण है, तो श्रुतियों का भी कोई कारण होना चाहिए, इस प्रकार की एक शंका को लेकर मतंग ने चर्चा की है, एवं उसका समाधान किया है कि, श्रुति के भी विभाग ('अवयवाः'='मात्रकाः') किये जा सके तो फिर ऐसी श्रुतियों की रक्षा हो नहीं सकती।

"किञ्च प्रमाणगम्यत्वे समेऽपि यदि मात्रकाः।
निह्नोतव्यास्तदा रक्षा श्रुतीनामपि दुर्लभा ॥ ५२ ॥"

तात्पर्य, प्रत्यक्ष ज्ञान से एवं अनुमानादि प्रमाणों से सिद्ध होता है कि स्वरों की उत्पत्ति का कारण श्रुतियाँ ही हैं, परंतु श्रुतियों का कोई कारण हो नहीं सकता:—

"अर्थापत्त्यानुमानेन प्रत्यक्ष-ज्ञानतोऽपि वा।
गृह्यन्ते श्रुतयस्तावत् स्वराभिव्यक्ति-हेतवः ॥ ५३ ॥
विनैव कारणं तास्ताः स्वराणां कारणं यदि।
भवेयुः श्रुतयस्तासामादिर्नैष्येत कारणम् ॥ ५१ ॥"

viii. एक सप्तक में श्रुतियाँ २२ होने का सिद्धान्त भरतमुनि ने कहा था, अतः उनके पश्चात् के ग्रंथकारों ने भी श्रुतिसंख्या २२ ही मान ली। वास्तव में देखा जाय, तो श्रुतियों की संख्या २२ से भी बढा जा सकती है। तथा श्रुतियों के और भी सूक्ष्म विभाग हो सकते हैं। प्राचीन शास्त्रकारों को इस आपत्ति की अस्पष्ट कल्पना थी, जैसा निम्नलिखित शंकारूप मतंगोक्ति से प्रतीत होता है:—



"ननु श्रुतीनां द्वाविंशति-प्रकारता यत्तदप्यसङ्गतं, श्रुतीनां श्रुत्यवयवानां चातु०(-प-)लम्भात्। तदुक्तम्:—

कथं प्रतीतिश्च भवेदमुष्या
नादो नभोव्याकुलित-श्रुतित्वात्।
भवेदलक्ष्यावयवः, श्रुतिस्तु
(तेनैव) नैवावयवी प्रतीता ॥ ४६ ॥"

तात्पर्य, श्रुति स्वयं सूक्ष्म-रूप होने से उसके अवयव याने घटक विभागों की अनुभूति की नहीं जा सकती, अतः वह विभाग-रहित-सी प्रतीत होती हुई भी वास्तव में विभाग-युक्त होती है। इस दृष्टि से ध्वनि के प्रति-सेकंड में होनेवाले कंपनों को 'श्रुति' के अवयव याने आत्यन्तिक विभाग कहे जा सकते हैं।

viii. **रत्नाकर** ने एक सप्तकावकाश में 'निरन्तर' (=निकटतम) ध्वनि (='श्रुति') २२ कही है एवं यह संख्या मर्यादा की पराकाष्ठा कही है। वास्तव में ऐसी 'निरन्तर' ध्वनियों की संख्या २२ से कई गुनी अधिक हो सकती है, कारण कि श्रवणेन्द्रियग्राह्य सूक्ष्मान्तर ध्वनि एक सप्तकावकाश में लगभग ४०० तक होती है। वस्तुतः ऐसी सूक्ष्मान्तर ध्वनियों को या कंपनों को 'श्रुति'यों के अवयव या श्रुति समझना चाहिए; किन्तु स्वर-कंपनादि जानने के लिए आवश्यक वैज्ञानिक साधन तथा स्वरविषयक गणित प्राचीन शास्त्रकारों को उपलब्ध नहीं होने से सप्तकावकाश के विभाग २२ से अधिक वे न कर सके।

ix. **ऋ० प्रा०** में 'श्रुति' संज्ञा ध्वनि-श्रवण के अर्थ में प्रयुक्त हुई है। **पाणिनि** ने 'श्रुति' शब्द स्वर के सामान्य अर्थ में प्रयुक्त किया है (१।२।३३)। **नारदीशिक्षा** के श्लोक १।८।७ '...साधारणमिति श्रुतिः' एवं श्लोक २।३।३ '...सवनेषु सपत्नेषु नीचादुच्चार्यते श्रुतिः' दोनों में 'श्रुति' संज्ञा वैदिक स्वर के अर्थ में प्रयुक्त हुई है। श्लोक १।६।१६ 'तद्वत् स्वरगता श्रुतिः' तथा १।७।९-१८ में दीप्ता, आयता इत्यादि श्रुति-जाति के अनुसंधान में प्रयुक्त श्रुति-संज्ञा सामिक स्वरोच्चार की क्रिया से संबद्ध है। गायन के दशविध गुण 'रक्तं, पूर्णम्, अलङ्कृतम्, प्रसन्नम्, व्यक्तम्, विक्रुष्टम्, श्लक्ष्णम्, समम्, सुकुमारम्, मधुरम्।' (१।३।१-११) इत्यादि नारद ने कहे हैं, वहाँ 'पूर्ण' की व्याख्या:—'पूर्णं नाम:— स्वर-श्रुति-पूरणाच्छन्दःपादाक्षर-संयोगात्पूर्णमिति उच्यते' इस प्रकार की है। यहाँ 'श्रुति' शब्द ध्वनि के सामान्य अर्थ में प्रयुक्त हुआ है। श्लो० १।७।१८— 'दीप्तामुदात्ते जानीयात्०' इत्यादि में संगीत के स्वरों की श्रुतियाँ दीप्ता तथा मृदु केवल दो ही बतायी हैं। तात्पर्य, स्वर के सूक्ष्म विभाग के अर्थ में

'श्रुति' शब्द नारद ने प्रयुक्त किया नहीं है, न उनकी २२ संख्या निर्दिष्ट की है । अनु० २ में **नारद** ने संगीत विषयों की जो सूचि दी है, उसमें स्वर, ग्राम, मूर्च्छना आदि का उल्लेख है, किन्तु 'श्रुति' का नामोल्लेख तक नहीं है :—

"तान-राग-स्वर-ग्राम-मूर्च्छनानां तु लक्षणम् ॥ २।२ ॥
........सप्त-स्वरास्त्रयो ग्रामा मूर्च्छनास्त्वेकविंशतिः ।
ताना एकोनपञ्चाशदित्येतत्स्वर-मण्डलम् ॥ ४ ॥
षड्ज-मध्यम-गान्धारास्त्रयो ग्रामाः प्रकीर्तिताः ॥ ६ ॥"

इस प्रकार तीन ग्राम नारद ने कहे हैं, किन्तु ग्राम-भेदक श्रुति-व्यवस्था का उल्लेख उसने नहीं किया है ।

x. किन्तु मतंग ने **विश्वावसु** के श्लोक उद्धृत किये हैं, उनको देखने से अनुमान कर सकते हैं कि बाईस श्रुतियों की कल्पना नारद के पूर्व ही प्रचलित हुई होगी, यदि दोनों विश्वावसु एक ही व्यक्ति हो । स्वर-स्थानस्थ एवं स्वरान्तर-स्थ इस प्रकार विश्वावसु ने श्रुतियों के दो भेद माने हैं :—

'सा चैकापि द्विधा ज्ञेया स्वरान्तर-विभागतः ।
नियत-श्रुति-संस्थानाद् गीयन्ते सप्त गीतिषु ॥
तस्मात्स्वरगता ज्ञेयाः श्रुतयः श्रुति-वेदिभिः ॥
अन्तःश्रुति-विवर्तिन्यो ह्यन्तर-श्रुतयो मताः ।
एतासामपि वैश्वर्यं क्रिया-ग्राम-विभागतः ॥'

—**बृ० दे०** पृ० ४

विश्वावसु का कथन है कि:—

"(१) सप्त स्वर-स्थानों में सप्त श्रुतियाँ स्थित हैं, जो स्वर-गत श्रुति कहलाती हैं । ('शुद्ध-स्वररूपा, इत्यर्थः।'—**क०**)

(२) दो स्वरों के मध्य में बची हुई श्रुतियाँ को अन्तःश्रुति कहते हैं । ('विकृत-स्वररूपा, इत्यर्थः ।' —**क०**)

(३) एकग्रामान्तर्गत कतिपय अन्तःश्रुति अन्य ग्राम में स्वर बन जाती हैं, अर्थात् 'अन्तःश्रुति' में परिवर्तित होती हैं ।" (कल्लिनाथ ने 'वैस्वर्यं' पाठ दिया है ।)

xi. प्राचीन ग्रंथकारों में श्रुतिसंख्या के विषय में मतभिन्नता थी तथा अनेक मत प्रचलित थे । इनमें से दो मतों का निर्देश मतंग ने किया है:—

(अ) **अनंतश्रुति** :—१: इस विषय में **नंदिकेश्वर** का एक उद्धरण मतंग द्वारा प्रस्तुत किया गया है :—



'जाति-भाषादि-संयोगादनन्तः कीर्तितः स्वरः ।' (पृ. १२)

यहाँ 'भाषा' शब्द से भाषारागों का निर्देश है ।

२: अनंत श्रुतियों का उल्लेख **कोहल** के एक श्लोक में उपलब्ध है । उक्त श्लोक भी मतंग ने उद्धृत किया है:—

'....केचिदासामानन्त्यमेव प्रतिपादयन्ति ।' (पृ. ५); यह अनन्त-श्रुतिवाला मत भरतपूर्व के समय से ही प्रचलित था ।

(इ) **एकश्रुति** :—इस मत के प्रतिपादक स्वयं मतंगमुनि ही हैं । **मतंग** भरतमुनि के दृढ अनुयायी थे, किन्तु इस विषय में भरत से उनका मतभेद था और उन्होंने अपना मत धैर्य से प्रगट भी किया है, जो निम्नलिखित है: —

"श्रूयन्त इति श्रुतयः । सा चैकानेका वा । तत्रैकैव श्रुतिरिति । तद्यथा :— तत्रादौ तावदग्नि-संयोगात्पुरुष-प्रयत्न-प्रेरितो नाभेरूर्ध्वमाकाश-देशमाक्रमद्-धूमवत् सोपान-पद-क्रमेण पवनेच्छयाऽनेकधाऽऽरोहन्नन्तर्भूत-पूरण-प्रत्ययार्थतया चतुः-श्रुत्यादि-भेद-भिन्नः प्रतिभासत, इति मामकीनं मतम् ।" (पृ० ४)

(उ) भरतमुनि के बाईस श्रुतियों के मत का निर्देश मतंग ने कुछ व्यंग्यार्थक शब्दों से किया है :—

"तत्र केचिन्मीमांसा-मांसलितधियो धीरा द्वाविंशतिः श्रुतयो मन्यन्ते ।" (पृ० ५)

(ऋ) **अनन्तश्रुति** परमाणुवत् सूक्ष्मतम अतएव श्रवण-गोचर नहीं होने से अनन्तश्रुति-पक्ष ग्राह्य नहीं हो सकता, इस प्रकार **कल्लिनाथ** ने खंडन किया है :—

'अस्मिन्पक्षे रणनानुरणनात्मकयोः श्रुति-स्वरयोर्भेदाङ्गीकारेऽप्यनुरणन-रूपाणा-मपि ध्वनीनां श्रुतित्वमभिधायोभयेषामपि वीची-तरङ्ग-न्यायेनोत्पद्यमानानां तेषा-मतिसूक्ष्मभाग-कल्पनया प्रतिध्वन्यवयव-भूत-ध्वनि-बहुत्व-विवक्षयाऽऽनन्त्यं दर्शि-तम् । तदनुपपन्नमिति मन्तव्यम् । यद्यपि श्रवण-योग्यस्य ध्वनेरिन्द्रियग्राह्य-त्वाक्षिप्तेन सावयवत्वेन त्रसरेणुवदवयवाः सन्ति, तथाऽपि तेषां श्रोत्र-प्रत्यक्ष-मूलानुमानेनार्थापत्त्या वाऽन्यतरेणैव त्रसरेणु-गत-परमाणुवद् गम्यतया श्रोत्र-ग्राह्य-त्वाभावात्, स्वतः स्वराभिव्यक्ति-हेतुत्वाभावेनाश्रुतित्वाद्, इति ।' (१।३।१०-१६)

xii. **भरता**दिओं ने सप्तकावकाश के बाईस सूक्ष्म विभागों को बाईस श्रुतियाँ मानी हैं । एवं सप्तकावकाश में ऐसी बाईस ध्वनि प्रथमतः गृहीत कर के तत्पश्चात् चतुर्थ ध्वनि पर षड्ज, तदनंतर तृतीय ध्वनि पर ऋषभ इत्यादि के

अनुसार स्वर-स्थापना करने बाबत कहा है। वास्तव में देखा जाय तो स्वर-स्थापना की पद्धति स्वर-संवादों पर आधारित होनी चाहिए, जैसा कि पं० **अहोबल** ने कहा है। किन्तु अपने प्राचीन ग्रंथकार सर्वप्रथम श्रुतियाँ स्थापन कर लेनेके बाद तज्जन्य स्वर इन्हीं श्रुतियों से पैदा कर लेने बाबत कहते हैं। जो स्वरशास्त्र की दृष्टि से विपरीत क्रिया होगी! एतद्विषयक शास्त्रकारों के वचन निम्नोद्धृत हैं:—

A. "तत्र स्वराः,

षड्जश्च ऋषभश्चैव......॥ २८।२२ ॥

चतुर्विधत्वमेतेषां विज्ञेयं **श्रुतियोगतः**।

वादी चैवाथ संवादी ह्यनुवादी विवादपि ॥ २३।२३ ॥

तत्र यो यत्रांशः स तस्य वादी। ययोश्च नव-त्रयो-दशकं परस्परतः श्रुत्यन्तरे तावन्योन्यसंवादिनौ। यथा षड्ज-पञ्चमौ, ऋषभ-धैवतौ..॥२४॥

विवादिनस्तु ते येषां स्याद् विंशतिकमन्तरम्।

एवं वादि-संवादि-विवादिषु स्थापितेषु शेषा ह्यनुवादिनः संज्ञकाः॥ २५॥"

**—भ० ना०**

प्रस्तुत वचन में 'वादि-संवादी स्वरों की स्थापना' कही है, वह नव-त्रयो-दशादि श्रुत्यन्तरों के आधार से कही ही है। अर्थात् स्वरों के संवाद के कारण श्रुतियों की उत्पत्ति नहीं बतायी गयी है, किन्तु विशिष्ट श्रुतिसंख्याक अन्तरों को लेकर उनसे संवादी-विवादी स्वरों को पैदा करके बताया है। वेणु पर भी 'द्विक-त्रिक-चतुष्काः' स्वर 'श्रुतिसंख्या' द्वारा निकलते हैं, ऐसा कहा है (३०।२,४)।

B. इस विषय में **दत्तिल** का कथन अधिक स्पष्ट है:—

"...........द्वाविंशति-विधो ध्वनिः ॥ ८ ॥

उत्तरोत्तर-तारस्तु, वीणायामधराधरः।

इति ध्वनि-विशेषास्ते श्रवणाच्छ्रुति-संज्ञिताः ॥ ९ ॥

तेभ्यः कांश्चिदुपादाय गीयन्ते सर्व-गीतिषु।

आद्रियन्ते च ये तेषु स्वरत्वमुपलभ्यते ॥ १० ॥

...षड्जत्वेन गृहीतो यः षड्जग्रामे ध्वनिर्भवेत्।

तत ऊर्ध्वं तृतीयः स्याद् ऋषभो नात्र संशयः ॥ ११ ॥

ततो द्वितीयो गान्धारश्चतुर्थो मध्यमस्ततः।" इत्यादि।

"दत्तिलो हि स्वेच्छया यस्यां कस्यामपि श्रुतौ षड्जं स्थापयेत्तदपेक्षया च श्रुति-



नियमेनान्यान्स्वरान्स्थापयेद्, इत्युक्तवान्। ...विवृतं चैतत्**प्रयोगस्तबकाख्यायां** दत्तिल-टीकायाम्:—'षड्जत्वेन षड्ज-स्वर-भावेन गृहीतः परिकल्पितो बुद्ध्या व्यवस्थापितो यः कश्चिद् ध्वनि-विशेषः षड्जाख्ये ग्रामे भवेत्तस्माद् ध्वनि-विशेषादूर्ध्वं तृतीयः स्यादृषभः' इति।" (**सं० र०** १।४।१५,१६ सिं०)

एक से एक ऊँची ऐसी २२ ध्वनि (एक सप्तकावकाश में) गृहीत की जाँय, तो उनमें चतुर्थ ध्वनि षड्ज, सप्तम ध्वनि ऋषभ, नवम गान्धार इत्यादि मान लेने से सप्तस्वरोद्भव होता है, इस प्रकार उपर्युक्त श्लोकों का तात्पर्य है।

C. श्रुतियों से ही स्वर पैदा होते हैं, ऐसा मतंग का भी कथन है:—
'गृह्यन्ते श्रुतयस्तावत् स्वराभिव्यक्ति-हेतवः ॥ ५३ ॥'

D. **रत्नाकर** ने स्वरोत्पादन की बतायी हुई योजना भी दत्तिल के अनुसार है। अर्थात् २२ ध्वनि में २२ तन्त्री लगाना, फलतः चतुर्थ, सप्तम इत्यादि तन्त्रीओं की ध्वनि क्रमशः षड्ज, ऋषभ इत्यादि हो जायंगे (१।३।१३-१७), इस प्रकार श्रुतियों से ही स्वरों की उत्पत्ति होती है, ऐसा रत्नाकर का कथन है:— 'श्रुतिभ्यः स्युः स्वराः षड्जर्षभ-गान्धार-मध्यमाः' इत्यादि (१।३।२३)। यद्यपि रत्नाकर ने 'षड्जश्चतुःश्रुतिः स्थाप्यस्तन्त्र्यां तुरीयायाम्।' इत्यादि कहा है तथापि उसका आशय उपरोक्त के अनुसार ही है।

E. श्रुत्यन्तरों के विभिन्न प्रमाण (Ratios) निकालने के लिए श्रुतिपंडितो भरतोक्त सारणा-चतुष्टय का उपयोग करना पसंद करते हैं; कारण, रत्नाकरोक्त सारणा-चतुष्टय से उनका कोई लाभ नहीं होता। रत्नाकर ने सारणा भिन्न रीति से कही है, इससे श्रुतिपंडित रत्नाकर पे नाराज हैं। किन्तु दत्तिल का ग्रंथ देखने से ज्ञात होता है, कि यह रीति रत्नाकर की स्वयं नहीं है, अपितु दत्तिल पर ही आधारित है।

F. भरतोक्त सारणा-चतुष्टय में षड्जादि स्वरों की स्थापना की रीति नहीं बतायी है, पूर्वस्थित षड्जादि स्वरों को उतारने की क्रिया बतायी है।

G. यदि एक ध्वनि को बाईस बार उत्तरोत्तर ऊँची कर के सप्त-स्वरों को पैदा कर सकते हैं, तो उसी रीति से बाईस बार उतारकर उच्च स्वरों को नीच स्वरों में ला भी सकते हैं।

यह क्रिया प्रयोग की दृष्टि से प्रशंसनीय भले ही होगी, परंतु उससे सप्तक के संवाद-युक्त स्वरों का निर्माण नहीं हो सकता। ऐसी श्रुतियों द्वारा पैदा कराये हुए वे स्वर कृत्रिम (Tempered) ही होंगे। बाद में स्वर-संवाद द्वारा उनकी परीक्षा करके उन्हें ठीक कर सकते हैं; परंतु यदि स्वर-संवाद-ज्ञान को

दीप्ताऽऽयता च करुणा मृदु-मध्येति नामतः ।
पञ्चैव श्रुतयः प्रोक्ता, ज्ञेया ग्रामेषु नित्यशः ॥ ८३ ॥

तथा च नारदः,

"स्वभावेनैव दुर्लक्ष्या सा च स्वर-गता श्रुतिः ।
अवधानादुपायेन योगिनामेव लक्ष्यते ॥ ८४ ॥
यथा दधिनि सर्पिः स्यात्काष्ठस्थो वा यथाऽनलः ।
प्रयत्नेनोपलभ्येत तद्वत्स्वर-गता श्रुतिः ॥ ८५ ॥
यथाऽप्सु चरतां मार्गो मीनानां नोपलभ्यते ।
आकाशे वा विहङ्गानां तद्वत्स्वर-गता श्रुतिः ॥ ८६ ॥
दीप्ताऽऽयता-करुणानां मृदु-मध्यमयोस्तथा ।
श्रुतीनां योऽविशेषज्ञो न स आचार्य उच्यते ॥ ८७ ॥
दीप्ता मन्द्रे द्वितीये[1] च प्रचतुर्थे तथैव च ।
अतिस्वारे तृतीये च[2] क्रुष्टे तु [3]करुणा श्रुतिः ॥ ८८ ॥
श्रुतयोऽन्यास्तृतीयस्य मृदु-[4]मध्याऽऽयताः स्मृताः" ॥८९॥

ही प्रामाणिक आधार मानना है, तो श्रुत्यन्तरों के आधार से स्वरों की स्थापना करने की आवश्यकता ही प्रतीत नहीं होगी । स्वर-स्थापना के लिए संवादों के ज्ञान की आवश्यकता पं० अहोबल ने ठीक ही बतायी है :—

'स्वर-संवादिता-ज्ञानं स्वर-स्थापन-कारणम् ॥ ३२६ ॥'

स्वर-स्थापना के लिए स्वर-संवाद की आवश्यकता समझनेवाला तथा इस तत्त्व पर बल देकर प्रतिपादन करनेवाला ग्रन्थकार अहोबल के अतिरिक्त दूसरा कोई नहीं है। [ उपरोक्त B उद्धृत में सिंहभूपाल के वक्तव्य में **दत्तिल** की टीका 'प्रयोगस्तबक' का निर्देश आया है; यह टीकाग्रंथ उपलब्ध नहीं है। ]

**टी०:—**( ८३-८९ ) i श्लो० ८४ संभवतः **ना० शि०** का होगा, किन्तु Bn. और G. संस्करण में उपलब्ध नहीं है।

ii. ( ८९ ) N. pb. 'द्वितीयस्य' है।

दीप्तादि श्रुतिजातियों को मन्द्रादि स्वरों में वितरण करने की रीति नान्यदेव द्वारा निम्नलिखित श्लोकों में कथन की गयी है:–

M: १-या २ नीचे ३ का– ४ मध्यमाद्याः
F: ( ८५-८९ ) N. १।६।१२,१३; १।७।३-११



**अनेन च निषाद-गान्धार-मध्यम-षड्जेषु दीप्ता, धैवतर्षभ-पञ्चमेषु करुणा ॥ ९० ॥ अन्याश्च मृदु-मध्याऽऽयता एतेष्वेव द्वितीयादिषु यथायथमवगन्तव्याः ॥ ९१ ॥ पञ्चैताः कला-काल-प्रमाणेन विभेदिता द्वाविंशतिरिति व्याख्याताः ॥ ९२ ॥**

**स्प०:**– ( ९० ) इस वाक्य के पूर्व ( १ ) 'अथ मन्द्र-द्वितीय-प्रथम०' आदि एक; तथा ( २ ) 'यः सामगाना प्रथमः०', एवं ( ३ ) 'चतुर्थः षड्ज इत्याहुः०' यह दो श्लोक आये हुए हैं, जिन्हें हमने शिक्षाध्याय ( द्वितीय ) में पहले ही उद्धृत किये हैं।

**टी०:**– ( ९०–९२ ) i नान्यदेव की बतायी हुई दीप्तादि श्रुतियों की व्यवस्था निम्नानुसार होगी:–

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| दीप्ता, | दीप्ता, | दीप्ता, | दीप्ता, | |
| \| | \| | \| | \| | |
| मन्द्र, | द्वितीय, | प्रथम, | चतुर्थ | ( 'प्रचतुर्थ'=प्रथम+चतुर्थ ) |
| \| | \| | \| | \| | |
| निषाद, | गान्धार, | मध्यम, | षड्ज | |

| | | |
|---|---|---|
| करुणा, | करुणा, | करुणा, |
| \| | \| | \| |
| धैवत, | ऋषभ, | पञ्चम, |
| \| | \| | \| |
| अतिस्वार, | तृतीय, | क्रुष्ट |

नान्यदेव के कथनानुसार स-ग-म-नि की प्रथम श्रुति दीप्ता जाति की है, रे-ध की प्रथम श्रुति की जाति करुणा है तथा पंचम की अन्तिम श्रुति 'करुणा' जाति की है।

ii. नान्यदेव ने 'दीप्ता' शब्द का अनुबंध 'प्रचतुर्थे' तक ही लगाया है तथा 'प्रचतुर्थ' का अर्थ 'प्रथम और चतुर्थ' ऐसा किया है। किन्तु **ना० शि०** के टीकाकार ने 'दीप्ता' शब्द 'तृतीये' तक संबंधित किया है, एवं 'करुणा' शब्द केवल एकमात्र क्रुष्ट के लिए प्रयुक्त किया है; अपितु नान्यदेव ने 'करुणा' शब्द को अतिस्वार, तृतीय एवं क्रुष्ट इन तीनों से संबंधित माना है। 'क्रुष्टे तु करुणा श्रुतिः।' इस वाक्यांश में 'तु' शब्द 'करुणा' का अनुबंध क्रुष्ट तक ही सीमित करता है। इस दृष्टि से **ना० शि०** के टीकाकार द्वारा किया गया अर्थ ही समंजस प्रतीत होता है। किन्तु सामवैदिक 'प्रथम' आदि स्वरों को संगीत के मध्यम आदि मानने में इस अर्थ से बाधा आती है; संभवतः इसी कारण से

नान्यदेव ने 'करुणा' शब्द का अनुबंध पूर्ववर्ती 'अतिस्वार' शब्द तक बढाकर वाक्यार्थ सांगीतिक स्वर-श्रुति-व्यवस्था को अनुकूल करा लिया होगा, ऐसा प्रतीत होता है।

iii. 'दीप्ता मन्द्रे द्वितीये च ०' इत्यादि नारदोक्त श्लोकों का अर्थ **ना०शि०** के टीकाकार **शोभाकर** ने भिन्न प्रकार से कहा है, जिसका सारांश निम्न-निर्दिष्ट है :—

( १ ) 'पञ्चानां स्वराणां ०' इत्यादि।

**अर्थः**—मन्द्र, द्वितीय, तृतीय, चतुर्थ तथा अतिस्वार्य इन स्वरों की श्रुति-जाति 'दीप्ता' होती है।

( २ ) 'द्वितीय-स्वरस्य.......उच्यते।'

**अर्थः**—'द्वितीय' स्वर की अन्य तीन श्रुतियाँ उपाधिवशात् 'मृदु', 'मध्या' एवं 'आयता' कही है। ( यहाँ 'द्वितीय' की संपूर्ण श्रुति-संख्या चार होती है, ऐसा कहा है। गान्धार की श्रुति-संख्या दो ही होने से 'गान्धार' को 'द्वितीय' मानने में इससे बाधा आती है।)

"आयतत्वं वदेन्नीचे मृदुत्वं तु विपर्यये।
स्वे स्वरे मध्यमत्वं तु तत्समीक्ष्य प्रयोजयेत्॥" **ना०शि०** १।७।१२॥

टीकाः—( १ ) 'नीचे तृतीय ०' इत्यादि।

**अर्थः**—'तृतीय' स्वर परवर्ती हो, तो 'द्वितीय' स्वर की श्रुति 'आयता' होती है, किन्तु विपर्यय से अर्थात् 'चतुर्थ' स्वर परवर्ती होने पर 'द्वितीय' स्वर की श्रुति 'मृदु' हो जाती है। यदि 'द्वितीय' स्वर स्वस्थान पर हो, तो उसकी श्रुति 'मध्या' होती है। तात्पर्य यह कि, 'द्वितीय' स्वर की स्थिति का ध्यान रख कर साम-गायन में इन श्रुतियों का प्रयोग करना चाहिए।

( २ ) 'द्वितीये दीप्ता०' इत्यादि।

**अर्थः**— 'द्वितीय' स्वर की श्रुति 'दीप्ता' के प्रयोग के विषय में नियम कहते हैं:—

"द्वितीये विरता या तु क्रुष्टश्च परतो भवेत्।
दीप्तां तां तु विजानीयात्प्रथमेन मृदु स्मृता॥ १३॥
अत्रैव विरता या तु चतुर्थेन प्रवर्तते।
तथा मन्द्रे भवेद् दीप्ता साम्नश्चैव समापने" ॥ **ना० शि०** १।७।१४॥

टीकाः—( १ ) 'द्वितीये विरता०' इत्यादि; 'क्रुष्टे परभूते......' इत्यादि।



**अर्थः**— परवर्ती स्वर यदि 'क्रुष्ट' हो, तो 'द्वितीय' स्वर की बची हुई श्रुति 'दीप्ता' कहलाती है।

( २ ) 'अत्रैव विरता' अर्थात् प्रथम स्वर की श्रुति स्वस्थानस्थ हो, तो वह 'मृदु' होती है। उदाहरणः— 'ई ऊ' इ०।

( ३ ) 'प्रथमे.......अवस्थिता।'

**अर्थः**— श्रुति चतुर्थ स्वर में अवस्थित हो, तो 'मृदु' होती है; अन्यथा स्वरान्तर-गमन होने पर 'दीप्ता' हो जाती है।

( ४ ) उदाहरणार्थः—'उग्रा इ० मन्द्रे दीप्ता भवति।'

**अर्थः**—'मन्द्र' स्वर की श्रुति दीप्ता होती है। स्वरान्तर-गमन हो, तो तथा साम के अन्त में प्रत्येक स्वर की श्रुति दीप्ता होती है। उदाहरणः—'औ हो' इत्यादि। यहां स्थानस्थ दीप्ता श्रुति का निषेध किया है।

"स्वरान्तराविरतानि ह्रस्व-दीर्घ-प्लुटानि च।
श्रुति-स्थानेष्वशेषाणि श्रुतिवत्स्वरतो भवेत्॥ १७॥
दीप्तामुदात्ते जानीयाद् दीप्तां च स्वरिते विदुः।
अनुदात्ते मृदुर्ज्ञेया गान्धर्व-श्रुति-सम्पदः" ॥ **ना० शि०** १।७।१८॥

टीकाः—( १ ) 'श्रुतिर्न कार्या, स्वर एव श्रुति-सदृशः कार्य इति।'

**अर्थः**—'स्वरान्तराविरतानि' इत्यादि श्लोक द्वारा ह्रस्वदीर्घादि वर्णों में श्रुति नहीं लेने बाबत कहा है। ऐसे स्थान पर श्रुति के समान स्वर ही लेना चाहिए।

( २ ) "साम-व्यतिरिक्तेषु श्रुति-द्वयमेव वर्तते, इत्याह—'दीप्तामुदात्ते जानीयात्०।' गान्धर्वे **गाने श्रुतेरभावे**ऽपि तत्सदृशः स्वरः कार्यः। 'स्वर-सम्पदः।' एतावद् गानादि-विषये उदात्तादयस्त्रयः केनचिद् विशेषेण पञ्चत्वेनोच्यते॥ १८॥"

**अर्थः**—उदात्त स्वर की श्रुति 'दीप्ता' एवं अनुदात्त की 'मृदु' होती है। साम-गान से भिन्न अन्य गायन में श्रुतियों का अभाव होता है, वहाँ दीप्ता एवं मृदु श्रुतियों के समान उदात्तादि तीन स्वर विशेष अवस्था में पाँच तक माने गये हैं।

iv **नारद** द्वारा कही हुई उपर्युक्त सामिक श्रुतियों की योजना देखने से प्रतीत होता है, कि:—

( १ ) सामिक दीप्तादि श्रुतियों के प्रयोग का संबंध प्रथमादि स्वरों के क्रम तथा स्वर-संधि के साथ था।

( २ ) साम-गायन में विशिष्ट स्वरोच्चार-रूप दीप्तादि पाँच श्रुतियों का ही प्रयोग अभीष्ट था, अतः श्रुतियों की संख्या पाँच ही थी।

( ३ ) सामयुग के पश्चात् संगीतशास्त्रकारों ने सामिक श्रुतियों को श्रुति-जाति में परिवर्तित किया एवं उन्हें षड्जादि सप्तस्वरों में चार, तीन इत्यादि संख्या द्वारा वितरित किया ।

( ४ ) सामिक पाँच श्रुतियों की संख्या संगीतशास्त्रकारों ने बाईस करा ली ।

( ५ ) साम-गायन में प्रयोज्य श्रुति विशिष्ट स्वरोच्चार के रूप में थी; संगीत-शास्त्रकारों ने उन्हीं श्रुतियों को सूक्ष्म स्वरान्तरविभाग के रूप में परिवर्तित करा लीं ।

संगीतशास्त्रान्तर्गत **'श्रुति' के विकास का इतिहास** इन्हीं तथ्यों पर आधारित है ।

[ 'आयतत्वं तु चेन्नीचे' इत्यादि श्लोक नारदी शिक्षा का है एवं साम-गान से संबंधित है, यह बात ज्ञात नहीं होने से, इस श्लोक का अर्थ कतिपय विद्वानों ने विपर्यस्त किया है । एक पंडितमहोदय ने लिखा है:—

"मेरु से नीचे की ओर जितना जायंगे, स्वरों में उतनी ही उच्चता आती जायेगी । दारवी वीणा की इसी स्थिति को समक्ष रखते हुए नाट्यशास्त्र में कहा गया है:—'आयतत्वं तु चेन्नीचे'० अर्थात् "नीचे की स्थिति में श्रुति का आयतत्व होता है" इत्यादि ।

वास्तव में देखा जाय तो, 'आयतत्वं तु चेन्नीचे०' इत्यादि नाट्यशास्त्र में आया हुआ श्लोक प्रक्षिप्त होना चाहिए, क्यों कि यह श्लोक अलंकार-विषय में बीच में अचानक आया है, अर्थात् पूर्वापर-संबद्ध नहीं है । तदुपरान्त 'आयता, मृदु' इत्यादि श्रुति-जातियों का निर्देश तक नाट्यशास्त्र में कहाँ भी उपलब्ध नहीं है ।

'मार्दव' तथा 'आयतत्व' संज्ञाएँ **ना० शा०** में श्रुतिनिदर्शन—प्रकरण में (१८।२६) आयी हैं तथा 'मार्दव' और 'उत्कर्ष' शब्द द्विविधैक-मूर्च्छना-सिद्धि-प्रकरण में उपलब्ध हैं (२८।२७) । 'शैथिल्य' तथा 'आयत' संज्ञाएँ पखवाज-वादन के प्रकरण में आयी हैं:—

'शैथिल्यादायतत्वाच्च स्वरे गाम्भीर्यमिष्यते' ॥ ३४।२६ ॥

'शैथिल्यादायतत्वाच्च चर्मस्फोटनयाऽपि च ।
स्वराणां सम्भवः कार्यो मार्जनासु प्रयोक्तृभिः' ॥ ११२ ॥

'मार्जना' अर्थात् पखवाज आदि चर्मवाद्य विशिष्ट स्वरों में लगाना । 'मार्दव' का पर्याय 'शैथिल्य' इन श्लोकों में प्रयुक्त हुआ है । श्रुति-निदर्शन एवं द्विविधैक-मूर्च्छना-सिद्धि के प्रकरण में प्रयुक्त 'अपकर्ष' तथा 'उत्कर्ष'



**कथ्यन्ते नामतः ।**

**तीव्रा कुमुद्वती मन्दा छन्दोवत्यपरा स्मृता ।**
**तथा दयावती प्रोक्ता रञ्जनी रतिका¹ तथा ॥ ९३ ॥**
**रौद्री क्रोधा तथा² वज्री, ततश्चैव प्रसारिणी ।**
**प्रीतिश्च मार्जनी चैव क्षिती रक्ता ततः पुनः ॥ ९४ ॥**
**तथा सन्दीपनी प्रोक्ता तथैवाऽलापिनीति च ।**
**मदन्ती रोहिणी रम्या तथोग्रा क्षोभिणी ह्यपि ॥ ९५ ॥**
**षड्जादिषु क्रमादेता यावत्यो यत्र संश्रिताः ।**
**श्रुतयः सम्यगधुना तदत्र परिकीर्त्यते ॥ ९६ ॥**
**स्मृतौ निषादगान्धारौ द्विश्रुती श्रुतिवेदिभिः ।**
**ऋषभो धैवतश्चैव त्रिश्रुती परिकीर्तितौ ॥ ९७ ॥**
**ते चतुःश्रुतिकाः प्रोक्ताः षड्जमध्यम-पञ्चमाः ।**
**दीप्ताऽऽयता मृदुर्मध्या षड्जे श्रुतिचतुष्टयम् ॥ ९८ ॥**
**करुणा मध्या मृदुश्चेति तिस्रस्तु ऋषभे मताः ।**
**दीप्ताऽऽयता च गान्धारे मध्यमाख्ये स्वरे पुनः ॥ ९९ ॥**
**दीप्ताऽऽयता मृदुर्मध्या चतस्रः श्रुतयो मताः ।**
**मृदु-मध्याऽऽयताख्याश्च पञ्चमे करुणा तथा ॥ १०० ॥**
**करुणाऽऽयता च मध्या च धैवतेऽपि श्रुतित्रयम् ।**
**दीप्ता मध्या निषादेऽपि षड्जग्रामे श्रुतिक्रमः ॥ १०१ ॥**

शब्द 'मार्दव' तथा 'आयतत्व' के पर्यायरूप स्पष्ट हैं । भरतकालीन वीणाएँ हार्प-सदृश थीं, अतः इस वीणाओं के एवं पखवाज के स्वरों को उतार-चढाने की क्रिया एकसमान थी और इस प्रकार के उतार-चढाव के लिए भरतमुनि ने 'मार्दव' और 'आयतत्व' शब्दों का प्रयोग किया है । ]

M: १ रक्तिका २ तथावज्री

F: (९५–१०१) R १।३।२७–३१

आईने-अकबरी तथा उर्दू ग्रंथों ने ग्राममूर्च्छनादि भारतीय पद्धति ही स्वीकृत की है। आज भी अरबी-ईरानी संगीत भारतीय संगीत की तुलना में निम्न श्रेणी का तथा अविकसित ही है। अतः भारतीयों के लिए ईरानी संगीत में विशेष ग्रहणीय कुछ था ही नहीं। इस युग में कतिपय ईरानी-अरबी राग तथा तानों की कुछ छटाएँ भारतीय संगीतकारों ने अपनायी होंगी। प्रचलित टप्पा-गायन में अफगानी-ईरानी तानों का कुछ ढंग पाया जाता है। तुरुष्क गौड, तुरुष्क तोडी इ० यावनी रागों का निर्देश **रत्नाकर** ने किया है। तत्पश्चात् के ग्रंथकार **पुंडरीक** विठ्ठल आदि ने इराक, माहूर आदि ईरानी रागों के निर्देश तुलना-सहित किये हैं।

vi. ग्रीक, ईरानी एवं भारतीय संगीत में कतिपय शास्त्रीय संज्ञाएँ तथा वाद्यों के नाम मिलते-जुलते हैं। मध्ययुगीन अरबी संगीत की संज्ञाएँ ग्रीक, ईरानी तथा भारतीय संगीत से अङ्गीकृत की गयी हैं :–'The most of the technical terms are borrowed from Persian and Indian Language' (M. Arab, p. 114-185) परन्तु अधिक खोज करने के बाद ज्ञात होता है कि ग्रीक, भारतीय आदि वाद्यों के नाम मूलतः सुमेरियन् और खाल्डियन् नामों से सम्बन्धित हैं। इस विषय में कई उदाहरण नीचे दे रहे हैं:–

(१) **सुमेरियन्** :– गिस्-बन्; **इजिप्शियन्** :– बन्, बेन, बईन; **संस्कृत** :– वीणा, पिनाकी; **सयामी** :– पिन; **कंबोडियन्** :– किन; **हिन्दी** :– बीन

(२) **सुमे**०:–पन्-तुर (**जॉर्जियन्**-'तर', 'थिर'; 'तुर'= छोटा + पन् = धनुष्य) **जॉर्जियन्**:–पंतुरी; **आर्मेनियन्**:–पंडीर; **यूरोपियन्**:–पॅन्डोरा; **अरब-ईरानी**:–तुंबूर

ग्रीक्स, भारतीय आर्य एवं प्राचीन ईरानी लोगों का आनुवंशिक तथा सांस्कृतिक बातों में पारस्परिक घनिष्ठ संबंध था, अतः इन जातियों की विद्या तथा कलाओं में बहुत कुछ समानता भी थी। इसके अतिरिक्त यह भी स्मरणीय है कि प्राचीन ग्रीस से मध्यएशिया एवं इजिप्त तक के अंचल में संगीत की एक ही प्रणाली प्रचलित थी। यह प्रणाली श्रुति-ग्राम मूर्च्छना के तत्त्वों पर ही आधारित थी, जिसकी विस्तृत चर्चा एक पृथक् विषय है।

[अ० = अरेबियन; ई० = ईरानी; इं० = इंग्लीश; **असीरि**० = असीरियन; **सं**० = संस्कृत; **सुमे**० = सुमेरियन; **जॉर्जि**० = जॉर्जियन्; **खाल्डी**० = खाल्डीयन; **हिं**० = हिंदी; **अक्का**० = अक्काडीयन्;]

**सुमे**०:–इनिने (इनिन – ए = सप्त + स्वर); **संस्कृत**०:–वेणु

**सुमे**०:–ना; **अक्काडियन्**०:–नबु; **अरबी**:–ने, सुरनई; ई०–नाई; अंबान = Bag-pipe **हिं**०:–शहनाई

**सिरीयन्**०:–तबिल; **जॉर्जि**०:–डबडबी; **सं**०:–दुन्दुभि

**सुमे**०:–अडब, अडप; **अरबी**:–तब्ल; **मोरक्को**:–डफ; **हिब्रू**:–टोफ; **सं**:–डमरू; **हिं**०:–डफ

**खाल्डी**०–कत्रल (इ० पू० ११००); सं०:–करताल

(३) **सुमे**०:-शिन्निदु = दो तारवाली; **असीरियन्**:–शलस्तु = तीन तारवाली (वीणा); **ईरानी**:–शस्तार = छः तारवाली; **संस्कृतः**–चित्रा; **हिन्दी**:–सितार; **ग्रीक**:–किथारा;



**लेटिन्**:–सिथारा; **इटैलियन्**:–चितारा; **स्पैनिश**:–गिटारा; **अँग्लोसॅक्सन्**:–सिटेर; **पुरानी इंग्लिश**:–सिट्र्न; **जर्मन्**:–झिटर

**सिथारा** वीणा का प्रचार मध्ययुगीन यूरप में अत्यधिक था। स्टिरियन् तथा बव्हेरियन आल्प्स् पहाड़ के काश्तकारों का यह एक परंपरागत वाद्य था, जिसे भूमि पर आड़ी रखकर अंगुष्ठ, दूसरी और तीसरी अंगुलि से बजाया जाता था। अंगुष्ठ में एक छल्ला (ring) डालते थे। मुक्त तन्त्रियाँ षड्ज, मध्यम तथा पंचम में मिलायी जाती थीं। इस वीणा में पर्दे भी होते थे; किन्तु कई तन्त्रियाँ मुक्त प्रकार से और कई पर्दों पर दबा कर बजायी जाती थीं (Catg. Mus, p. 168)।

**ग्रीक**:–हार्मोनिया; **सं**०:–ग्राम; **अ**०:–मज्रा; **ग्रीक**:–टोनोइ; **सं**०:–तान; **अ**०:–तानिन; **इं**०:–टोन

**ग्रीक**:–जेनेरा; **सं**०:–जाति; **अ**०:–अज्नास

**सुमे**०:–करन (इ० पू० १३९०); **अक्का**:–करनु; ई०:–करन; **हिं**०:–कर्णा

**सुमे**०:–सीम, सिमिड्, सीमु; **सं**०:–शृंग

**असीरि**०:–एरसेमा; **हिब्रु**:–झमारू, झिम्रा; **सं**०:–साम; **इं**०:–साम (Psalm)

**असीरि**०: नगु; **सं**०:–नाद; अ० नग्म (= स्वर); **हिं**०: नगारा

**असीरि**०:–निगुत; **सं**०:–गीत (संगीत); **हिब्रु**:–नगन (=वादन); अ०:–घीना (गायन); निगिना (= वादन)

**असीरि**०:–शिरू (hymn – मंत्र); **सं**०:–ऋक्; **ई**०:–शिर (गीत); **अ**०:–शर्रू, शाहीर (गायक); [**सं**०:–ऋषी (गीत-रचनाकार)

**सं**०:–षड्ज; **अ**०:–सजाह, शुहाज, शियाह (सप्तक)

**सं**०:– अंश; **अ**०:–अक्षाम (= विभाग)

**सं**०:–अवसान; **अ**०:–अवझान (measures)

**सं**०:–किंनरी; **अ**०:–किरन, किन्नार, किन्नीर; **हिब्रु**०:–किन्नॉर; **चिनी**:–किन

**ईरानी**:–कमान; **सं**०:–कम्रा

**सं**०:–दारवी (वीणा); अः–उद (= लकडी, wood)

अ०:–शाहरूद (arch-lute); **हिं**०:–सरोद.

[Ref: Sumer. Mus.; Mus. Anc. Nat.; Catg. Mus.; Anc. Arab. M. Instru.; Hist. Fact. Arab.; Hist. Arab. Mus.; M. Instru. Arab.; Encycl. Mus., I.]

## २ वेद-कालीन वीणा वीणाएँ

i. संगीत के विकास में वीणा-वाद्यों का सहकार अत्यंत आवश्यक एवं महत्वपूर्ण माना गया है। स्वरस्थान, स्वर-सप्तक, स्वर-संवाद, गमक क्रिया इत्यादि का उद्भव तथा ज्ञान तन्त्री-वाद्यों की सहायता से ही हो सकता है। स्वयम्भू स्वरों की अनुभूति भी तानपूरे जैसी उच्च श्रेणी की विशिष्ट वीणा द्वारा ही हो सकती है। सारांश राग-संगीत का तथा संगीतशास्त्र का निर्माण होना बहुतांश तन्त्री-वाद्यों के विकास पर निर्भर हैं। विशिष्ट युग की वीणाएँ ज्ञात होने से उस युग के

संगीत का स्वरूप भी ज्ञात हो सकता है। संगीत का इतिहास अवलोकन करने से प्रतीत होता है कि वाद्यों में प्रथम वाद्य वेणु निर्माण हुई।

ii. वेदों में वीणा के कुछ उल्लेख उपलब्ध हैं जो बहुत स्पष्ट नहीं हैं। वैदिक विद्वानों के मतानुसार 'कर्करी' एवं 'गर्गरी' शब्द ऋग्वेद आदि में वीणा के अभिवाचक हैं (**ऋ० वे०** २।४३।३; ८।६९।९; **अ० वे०** ४।३७।४)। इसी प्रकार 'आडम्बर' शब्द वेद में वीणा के लिए प्रयुक्त हुआ है (**य० वा० सं०** ३०।६।१९।२०)। प्राचीन वीणाओं की नामावली में 'औदुंबरी' नाम नान्यभूपाल ने दिया है, जो आडंबर शब्द के सदृश है। इसके पश्चात् ऐतरेयारण्यक में वीणा का अस्पष्ट वर्णन उपलब्ध है:—

"अथ खल्वियं दैवी वीणा भवति, तदनुकृतिरसौ मानुषी वीणा भवति। यथाऽस्याः शिरः, एवममुष्याः शिरः; यथाऽस्या उदरमेवममुष्या अम्भणम्; यथाऽस्यै जिह्वा, एवममुष्यै वादनम्; यथाऽस्यास्तन्त्रयः, एवममुष्या अङ्गुलयः; यथाऽस्याः स्वराः, एवममुष्याः स्वराः; यथाऽस्याः स्पर्शाः, एवममुष्याः स्पर्शाः; यथा ह्येवेयं शब्दवती तर्द्मवती, एवमसौ शब्दवती तर्द्मवती, यथा ह्येवेयं लोमशेन चर्मणाऽपिहिता भवति, एवमसौ लोमशेन चर्मणाऽपिहिता।" इ०
—**ऐ० आ०** ३।२।५

वीणा के उपर्युक्त वर्णन से इतना ही ज्ञात होता है, कि इस वीणा में तन्त्रियाँ तथा बालवाला चमड़ा लगाया जाता था। तर्द्म का अर्थ है सुराख।

**हार्प** (कानून) वीणा बहुत ही प्राचीन वाद्य है। आठ तारवाला सुमेरियन् कानून का चित्र उपलब्ध हुआ, है, जो ई० पू० २००० वर्ष पहले का माना जाता है (Sumer. Mus. p. 36)। कानून-जातिक वीणाओं का प्रचलन प्राचीन एशिया माइनर, चीन तथा इजिप्त आदि देशों में अत्यधिक रहा; बाद में उसका प्रचार यूरप में भी हुआ। इजिप्त और एशिया माइनर में इस वीणा की प्राचीन मूर्ति तथा चित्र आदि विपुल उपलब्ध हुए हैं। भारत में अमरावती (द्वितीय शती), गोली गुंतुर (२५० ई०) सांची आदि के मंदिरों में तथा समुद्रगुप्त (३३०–३७० ई०) और कुमारगुप्त (४१४–४४५ ई०) की मुद्रा में हार्प की मूर्ति पायी गयी है।

iii. वैदिक 'आघाटी' का अर्थ एक लेखक ने वीणा किया है (**मु०**, पृ० ४३); किन्तु वैदिक पंडितों के मतानुसार इस शब्द का अर्थ मँजिरा होता है (**अ० वे०**, ४।३७।४; **ऋ० वे०**, १०।१४६।२)। 'तुणव' तथा 'वाण' शब्द वेदों में बाँसुरी के लिए प्रयुक्त हुए हैं (**ऋ० वे०**, १।८५।१०)। वीणा-वाचक वैदिक तथा संस्कृत शब्द आडम्बर तथा औदुम्बरी दोनों पर्शियन 'तंबूर' शब्द से संबंधित प्रतीत होते हैं। अर्थात् यह केवल शब्द-साम्य समझना चाहिए। कारण, वेदों में उपलब्ध निर्देश वीणा के विशिष्ट स्वरूप के बोधक नहीं है।



## ३ भरत-कालीन वीणाएँ

i. भरतमुनि ने (१) चित्रा, (२) विपंची, (३) कच्छपी तथा (४) घोषक, इन चार वीणाओं का निर्देश किया है; इनमें प्रथम की दो वीणाएँ मुख्य एवं कच्छपी और घोषक को उपवीणाएँ कही हैं:—

'विपञ्ची चैव चित्रा च दारवीष्वङ्ग—संज्ञिते।
कच्छपी-घोषकादीनि प्रत्यङ्गानि तथैव च ॥ ३४। १४॥'

वीणाओं का वर्णन करनेवाला एक ही श्लोक नाट्यशास्त्र में उपलब्ध है, उससे इतना ही ज्ञात होता है, कि चित्रा वीणा में सात तार और विपंची में नौ तार लगाते थे तथा उनको क्रमशः उंगलियों से तथा 'कोण' से बजाया जाता था:—

'सप्ततन्त्री भवेच्चित्रा, विपञ्ची नवतन्त्रिका।
कोणवाद्या विपञ्ची स्याच्चित्रा चाङ्गुलि-वादना ॥ २९। १३४॥'

नान्यभूपाल ने चित्रा का वादक **मतंग** को बताया है एवं मतंग का अपर नाम चैत्रिक' कहा है:—

'चित्रोक्ता सप्ततन्त्रीभिर्वक्ति सप्त स्फुटान्स्वरान्।
मतंगो वादकस्तस्याश्चैत्रिको नाम नापरः॥'

नान्यभूपाल के कथनानुसार विपंची में काकल्यन्तरसहित सप्त स्वर के नौ तार होते थे:—

'पूर्ण-स्वरैर्नियमिता या प्राहुस्तां तु तद्विदः।
दारवीं सप्त—तन्त्रीकामित्याह मिथिलाधिपः॥
येषां सप्तस्वरा, ग्रामः काकल्यन्तर-संयुतः।
विदुस्तां नवतन्त्रीकां वीणां वीणाविदः सदा॥'

रत्नाकर ने प्राचीन घोषकादि पाँच वीणाओं का वर्णन किया है, उससे प्रतीत होता है, कि घोषक, चित्रा विपंची आदि चार वीणाएँ सरोद-जातिक थीं, तथा पाँचवीं मत्तकोकिला वीणा कानून जाति की थी।

ii. **मत्तकोकिला** में तीन सप्तक के लिए २१ तार थे, अतः वह मुख्य वीणा कहलाती थी:—

'तन्त्रीणामेकविंशत्या कीर्तिता मत्तकोकिला ॥६।११२॥
मुख्येयं सर्व-वीणानां त्रिस्थानैः सप्तभिः स्वरैः।
संपन्नत्वात्तदन्यास्तु तस्याः प्रत्यङ्गमीरिताः॥११३॥'

इक्कीस तारवाली वीणा का नाम नान्यदेव ने 'महती' दिया है और कहा है, कि इस दुनिया में नारद के अतिरिक्त अन्य कोई इस वीणा को बजा नहीं सकता:—

'एकविंशतितन्त्रीकां नारदोऽवादयन्मुनिः।
अत्र व्यक्तास्त्रयो ग्रामाः स्फुटाः सप्त स्वरा अपि॥
त्रि-ग्राम-स्वर-संख्याभिस्तन्त्रीभिर्महतीति या।

(इ) **पाणिनीय** शिक्षा में 'अलाबु' वीणा का निर्देश है, उसमें 'निर्घोष' शब्द प्रयुक्त हुआ है, जिससे अनुमान कर सकते हैं, कि अलाबु वीणा का प्रयोग तानपूरे के समान होता होगा :–

'अलाबु–वीणा–निर्घोषो दन्तमूल्यः स्वरानुगः ॥२३॥'

रशियन् लेखक डॉ० **मीरवर्थ** ने तानपुरे की ध्वनि को a pleasant humming sound इन शब्दों से वर्णित किया है। (Instru., p. 8) यही अभिप्राय 'निर्घोष' शब्द से व्यक्त होता है। अलाबु शब्द से तुंबी-फल का अर्थ ध्वनित होता है। तानपुरे की पर्यायी संज्ञा 'तंबोरा' यह भी तुंबीफल की अभिवाचक होगी, यद्यपि अनेक प्रकार की 'तंबूर' वीणा ईरानी-अरबी संगीत में मध्ययुग में प्रचलित थी।

अलाबु वीणा में दो तार लगाये जाते थे, ऐसा नान्यदेव का कथन है:–

'द्वितन्त्रीका तु विज्ञेया, अलाबूशाङ्ग–संज्ञिता।' (–पृ० १८४)

अलाबु वीणा का निर्देश अन्य ग्रन्थों में उपलब्ध नहीं है।

(उ) **तानपुरे** को फ्रेन्च पं० **ग्रॉसो** ( J. Grosset ) ने तुंबरू वीणा बतायी है ( Encycl. Mus. I, p. 346 ), किन्तु तुंबरू वीणा का नाम ही कल्पित है।

ix. ष० ग्रामिक सप्तक के शुद्ध गान्धार को दो श्रुति चढा करने से ष० ग्रामिक वीणा की म० ग्रामिक वीणा बन जाती थी, इस युक्ति को भरतमुनि ने 'द्विविधैक-मूर्च्छना' की विधि कही है। इस विधि से भी सिद्ध होता है कि, भरत संगीत की वीणाएँ कानून–जातिक थीं तथा उनका स्वरक्षेत्र संकुचित था। अनेक वीणाओं के एक साथ वादन की रीति भरतयुग में 'करण' नाम से प्रचलित थी। प्रायः दो या तीन वीणाओं से दो या तीन सप्तक का क्षेत्र प्राप्त करने के लिये 'करण' का उपयोग किया जाता होगा। संकुचित वीणाओं के कारण ही भरत के समय में मूर्च्छना-क्रिया अनिवार्य रूपेण आवश्यक थी। इसी प्रकार मूर्च्छना के संपूर्ण, षाडव, ओडव तथा सान्तरा या सकाकली प्रकार भरतसंगीत में पृथक् पृथक् मानते थे, इसमें भी मर्यादित क्षेत्रयुक्त कानून वीणा का कारण होना चाहिए।

तानीकरण में वर्जित स्वर का अर्थात् स्वर की तन्त्री का 'प्रवेश' प्रकर्ष द्वारा याने चढ़ा कर अथवा 'मार्दव' द्वारा याने उतार कर पूर्वोत्तर स्वर में कर लेने को कहा है, यह क्रिया कानून वीणा के लिये ही आवश्यक है। उसी प्रकार ग्रामों में मूर्च्छनाओं के अनेक द्विरुक्त प्रकार तथा तानों के गणितागत असंख्य प्रकार संकुचित कानून पर अपेक्षित स्वरक्षेत्र स्थापन करने के प्रयत्न-रूप पैदा हुए थे। ग्रीक संगीत में भी यही प्रचार था। ( Artx., p. 19-20; H., p. 269 ]

x. बृ० दे० का वाद्याध्याय लुप्त है। तान-प्रकरण में मतंग ने 'षट्षष्टितन्त्री' तथा 'शततन्त्री' इस प्रकार दो वीणाओं का निर्देश किया है :–

'तदेवमेतेषां स्वराणां तान विधानं षट्षष्टितन्त्र्यां शततन्त्र्यां चोपलभ्यते।' (पृ० ३१)

**नान्यदेव** का कथन है कि उक्त वीणाएँ यज्ञ संगीत में प्रयुक्त होती थीं :–

'अथौ द्वादश तन्त्र्यश्च यासां तन्त्र्याः शतं तथा।
ताः सर्वा यज्ञयोगिन्यो वीणा वीणाद-नामिका (?) ॥'



सितार जैसी पर्देवाली वीणाएँ, 'ख्याल'-प्रबंध तथा थाट-वर्गीकरण आदि अमीर **खुसरो** ने निर्माण किया, ऐसा कतिपय विद्वानों ने लिखा है। पर्देवाली वीणा का इतिहास पूर्व में ही देखा जा चुका है। कौल एवम् तराना खुसरो ने **समत** तथा **तेतार** के सहाय से बनाये, ऐसा आईने-अकबरी के लेखक ने लिखा है ( Aa.-Tg. e., p. 204 )। खुसरो फारसी के कवि थे, जिस कारण से कौलकव्वाली गीतों की तर्जें बनाने के लिए उन्हें गायकों का सहाय लेना पड़ा होगा। एक पंडित ने उक्त 'समत' को संगीत 'समिति' तक बना डाली है! ( बृ०, पृ० ३०८ ) वीणाएँ तथा थाट आदि पैदा करने का श्रेय आईने-अकबरी ने **खुसरो** को नहीं दिया है। इस सम्बन्ध में मुस्लिम गायक वादकों से सुनी हुई किंवदंतियों के आधार पर श्री शौरीन्द्रमोहन **टागोर** तथा कॅ० **विलार्ड** ने जो कुछ लिखा है, उससे यह अद्भुत कल्पनाओं का जन्म हुआ। तत्पश्चात् हिन्दुस्तानी संगीत-शास्त्र के लेखकों ने एवं हिन्दुस्तानी संगीत को विकृत दृष्टि से देखनेवाले भरत-संगीत के भक्तों ने भी इन्हीं कपोल-कल्पित बातों को इतिहास मान कर दोहराने से इन बातों का अत्यधिक प्रचार हुआ। खुसरो ने संगीत के कोई आविष्कार किये होते, तो उसने लिखी हुई आत्मचरित्र की पुस्तक में उसका उल्लेख वह अवश्य करता। परन्तु वैसा उल्लेख खुसरो के आत्म चरित्र में उपलब्ध नहीं है (Khus., p. 238-240)।



## ४ वैज्ञानिक स्वर–सप्तक की सिद्धि

i. वैज्ञानिक (= पाश्चात्य) स्वर–सप्तकों की सिद्धि स्वयंभू ( Harmonics ) स्वरों के आधार पर की जाती है। किसी भी एक स्वर द्वारा उसके साथ अनेक स्वर सूक्ष्म रूप में पैदा होते हैं, जिनको उत्स्वर ( Upper partials ) नाम से पहचानते हैं। ऐसे अनेक उत्स्वरों में से द्वितीय स्वर तार षड्ज, तृतीय पंचम तथा पाँचवा उत्स्वर तीव्र गान्धार अभ्यास से सुने जा सकते हैं। षड्ज के साथ का इन स्वरों का मिश्रण, अनेक वैज्ञानिक कारणों से, सुननेवाले को सुखदायी प्रतीत होता है; अतः इन स्वरों को षड्ज के संवादी कहा जाता है। इनके आगे के उत्स्वर सातवाँ आदि बहुत ही कम सुनाई देते हैं। षड्ज के साथ होनेवाला पंचम का केवल एक ही संवाद शास्त्रकारों को अभी अभी तक ज्ञात था। षड्ज के साथ तीव्र गान्धार का संवाद भी कुछ अंश तक होता है, यह सिद्धान्त जर्मन् विज्ञानवेत्ता **हेल्महोल्ट्ज़** ( १८६२ ई० ) ने प्रयोगों द्वारा सिद्ध करने के पश्चात् उन्नीसवीं शती में ही सर्वमान्य हुआ।

वैज्ञानिक स्वरशास्त्र के अनुसार आधारस्वर षड्ज द्वारा प्रथमतः **स्वर–त्रितय** का ज्येष्ठ सूत्र सिद्ध होता है, एवं तत्पश्चात् उसके प्रमुख संवादी पंचम का स्वर–सूत्र सिद्ध होता है। 'मध्यम' नामक स्वर षड्ज–पंचम का ही व्यत्यास रूप है, अर्थात् सा प यही म सां है। स्वर–सप्तक के निर्मिति में उक्त तीन प्रमुख स्वरों के त्रि-स्वर-सूत्र कारण हैं, जो इस प्रकार हैं :—

सा → ग → प
म → ध → सां
प → नि → रें

इस ज्येष्ठ सूत्र ( Major chord ) द्वारा निर्माण हुए सप्तक को ज्येष्ठ थाट ( Minor Mode ) नाम दिया गया है ।

तीव्र गान्धार की अपेक्षा षड्ज के साथ कोमल गान्धार का संवाद अत्यल्प होता है : ग-प स्वरान्तर ही सा-ग स्वरान्तर को पैदा करता है । सा–ग–प स्वरत्रयी को **कनिष्ठ सूत्र** कहते हैं तथा कनिष्ठ सूत्र के आधार पर कनिष्ठ थाट ( Minor mode ) निर्माण होता है । कनिष्ठ थाट के आधारभूत स्वर–सूत्र निम्ननिर्दिष्ट हैं :—

सा → ग → प
म → ध → सां
प → नि → रें

हिन्दुस्तानी **जौनपुरी** का थाट ही पाश्चात्य कनिष्ठ थाट होता है ।

सारांश, वैज्ञानिक स्वर–सप्तक षड्ज के तृतीय तथा पंचम स्वयंभू स्वरों द्वारा पैदा होनेवाले स्वरों से बनता है, इसलिए उस सप्तक का सम्पूर्ण आधार षड्ज–स्वर की बलिष्ठता पर अवलंबित है । षड्ज स्वर का प्रामुख्य यदि न हो, तो सप्तक की उत्पत्ति में उसके स्वयंभू स्वर कार्यकारी नहीं होंगे तथा न स्वयंभू जन्य स्वर–सप्तक भी निर्माण हो सकेगा । सप्तक में यदि एक ही स्थायी होकर उसके सभी स्वर तृतीय-पंचम ( $ग_n$ प ) स्वयम्भू द्वारा पैदा हुए हों, तो ही ऐसे सप्तक को वैज्ञानिक सप्तक कहा जाता है:—

"The major made, as we have seen, permits the requisitions of tonality to be most easily and completely united with harmonic completeness. Every tone of its scale can be employed as a constituent of the musical tone of the tonic, the dominant, or the sub-dominant, because these fundamental tones of the mode are also Fundamental tones of major chords. This is not equally the case in the other ancient tonal modes.




इत्यादि ( H., p. 293 )

इसमें 1 वैज्ञानिक शुद्ध बिलावल का सप्तक है तथा 2 वही सप्तक मध्यम-स्थायी-युक्त है, अर्थात् मध्यम स्वर से प्रारंभित हुआ शुद्ध बिलावल ही है, जिसके स्वर क्रमशः इस प्रकार हैं :–

**म प ध नि स रे ग मं**



इसको वैज्ञानिक म० ग्राम कह सकते हैं । उपरोक्त 1 और 2 में स्वर-सूत्र + तथा – चिन्हों द्वारा निर्दिष्ट किये हैं । ज्येष्ठ तृतीय (=स-ग) + चिन्ह द्वारा एवं कनिष्ठ तृतीय (=स–ग॒) – चिन्ह द्वारा व्यक्त किये गये हैं ।

ii. वैज्ञानिक सप्तकों की विशेष आवश्यकता हार्मनी संगीत के लिए मानते हैं, तथापि राग-संगीत ( melody ) में भी वैज्ञानिक सप्तकों का ही प्रयोग अभीष्ट अर्थात् सुरीला होता है, ऐसा स्वरवैज्ञानिकों द्वारा प्रतिपादन है :–

'It has been found that, melody, or the pleasing succession of notes, required the choice of notes which are now known to be related by simple frequency ratios' (Sound., p., 193 ).

iii. षड्जाधारित सप्तक में प–भावी c : १८२ रि (=$रि_3$ ) को ग्राह्य माननेवाले एक दो पाश्चात्य पंडित भी हैं । उदाहरणार्थ **कॉर्नेरूप** ने लिखा है :–

'I insist my perpendicular tonal zone as described...........as to make it clear at once that $d = \frac{10}{9}$ and not $d = \frac{9}{8}$, (Acoust., p. 24).

$\frac{10}{9}$ ऋषभ मध्यमाधारित ग्राह्य करने के लिए **हेल्महोल्ट्ज्** ने भी कहा है ( H., p. 274 ) । वैज्ञानिक सप्तक में रि ध–संवाद का अभाव है तथा रि म स्वरान्तर यथावत् कनिष्ठ तृतीय ( = सग॒ ) नहीं है, यह उसका वैगुण्य मानना पडेगा; किन्तु साथ साथ यह भी कहना पडेगा कि यह सप्तक ही अत्यधिक सुसंवादी है:—

'But even in the modern scale all the intervals are not perfectly consonant............It is true that, as we have seen, it lends itself easily to certain naturally harmonious and pleasant combinations, and this is probably all that can be said in its favour'. ( Philm., p. 136–137 ).

ऐसे ऐसे मत प्रदर्शन से यह नहीं माना जाय कि वैज्ञानिक सप्तक के ज्येष्ठ कनिष्ठ–सूत्रादि सिद्धान्त निर्बल अथवा मतभेदयुक्त हैं । इस संबंध में उपरोक्त लेखकों ने ही लिखा है कि:—

"Colour–blind people are able to percieve but one or two primary colours............The 'interval deafness' of the Pythagoreans rendered them able to hear only two primitive intervals — the Octave and the Fifth." (Acoust., p. 24 ).

iv. यूरप में हार्मोनिक्स (= स्वयंभू ) स्वरों की कल्पना हेल्महोल्ट्ज् से दो शती पहले उद्भूत हुई थी, जो फ्रेन्च लेखक **मर्सेन्ने** ( १६३६ ई० ) और **बूल्हाउस** ( १८३५ ई० ) आदि लेखकों के लेखों में उपलब्ध होती है । परन्तु सांगीतिक स्वरों की उत्पत्ति, स्वर–संवाद, स्वर–विवाद, श्रवणेन्द्रिय द्वारा स्वर–ग्रहण, इत्यादि क्रियाओं में मूलतत्त्व हार्मोनिक्स ही हैं, यह मौलिक आविष्कार अनेक वैज्ञानिक प्रयोगों द्वारा हेल्महोल्ट्ज् ने ही सिद्ध किया । मानो यह महान् कार्य के लिए ही भगवान् ने उसको पैदा किया था, जैसा एक विद्वान् ने लिखा है:—

"It was reserved for Helmholtze te solve the problem (p. 38); This is the great discovery of Helmholtz. In its complete form it is entirely new; it solves a problem of the greatest interest; the demonstration is most conclusive and admirable, and we are justified in pronouncing it perhaps the greatest advance in musical acoustics that has been made since the study of sound assumed a scientific form." (Philm., p. 47)

हेलमहोल्ट्ज् के इन आविष्कारों ने मानो, संगीत की दुनिया को एक प्रचंड आघात दे कर चिरनिद्रा में से जागृत किया! हेलमहोल्ट्ज् के आविष्कार ग्रंथरूप में प्रथम १८३६ ई० में प्रसिद्ध हुए, उस समय तक संगीतशास्त्र में षड्ज के मध्यम, पंचम तथा तार षड्ज यह तीन ही संवाद माने जाते थे।

v. भारतीय संगीतशास्त्रकारों ने मध्यम और पंचम दो ही संवाद कहे हैं। उन्हों ने स्वरको अनुरणनात्मक कहा है; यह अनुरणन ही हार्मोनिक्स–युक्त होता है एवं सांगीतिक स्वरों के लिए ऐसे अनुरणन की विशेष आवश्यकता होती है। आवाज के इसी गुण का निर्देश **रत्नाकर** ने 'अनुध्वनि' संज्ञा द्वारा किया भी है:—

"तारानुध्वनि-माधुर्य-रक्ति-गाम्भीर्य-मार्दवैः ।
घनता-स्निग्धता-कान्ति-प्राचुर्यादि-गुणैर्युतम् ॥ ३।८३ ॥
तत्सुशारीरमित्युक्तं लक्ष्य-लक्षण-कोविदैः ॥ ८४ ॥"

'कुशारीर' अर्थात् खराब आवाज का एक लक्षण रत्नाकर ने 'अनुस्वान-विहीनत्व' बतलाया है। विज्ञान के अभाव के कारण हमारे संगीतशास्त्रकार इससे आगे प्रगति न कर सके, इसमें उनका दोष नहीं है। तानपुरे का प्रचलन होने के पश्चात् भी गत पचास–साठ वर्षों के पूर्व तक तानपूरे में सुनाई देते स्वयंभू गान्धार आदि का पता तक हमारे गायकों को चला नहीं था, यद्यपि तानपूरे की विशिष्ट गूँज को वे चाहते थे तथा उसका महत्त्व समझते थे। तानपूरा आदि वाद्यों के स्वयंभू स्वरों को यथावत् समझनेवाले तथा ऐसे स्वरों का आविष्कार एवं गायन में प्रयोग करनेवाले प्रथम गायक स्व० **अबदुलकरीम**खाँसाहब हुए। निषाद का तानपूरा भी इन्हींका आविष्कार है। स्वयंभू स्वरों पर आधारित आधुनिक श्रुतिवाद के आद्य प्रणेता स्व० पं० **देवल** ने इन्हीं खाँसाहब के सहकार से ही अपना संशोधनकार्य सिद्ध किया (Study. Mus., p. 4, 7, 14, 32, 46 etc.)।

vi. **भारतीय राग–संगीत** में, विशेषतः हिंदुस्तानी रागरूपों के निर्माण में यही ज्येष्ठ–सूत्र तथा कनिष्ठसूत्र के मूलतत्त्व रहे हैं। ज्येष्ठसूत्र स–ग–प–नि का उदाहरण शंकरा तथा हंसध्वनि राग में उपलब्ध है। स–ग–प तथा प–नि–सं इन दो कनिष्ठसूत्रों के संयोग से भीमपलासी का आरोहरूप निर्माण हुआ है। ज्येष्ठ तथा कनिष्ठ स्वरसूत्रों का संयोग अन्य अनेक रागों में विद्यमान है, उदाहरणार्थः–सारंग, भूपाली, तिलंग, मालकौंस, दरबारी, जौनपुरी इत्यादि। संपूर्ण रागों का बर्ताव भी स्वरसूत्रों पर आधारित है। रत्नाकरोक्त 'अन्तर-मार्ग' तथा अधुना-प्रसिद्ध 'स्वर-संगति' की क्रिया इन्हीं दो स्वरसूत्रों पर प्रायः आधारित होती हैं।



मालकौंस तथा ललत क्रमशः भीमपलास (आरोहरूप) तथा तोडी के व्यत्यास (inversion) से अर्थात् षड्ज को मध्यम करने से पैदा हुए हैं।

तीव्रमध्यमयुक्त कतिपय राग तीव्र निषाद को षड्ज करने पर पैदा हुए हैं। इसका अधिक विचार यहाँ नहीं किया जा सकता।



## ५ भरत-संगीत में सप्तक के स्वर–संवाद

i. नौ तथा तेरह श्रुति पर स्थित होनेवाले स्वर परस्पर संवादी होते हैं, ऐसा नियम भरत से रत्नाकर तक के सभी ग्रंथकारों ने कहा है। इस नियम के अनुसार भरत के स्वरों में मध्यम का निषाद के साथ नौ श्रुति का तथा अन्तर-गान्धार का काकली-निषाद से तेरह श्रुति का संवाद होता है। भरतोक्त द्विविधैक-मूर्छना-क्रिया द्वारा भी मध्यम-निषाद का तथा अन्तर–धैवत का परस्पर संवाद अनुमानित हो जाता है:–

**द्विविधैक-मूर्च्छना** द्वारा षड्ज ग्रामिक गान्धार को दो श्रुति चढाने से एवं षड्ज को मध्यम मानने से षड्जग्राम का मध्यमग्राम बन जाता है। इसके विपरीत मध्यमग्रामिक धैवत को दो श्रुति उतारने से एवं मध्यम को षड्ज मान लेने से म० ग्राम का ष० ग्राम बन जाता है:–

| | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | **ष० ग्रा०** → | स | ३रि | ४ग | म | प | ३ध | नि |
| | **म० ग्रा०** → | म | ३प | ४ध | नि | सं | ३रें | गं |
| २ | **म० ग्रा०** → | म | ३प | २ध | नि | सं | ३रें | गं |
| | **ष० ग्रा०** → | स | ३रि | ग | म | प | ३ध | नि |

भरतोक्त इस प्रयोग के अनुसार अन्तर-गान्धार तथा धैवत परस्पर संवादी प्रतीत होते हैं, उसी प्रकार मध्यम तथा निषाद भी परस्पर संवादी होते हैं। परन्तु यह एक कुतूहल का विषय है, कि षड्जग्राम के इस चतुःश्रुतिक गान्धार को भरत ने न तो अन्तर-गान्धार नाम से संज्ञित किया है, और न मध्यम–निषादों को परस्पर संवादी भी कहा है। भरत ने जिन संवादी स्वरों का उल्लेख किया है, उनमें अन्तर–धैवतों का तथा मध्यम–निषादों का समावेश नहीं है। इसका अर्थ यही होता है; कि यह स्वर यद्यपि परस्पर संवादी प्रतीत होते हैं, परन्तु वस्तुतः उनका **पूर्ण**तया संवाद नहीं होता था अथवा भरतादिकों के स्वर–संवादों के सिद्धान्त कुछ और ही थे।

ii. रत्नाकर के 'निगावन्य-विवादिनौ। रिधयोरेव वा स्यातां तौ, तयोर्वा रिधावपि ॥१।३।४९॥'

इस वचन की टीका में **कल्लिनाथ** ने मध्यम-निषाद के संवाद का स्पष्ट निर्देश किया है:–

"शुद्धयोर्मध्यम-निषादयोः परस्परं संवादित्वदर्शनादित्यपरितोषेण पक्षान्तरमाह:–'रि-धयोरेव वा०' इति।" **सिंहभूपाल** ने यह संवाद केवल म० ग्राम में बताया है:–'निषादस्य

गान्धार-मध्यमौ, इति । मध्यमस्य षड्ज-निषादौ ।' परन्तु स्वयं **रत्नाकर** ने म-नि-संवाद का प्रत्यक्ष निर्देश नहीं किया है ।

iii. **मतंग** ने संवादित्व के संबंध में समश्रुतिकत्व का एक और नियम प्रस्तुत किया है:— 'संवादिनस्तु पुनः सम-श्रुतिकत्वे सति त्रयोदश—नवान्तरत्वे वाऽन्योऽन्यं बोद्धव्यः।' (पृ० १४)

**मतंग** के स्पष्टीकरणानुसार समश्रुतिक संवादी स्वरों की जोड़ियों में से उनको आपस में बदल देने पर अंशादि कार्य तथा मूर्च्छना—प्रयोग सफल हो सकता है । षड्ज के बदले मध्यम अथवा पंचम, ऋषभ के बदले धैवत, एवं गान्धार के बदले निषाद लेने से अथवा इसके विपरीत करने पर अंशादि-व्यवस्था तथा मूर्च्छना-व्यवस्था हो सकती है, ऐसा मतंग का **निवेदन** है । ऋषभांश रेवगुप्त राग तथा ध-ग्रहांश ककुभ राग इस दृष्टि से परस्परों के प्रतिनिधि होते हैं, ऐसा भी मतंग ने उदाहरण दे कर स्पष्ट किया है:—

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| **रेवगुप्तः**— | रि | ग | म, | ४प | ध | नि |
| | \| | \| | \| | \| | \| | \| |
| **ककुभः**— | ध | नि | स, | ३रि | ग | म |

iv. मतंग ने रेवगुप्त तथा ककुभ का मूर्च्छनासाम्य बताया है, परन्तु इससे ष० ग्रामिक रेवगुप्त के चतुःश्रुतिक पंचम पर म० ग्रामिक ककुभ का त्रिश्रुतिक ऋषभ अधिष्ठित होता है; तथापि यह बाधा मतंग को प्रतीत नहीं हुई । इसका अर्थ यह होता है कि, इन ग्रंथकारों द्वारा कथित चतुःश्रुतिक स्वरों की भिन्नता केवल औपपत्तिक (Theoretical) थी, प्रत्यक्ष में वह विद्यमान नहीं थी । इस सम्बंध में अन्य प्रमाण पहले भी दिये जा चुके हैं ।

कतिपय आधुनिक विद्वान मानते हैं, कि चार, तीन आदि श्रुतियाँ क्रमशः षड्ज, ऋषभ आदि स्वरों के पूर्ववर्ती थीं, वे हिंदुस्थानी सप्तक में स्वरों के परवर्ती होकर बिलावल थाट निर्माण हुआ (**भात० क्र०** भाग ४, वि० प्र०, पृ० ६) । यह कल्पना सर्व प्रथम सर **जोन्स** ने तथा बाद में **पॅटर्सन** ने की है (Tg.C., p. 143,180), जो भूल से की गयी है ।



## ६ भरतोक्त सप्तक का वैज्ञानिक मूल्य

वैज्ञानिक स्वर-सप्तक, अर्थात् कोमल-तीव्र आदि सभी स्वर, स्वयंभू-स्वर-जन्य होते है, अर्थात् सप्तक के स्वर पंचम-भावी एवं तीव्रगान्धार-भावी होते हैं । वैज्ञानिक सप्तक का स्वीकार श्रुति पंडितों ने भरतसंगीत के लिए किया है; अर्थात् तीव्र-गान्धार-भावी और पंचम-भावी स्वरों द्वारा ही भरत-संगीत का स्वर-सप्तक निर्माण हुआ था, ऐसा उनका सिद्धांत है । यद्यपि उन्होंने वैज्ञानिक स्वरशास्त्र के सहाय से ही भरत का स्वर-सप्तक सिद्ध किया है, फिर भी उसमें वैज्ञानिक स्वरशास्त्र के मूलभूत सिद्धांतों का परिपालन यथावत् नहीं हुआ है । वैज्ञानिक स्वर-सप्तक का मूल आधार षड्ज (Key-note) तथा उसके स्वर-सूत्र हैं, जिसका सम्पूर्ण अनुसरण इनके 'भरतोक्त' स्वर-सप्तक में नहीं हुआ है; उदाहरणार्थ:—

(१) ष० ग्रामिक पंडितमान्य ऋषभ त्रिश्रुतिक है, परन्तु उसे षड्ज के सप्तक में वास्तविक स्थान नहीं है ।



(२) भरतोक्त ष० ग्रामिक **ग-नि** मध्यमभावी हैं, जो ष० के सप्तक में **अग्राह्य हैं ।**

(३) ष० ग्राम को मध्यमप्रधान सप्तक मान लिया, तो भी उसका कोमल गान्धार (मूलतः निषाद) मध्यम-भावी होने से अवैज्ञानिक है ।

(४) म० ग्रामिक सप्तक का भरतोक्त पंचम त्रिश्रुतिक है । मध्यम के स्थायी होने पर यह पंचम उस सप्तक में त्रिश्रुतिक ऋषभ बनता है, जो वैज्ञानिक दृष्टि से अग्राह्य है ।

किसी भी स्वर को षड्ज (=स्थायी) मान लेने बाद उसका ऋषभ उक्त षड्ज के पंचम का संवादी ही होना अपरिहार्य है । षड्जग्राम में यदि मध्यम को स्थायी बनाया जाय, तो निम्नस्थ ऋषभ $\frac{10}{9}$ अनुपात का ग्राह्य होगा; परन्तु उस समय वह ऋषभ वास्तव में धैवत होता है, क्योंकि मध्यम यदि स्थायी हो जाता है, तो उस सप्तक का वह षड्ज ही बन जाता है । इस योजनानुसार **म—स्थायीयुक्त** ष० ग्राम नि$_1$—(=मूल ष० ग्रामिक ग$_1$)—युक्त मेजर मोड बन जाता है ।

म—स्थायीयुक्त म० ग्रामिक सप्तक में प ३) यह रि ३) बनता है, जो इस सप्तक में भी कृत्रिम अत एव अग्राह्य स्वर है । भरतोत्तरकाल में स्थायी स्वर की कल्पना संपूर्ण विकसित होने पर शास्त्रकारों के रि ३) (= प ३) युक्त मध्यमग्राम का भी लोप हुआ । इसी प्रकार षड्जग्रामिक रि ३) सुधर के रि ४) होने बाद षड्जग्रामिक सप्तक काफी थाट बन गया । मध्ययुगीन उत्तर-भारतीय ग्रंथकारों का शुद्ध सप्तक यही था । अहोबल ने तार के विभाग द्वारा जो शुद्ध सप्तक के अर्थात् काफी थाट के स्वर बताये हैं, उनमें चतुःश्रुतिक अर्थात् प्रचलित तीव्र रे तथा वैज्ञानिक (= प्रचलित) कोमल ग-नि स्पष्ट और निर्विवाद विद्यमान हैं ।

यहाँ बतायी हुई रीति से ही भरतोक्त ग्रामसप्तकों का सरल तथा विज्ञानमान्य अर्थ लग सकता है । इस परिवर्तन को ऐतिहासिक आधार पर्याप्त रूप से प्राप्त हैं । भरत के सप्तकों का अर्थ करने के लिए भरतसंगीत में स्वयंभू स्वरों की आधुनिक कल्पना घुसाडने की आवश्यकता नहीं है । पं० रामामात्य आदि ने 'स्वयंभू' शब्द Harmonics के अर्थ में प्रयुक्त नहीं किया है, तो भी कतिपय आशावादी विद्वान स्वयंभू गान्धार को महाभारत आदि से पैदा करके संतोष मानते हैं (**ऑ०**, पृ० ७७) । भरतयुग के कलाकार कौनसे स्वर प्रयोग में लेते थे, इस बाबत के अनुमानों का विचार यहाँ कर्तव्य नहीं है, किन्तु प्राचीन ग्रंथकारों ने बताये हुए स्वरस्थानों का निर्णय उन्हीं के वचनों द्वारा करना है ।

यहाँ यह मानना उचित होगा, कि प्राचीन शास्त्रकार (theorists) उस समय के प्रचलित स्वरस्थान बराबर लिख न सके । भरत-रत्नाकरादि के समय के संगीत में काफी तथा बिलावल के सप्तक में त्रिश्रुतिक (उतरा तीव्र) ऋषभ गाते-बजाते थे ऐसा नहीं मानना चाहिए; किन्तु यह समझना चाहिए कि शास्त्रकारों ने केवल परम्परा के आधार पर तीव्र ऋषभ को तथा म० ग्रामिक पंचम को 'त्रिश्रुतिक' की उपाधि प्रदान की ! ग्राम, श्रुति तथा मूर्च्छना आदि गडबडी में पडकर ग्रीक शास्त्रकारों ने भी उनके रागों को अस्तव्यस्त लिख डाला है ! परन्तु प्राचीन समय को देखते हुए, ऐसी धांधली होना स्वाभाविक था, यही मानना पडेगा ।



# शुद्धिपत्र

| पृष्ठाङ्क | | पङ्क्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|---|
| २ | (नीचे से) | १ | सन्तास्तु | सन्तस्तु |
| ३ | (ऊपर से) | १३ | याद्दशो | याद्दशौ |
| ,, | ,, | १७ | वर्म्मता | वर्त्मता |
| १२ | ,, | १३ | प्रचक्ष्यते | प्रचक्षते |
| १५ | ,, | १२ | अध्यायाणां | अध्यायानां |
| १७ | ,, ३ और ४ के बीच में | | – – – – | २ अथ वर्ण-वर्णन प्रकरणं द्वितीयम् |
| २४ | (नीचे से) | १ | तच्च तुर्यम् | तच्चतुर्यमम् |
| २५ | (ऊपर से) | ३ | आचार्यः | आचार्याः |
| ,, | ,, | ६ | शातपथ | शतपथ |
| ,, | (नीचे से) | १ | सीमन् | झीमन् |
| २६ | ,, | १ | उनका | उसका |
| ,, | ,, | ७ | कोण | कोन |
| २७ | ,, | २ | अ० | अष्टा० |
| ३० | ,, | ५ | होती | होता |
| ३१ | ,, | ५ | अनुवाक् | अनुवाक |
| ३२ | (ऊपर से) | १० | ,, | ,, |
| ३८ | (नीचे से) | ७ | कुष्ठो | कुष्टो |
| ३९ | (ऊपर से) | २ | कुष्ठस्य | कुष्टस्य |
| ४२ | ,, | ३ | Begining | Beginning |
| ,, | ,, | ९ | कुष्ठादि | कुष्टादि |
| ,, | (नीचे से) | ४ | कुष्ठ | कुष्ट |
| ४७ | (ऊपर से) | १४ | Consanance | Consonance |
| ,, | (नीचे से) | ९ | und | and |
| ४९ | (नीचे से) | ५ | अग्निमींळे ऋत्विजम् | अग्निमींळे ऋत्विर्जम् |
| ५० | (ऊपर से) | ४ | सीमन् | झीमन् |
| ५३ | ,, | ८ | he | be |
| ५७ | ,, १ और २ के बीच में | | – – – – | ७ अथ सप्तमं शब्द-नित्या-नित्यत्व-प्रकरणम् |
| ५८ | ,, | ६ | सख्या | संख्या |
| ६२ | ,, | १४ | गन्धिव | गान्धर्व |
| ६३ | ,, | ५ | – छन्द– | –छन्द– |
| ६४ | ,, | ४ | गान्धार-स्वापि | गान्धारश्चापि |
| ७० | ,, | २३ | हिंगुल | गंधक |
| ७१ | ,, | १० | त्रिष्ठुभ् | त्रिष्टुभ् |
| ७२ | ,, | २ | अथ...... | २ अथ...... |
| ,, | ,, | ६ | श्रुती यथा | श्रुतीर्यथा |
| ७३ | (नीचे से) | ५ | मेरू | मेरु |
| ७४ | (ऊपर से) | १५ | ,, | ,, |
| ७५ | ,, | १९ | Ibid | Ibid |
| ८३ | ,, | १४ | निर्दशें | निर्देश |
| ८४ | ,, | १७ | लिख्यौ | लेख्यौ |
| ८६ | ,, | ७ | श्रुणोतेः | शृणोतेः |
| ८७ | ,, | ३० | –णुरणन | –नुरणन |
| ८८ | ,, | ३० | बढा | बढाई |
| ८९ | ,, | ९ | की नहीं | नहीं की |

# शुध्द-पत्र

| पृष्ठाङ्क | पङ्क्ति | अशुध्द | शुध्द |
|---|---|---|---|
| XIV | ऊपर से १३ | By Alexander wood | By W. Pole |
| XIV | ऊपर से १४ | By Lord | By Alexander Wood |
| XIV | ऊपर से १३ | पटवर्धन ल. ग. | पटवर्धन ल. रा. |
| २ | नीचे से १ | सन्तास्तु | सन्तस्तु |
| २४ | अन्तिम | तच्च तुर्यमित्या० | तच्चतुर्यममित्या० |
| २५ | ऊपर से १६ | तृतीय | द्वितीय |
| २५ | अन्तिम | सीमन् | झीमन् |
| २८ | ऊपर से ३ | - नुदात्तात्यनु० | - नुदात्तांऽ त्यनु० |
| ३८ | ऊपर से १२ | - धस्तादयोन्य० | - धस्ताच्च योऽ न्य० |
| ५१ | ऊपर से १५ | ४ त्वम् --------- | २ त्वेम् ------------ |
| ५८ | ऊपर से ५ | सख्या | संख्या |
| ७० | ऊपर से २२ | हिंगुल (Mercury sulphide) | गंधक (Sulpher) |
| ९० | नीचे से ६ | अन्तःश्रुति | स्वरश्रुति |
| ११८-१३८ | पृष्ठों पर | औडव, औडवित | औडुव, औडुवित |
| १४३-१४७ | (शीर्षक) | श्रुत्यध्याय | मूर्च्छनाध्याय |
| १४४ | ऊपर से १ | तथा तथा | तथा |
| १४४ | नीचे से ७ | Majical | Magical |
| १४४ | नीचे से ४ | esthetic | aesthetic |
| १६५ | नीचे से ६ | वीणा-वीणाएं | वीणा |
| १७० | ऊपर से १३ | ग्रासों | ग्रासे |
| १७२ | ऊपर से १ | ( Minor mode ) | ( Major mode ) |
| १७२ | ऊपर से १७ | made | mode |
| १७३ | ऊपर से १० | प– भावी | म- भावी |
| १८ | ऊपर से १५ | जांधोषा | त्वधोषा |
| ७ | ऊपर से १० | पुष्करास्येन | पुष्करास्येण |

-------ᔕᔕ--------

| १७३ | ,, | ५ | निशेष | विशेष |
|---|---|---|---|---|

पृ
१
१
१
२
२
,,
,,
२
,,
२
३
३
३
३
३
४२
,,
,,
४७
,,
४९
५०
५३
५७
५८
६२
६३
६४
७०
७१
७२
,,
७३
७४
७५
८२
८४
८६
८७
८८ ,, २० बढा। बढाइ
८९ ,, ९ की नहीं नहीं की

## शुद्धिपत्र

| पृष्ठाङ्क | | पङ्क्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|---|
| ९० | ,, | ७ | तिल्येतत् | ल्येतत् |
| ,, | ,, | २४ | श्रुतियाँ को | श्रुतियों को |
| ९१ | ,, | १० | प्रगट | प्रकट |
| ,, | (नीचे से) | २ | ध्वनि | ध्वनियों को |
| ९४ | (ऊपर से) | ७ | दधिनि | दधनि |
| ,, | ,, | १२ | विशष | विशेष |
| ,, | ,, | १४ | कुष्टे | कुष्टे |
| ९७ | ,, | २४ | श्रति | श्रुति |
| ९९ | (नीचे से) | ३ | इस | इन |
| १०४ | ,, | ५ | प्रर्याप्त | पर्याप्त |
| १०७ | (ऊपर से) | ३ | श्रुतीणां | श्रुतीनां |
| १०८ | ,, | १६ | षड्जाख्य ग्रामयोः | षड्जाख्य-ग्रामयोः |
| १११ | ,, | ६ | स्वरेष्वेवहि | स्वरेष्वेव हि |
| ११२ | ,, | ३ | षड्जेतूत्तर- | षड्जे तूत्तर- |
| ११२ | ,, | २० | मूर्छना | मूर्च्छना |
| ११३ | ,, | १ | ४ श्रुत्यध्यायः | ४ मूर्च्छनाध्यायः |
| ११५ | ,, | १ | ,, | ,, |
| ,, | ,, | २ | षडज-मध्यम- | षड्ज-मध्यम- |
| ,, | ,, | ६ | ज्ञेयं मौडविते | ज्ञेयमौडविते |
| ११७ | ,, | १ | ४ श्रुत्यध्यायः | ४ मूर्च्छनाध्यायः |
| ११९ | ,, | ,, | ,, ,, | ,, ,, |
| १२० | ,, | १ और २ के बीच में | ---- | ३ अथ तान-प्रकरणं तृतीयम् |
| १२१ | ,, | ,, | ,, ,, | ,, ,, |
| १२३ | ,, | ,, | ,, ,, | ,, ,, |
| १२४ | (नीचे से) | ३ | रागोत्पादक | रागोत्पादक |
| १२५ | ,, | ,, | ,, ,, | ,, ,, |
| १२७ | ,, | ,, | ,, ,, | ,, ,, |
| १२९ | ,, | ४ | विष्णु | विष्णु |
| १३१ | (ऊपर से) | ५ | ओडवा | औडवा |
| १३५ | ,, | १६ | तथा क्षितो | तथाऽऽक्षितो |
| ,, | ,, | ,, | विधुतो | विधूतो |
| १४० | ,, | १७ | नाविन्य | नावीन्य |
| १४३ | (नीचे से) | २ | associatiou | association |
| १४४ | (ऊपर से) | २३ | we | We |
| ,, | ,, | २४ | ae | as |
| ,, | ,, | ३० | esthetie | esthetic |
| १४५ | ,, | ३ | विहिता | विहिताः |
| ,, | ,, | १५ | पहचनाते | पहचानते |
| १४९ | ,, | ४ | क्वचित्का | क्वचित्का |
| १५४ | ,, | २० | चैवेतेषां | चैवैतेषां |
| १५७ | ,, | १४ | ता | सा |
| १५८ | ,, | ७ | संवाद | संवादि |
| १६० | ,, | ३ | वैस्थित | वै स्थित |
| १७० | ,, | १४ | ग्रॉसो | ग्रॉसे |
| १७३ | ,, | ५ | निशेष | विशेष |

इंदिरा कला संगीत विश्वविद्यालय ग्रंथमाला

## आगामी प्रकाशन

१ : तबला-वादन, भाग २

लें०– श्री· माधवराव अळकुटकर

२ : बेला-वादन

ले०–श्री· तुलसीराम देवाङ्गन

३ : भरतभाष्य, द्वितीय खण्ड

